परिणाम' तथा 'अवस्थापरिणाम' अन्तर्निहित है। इन सब परिणामो के निरूपण का मुख्य आशय है कि जो वस्तु नही है वह बनाई नही जा सकती।

'उपादानग्रहणात्' हेतु के अनुसार जो वस्तुएं बनती हैं उनका उपादान होता है, उदाहरणार्थ घड़े को बनाने मे मिट्टी उपादान है तथा कपड़े को बनाने में धागा उपादान है। 'ग्रहण' का तात्पर्य है 'सम्बन्ध' अर्थात् कार्य का कारण के साथ सम्बन्ध। जब हम कोई वस्तु बनाना चाहते है तो हमें यह मालूम रहता है कि अमुक वस्तु अमुक कारणों से बनती है, जैसे मेज लकड़ी से बनती है। इस प्रकार हमें यह मालूम रहता है कि किस कार्य का किस कारण से सम्बन्ध रहता है। 'सम्बन्ध' सदैव दो विद्यमान वस्तुओं में ही होता है किसी एक ही वस्तु में नहीं। इस प्रकार कार्य-कारण के प्रसङ्ग में तभी कार्य-कारण सम्बन्ध चरितार्थ हो सकता जब उनमें परस्पर 'सम्बन्ध' हो। दो पृथक् पृथक् वस्तुओं में कार्य-कारण सिद्धान्त चरितार्थ नही हो सकता।

कार्य-कारण सिद्धान्त के सम्बन्ध में निष्कर्षत: कहा जा सकता है कि न्याय 'असत्कार्यवादी' है और सांख्य 'सत्कार्यवादी' है। इन दोनो के समक्ष जो कार्य-कारण सिद्धान्त की भिन्न भिन्न समस्याएं हैं उनमें से न्यायदर्शन के प्रवर्तक गौतम ने न्यायदर्शन के चौथे अध्याय में स्पष्ट कर दिया कि उत्पत्ति से पूर्व कार्य 'असत्' होता है। इसके लिए यहाँ हेतु दिया गया है —'उपादाननियमात्'। किन्तु सांख्य-कारिका में जो हेतु है वह है—'उपादानग्रहणात्' यही हेतु सांख्यसूत्र में भी इन्हीं शब्दों में उपलब्ध होता है।

इसके आगे विचार करते हुए न्यायदर्शन के प्रसङ्ग में गौतम ने एक सूत्र और कहा है—'बुद्धिसिद्धं तु तदसत्' (न्यायसूत्र ७।१।५०) गौतम को यह कथन किसी आक्षेप के उत्तर-रूप में कहना पडा। आक्षेप यह है कि यदि तन्तुओं में पट अथवा कपड़ा सर्वथा 'असत्' है अर्थात् उसका तन्तुओ मे नितान्त अभाव है तो धूलि कणों में भी पट का उसी तरह नितान्त अभाव है फिर पट को बनाने के लिए तन्तुओ का ही उपादान क्यों किया जाता है धूलि कणों का क्यो नही किया जाता, जबकि पट का अभाव दोनों स्थानों पर समान है। इसी आक्षेप के समाधान के लिए गौतम ने उक्त सूत्र में अपना सिद्धान्त स्पष्ट किया है। इस सम्बन्ध में उनका कहना है कि यद्यपि पट स्वरूपेण 'असत्' है परन्तु तन्तुओं में उसकी सत्ता को हम बुद्धि द्वारा सिद्ध (निश्चित) समझते है। अतएव पट के लिए तन्तुओं का ही उपादान किया जाता है धूलि कणों का नही। बुद्धि द्वारा यह बात भी निश्चित है कि धूलि कणों में पट की सत्ता सम्भव नही है। इस प्रकार 'सत्कार्य-वाद' तथा 'असत्कार्यवाद' को लक्ष्य करते हुए सांख्यदर्शन एवं न्यायदर्शन एक दूसरे से बहुत दूर नहीं है।

# न्यायदर्शन में केवलान्वयी और केवलव्यतिरेकी अनुमान

हर्षकुमार

उद्योतकर द्वारा प्रतिपादित त्रिविध अनुमान का आधार है—न्यायदर्शन का हेतुरूप विषयक सिद्धान्त। न्यायदर्शन के अनुसार अनुमान के सद्धेतु के लिए पंच रूप आवश्यक हैं— (१) पक्षसत्त्व, (२) सपक्षसत्त्व, (३) विपक्षव्यावृत्ति, (४) अबाधितविषयत्व, (५) असत्प्रतिपक्षत्व। अन्वयव्यतिरेकी हेतु के लिये इन पांचों रूपों का होना आवश्यक माना गया है। वह्नि की सिद्धि के लिये धूम (हेतु) में ये पाँच रूप विद्यमान माने गए हैं। बौद्धदर्शन के दिङ्नाग सम्प्रदाय ने उपर्युक्त चौथे तथा पांचवें हेतुरूपों को अनावश्यक किन्तु प्रथम तीन को निरपवाद रूप से अनिवार्य माना है। तदनुसार प्रत्येक हेतु की अन्वय तथा व्यतिरेक—दोनों प्रकार से व्याप्ति बनती है, क्योंकि दोनों व्याप्तियों के लिए क्रमशः सपक्ष तथा विपक्ष प्राप्त हो ही जाते हैं। इन तीनों में से किसी एक हेतुरूप के अभाव में हेत्वाभास होता है, अतः बौद्धदर्शन में केवल अन्वयव्यतिरेकी हेतु ही स्वीकृत किया गया है।

इसके विपरीत न्यायदर्शन में केवलव्यतिरेकी तथा केवलान्वयी हेतु भी माने गए हैं। केवलव्यतिरेकी में सपक्षसत्त्व नहीं होता, अतः उसमें न्यायदर्शन के अनुसार चार ही हेतुरूप अपेक्षित हैं। इसी प्रकार केवलान्वयी हेतु में विपक्षव्यावृत्ति नहीं होती। अतः वहाँ भी चार ही हेतुरूप अपेक्षित हैं।

यदि सपक्षसत्त्व तथा विपक्षव्यावृत्ति नामक हेतुरूपों के अभाव में भी सद्धेतु की संभावना को स्वीकार किया जाए तो केवलान्वयी तथा केवलव्यतिरेकी हेतु बनते हैं, अन्यथा अन्वयव्यतिरेकी हेतु ही बनता है। बौद्धमत में इन दोनों हेतुरूपों का अभाव नहीं माना जाता। अतः बौद्ध केवलान्वयी तथा केवलव्यतिरेकी अनुमान का खण्डन करते हैं, जबकि न्यायदर्शन में इनके समर्थन का प्रयास मिलता है।

प्रस्तुत निबन्ध का विचारणीय विषय यह है कि सपक्षसत्त्व तथा विपक्षव्यावृत्तत्व के विषय में इस मतभेद के क्या कारण हैं।

**केवलान्वयी अनुमान—**

उद्योतकर ने केवलान्वयी (अन्वयी) हेतु का निम्नलिखित लक्षण दिया है—

"अन्वयी विवक्षिततज्जातीयवृत्तित्वे सति विपक्षहीनः।"[1]

इसके अनुसार केवलान्वयी हेतु पक्ष (=विवक्षित) एवं तज्जातीय (=सपक्ष) में रहता है तथा उसका कोई विपक्ष नहीं होता। अतः विपक्ष से हेतु की व्यावृत्ति भी नहीं बनती। केवलान्वयी के उदाहरणस्वरूप प्रायः 'अभिधेयत्व' तथा 'प्रमेयत्व' प्रस्तुत किये जाते हैं। इनमें से किसी एक को हेतु मानकर दूसरे को साध्य रूप में स्वीकार किया जाता है। पदार्थों के साधर्म्य तथा वैधर्म्य की चर्चा के प्रसंग में प्रशस्तपाद ने कहा है—"षण्णामपि पदार्थानामस्तित्वाभिधेयत्वज्ञेयत्वानि।"[2] अर्थात् छहों पदार्थों के अस्तित्व, अभिधेयत्व, तथा ज्ञेयत्व नामक धर्म हैं। इसी परम्परा का प्रतिनिधित्व करते हुए विश्वनाथ ने कहा है—"सप्तानामपि साधर्म्यं ज्ञेयत्वादिकमुच्यते।"[3]

अतः सभी पदार्थ (भाव अथवा अभाव) इन तीनों धर्मों से युक्त हैं। केवलान्वयी हेतु के लिये किसी भी पदार्थ को पक्षरूप में लीजिये, शेष सभी पदार्थ सपक्षरूप में प्राप्त होंगे।

सप्तपदार्थों से अतिरिक्त किसी अन्य पदार्थ की कल्पना अथवा प्रतिभास की सम्भावना को न्यायदर्शन में स्वीकार नही किया गया। जयन्तभट्ट ने स्पष्ट रूप से कहा है—

"न हि विषयातिशयमन्तरेण प्रतिभासातिशयो भवितुमर्हति।"[4]

न्याय-वैशेषिक वास्तववादी दर्शन है। तदनुसार उसमें वस्तु-निरपेक्ष कल्पना के लिये कोई अवकाश नहीं। भ्रम के पदार्थों की किसी न किसी देश, काल अथवा सम्बन्ध के परिप्रेक्ष्य में सत्ता रहती है। भ्रम में एक वस्तु की दूसरी वस्तु के रूप में प्रतीति होती है (अन्यथाख्याति)। इसके विपरीत बौद्धदर्शन में सर्वथा अवस्तु की कल्पना अथवा भ्रान्ति स्वीकार की गई है (असत्ख्याति)। अतः अवस्तु तथा काल्पनिक विपक्ष से व्यावृत्ति की सम्भावना को बौद्धदर्शन में स्वीकार किया गया है, जिससे हेतु का विपक्षव्यावृत्तत्व नामक हेतु प्राप्त हो सके—

"तस्मादाश्रित्य शब्दार्थं भावाभावसमाश्रयम्।
अबाह्याश्रयमात्रेष्टं सर्वं विधिनिषेधनम्॥"[5]

---

१. न्यायवार्तिक, (मिथिला संस्करण), १ १.५, पृ० २६४।
२. प्रशस्तपादभाष्य, (न्यायकन्दली सहित वाराणसेय संस्कृत विश्वविद्यालय से प्रकाशित), पृ० ४१।
३. भाषापरिच्छेद, कारिका १३।
४. न्यायमञ्जरी, (चौखम्बा संस्करण), पृ० ७८-७९।
५. प्रमाणवार्त्तिक, (बौद्धभारती संस्करण), ४.२२८, पृ० ४३६।

बौद्धदर्शन की तत्त्वविद्या में अस्तित्व के साथ अभिधेयत्व तथा ज्ञेयत्व (प्रमेयत्वादि) का साहचर्य नहीं माना गया है। अतः बौद्धमत में अभिधेयत्व तथा ज्ञेयत्व केवलान्वयी धर्म नहीं हैं।

केवलव्यतिरेकी अनुमान—

उद्योतकर द्वारा केवलव्यतिरेकी हेतु का लक्षण इस प्रकार दिया गया है—

"व्यतिरेकी विवक्षितव्यापित्वे सति सपक्षाभावे सति विपक्षावृत्तिः।"[1]

उक्त लक्षण के अनुसार केवलव्यतिरेकी हेतु पक्षसत्त्व तथा विपक्षव्यावृत्ति नामक हेतुरूप तो होते हैं, किन्तु सपक्षसत्त्व नहीं होता, क्योंकि हेतु की वृत्ति के सभी अधिकरण पक्ष के अन्तर्गत आ जाते हैं। उनके अतिरिक्त किसी अवास्तविक तथा काल्पनिक सपक्ष को न्यायदर्शन स्वीकार नहीं करता। केवलव्यतिरेकी का महत्त्वपूर्ण उपयोग पदार्थों के परस्पर भेद तथा व्यवहार की सार्थकता की दृष्टि से किया जाता है। अतः उसे (गन्धवत्त्वादि को) लक्षण के रूप में भी लिया गया है।[2] लक्ष्य के रूप में साध्य (पृथिवीत्वादि व्यवहार) को तथा पक्षरूप में उसके विवादाध्यासित रूप को लिया जाता है। लक्षण के दो प्रयोजन सुप्रसिद्ध हैं—"व्यावृत्तिर्व्यवहारो वा लक्षणस्य प्रयोजनम्।" ये ही प्रयोजन आधुनिक अमेरिकन 'न्यू रियलिज्म' में भी स्वीकृत किये गये हैं—

> "अतः लक्षण का तात्पर्य दो बातों से है—प्रथम तो अनेक शब्दों के स्थान पर एक शब्द के प्रयोग की व्यवहार-पद्धति, एवं द्वितीय—शब्दों के पदार्थों के लिये प्रयुक्त होने की व्यवहार-पद्धति।"[3]

न्याय-वैशेषिक वास्तववादी है तथा प्रत्येक अस्तित्व वाले पदार्थ को अभिधेय मानता है एवं केवलव्यतिरेकी अनुमान के अन्तर्गत लक्षणों द्वारा उसका अन्य पदार्थों से भेद सिद्ध करने की चेष्टा करता है। किन्तु उसके विरोधी अद्वैतवेदान्त, बौद्ध आदि दर्शन पारमार्थिक सत्य (ब्रह्म स्वलक्षण) को अभिधेय अथवा शब्दों का वाच्य नहीं मानते। अद्वैतवेदान्त के अनुसार प्रपञ्च के सभी पदार्थ अनिर्वचनीय हैं अतः मिथ्या हैं।

केवलान्वयी को अस्वीकार करने का कारण बताते हुए धर्मराजाध्वरीन्द्र ने कहा है कि अद्वैत मत में ब्रह्म में सभी धर्मों का अभाव माना गया है। अतः शेष प्रपञ्चान्तर्गत पदार्थ भले ही अभिधेयत्व आदि धर्मों के पक्ष अथवा सपक्ष हों, ब्रह्म तो विपक्ष ही होगा। अतः अद्वैत मत में केवलान्वयी के लिए कोई स्थान नहीं है—

---

१. न्यायवार्तिक, पृ० २६४।

२ "केवलव्यतिरेकिहेतुविशेष एव लक्षणम्। तथा चाचार्याः 'समानासमानजातीयव्यवच्छेदो लक्षणार्थः'।" किरणावली, (गायकवाड़ ग्रन्थमाला, बड़ोदा), पृ० २६

३. दी न्यू रियलिज्म, (मैकमिलन द्वारा प्रकाशित) पृ० २३

"तच्चानुमानमन्वयिरूपमेव । न तु केवलान्वयि सर्वस्यापि धर्मस्यास्मन्मते ब्रह्मनिष्ठात्यन्ताभावप्रतियोगित्वेनात्यन्ताभावाप्रतियोगिसाध्यकत्वरूपकेवलान्वयित्वस्यासिद्धेः ।"[1]

इसके अतिरिक्त, अद्वैतवेदान्त में न तो केवलव्यतिरेकी को एवं न ही पदार्थों के लक्षणों को स्वीकार किया गया है । खण्डनखण्डखाद्य की टीका में शङ्करमिश्र कहते हैं कि हम पदार्थों का अनिर्वचनीयत्व सिद्ध नहीं करते, अपितु उनके निर्वचनों के खण्डन से ही उनका अनिर्वचनीयत्व सिद्ध हो जाता है—

"अनिर्वचनीयत्वं मया न साध्यते किंतु निर्वचनखण्डनेन पारिशेष्यादनिर्वचनीयत्वं सिद्ध्यतीति ब्रूमः ।"[2]

बौद्धदर्शन में दो ही प्रकार के विषय हैं—स्वलक्षण तथा सामान्यलक्षण । स्वलक्षण परमार्थसत् क्षणिक पदार्थ है तथा प्रत्यक्ष का विषय है । स्वलक्षण शब्दों का वाच्य नहीं है, अत: अभिधेय नहीं है । सामान्यलक्षण विकल्प द्वारा आरोपित विषय है तथा अनुमान का भी विषय है । बौद्धमत में अनुमान के सभी पक्ष, विपक्ष, सपक्ष, साध्य, हेतु आदि काल्पनिक हैं अत वहाँ प्रत्येक सद्धेतु के लिए पक्षसत्त्व, सपक्षसत्त्व तथा विपक्षव्यावृत्तत्व का होना अनिवार्य माना गया है ।

इस प्रकार अद्वैतवेदान्त तथा बौद्धदर्शन अपने अपने प्रमेयविषयक सिद्धान्तों से बाध्य होकर केवलान्वयी तथा केवलव्यतिरेकी हेतु नहीं मानते, जबकि न्याय-वैशेषिक दर्शन अपने प्रमेयविषयक सिद्धान्तों के कारण इन्हे अनिवार्य मानता है ।

सामान्यतया अपेक्षा की जाती है कि प्रमेयविषयक विवाद को सुलझाने के लिए प्रमाणों का आश्रय लिया जाये । किन्तु प्रस्तुत विवेचन से प्रतीत होता है कि विभिन्न दर्शनों की प्रमाणविषयक मान्यताएं उनके प्रमेयविषयक सिद्धान्तों पर निर्भर करती हैं । अत: दार्शनिक समस्याओं को सुलझाने के लिये प्रस्तुत प्रमाण-मीमांसा की उपयोगिता पर सन्देह होने लगता है ।

१. वेदान्तपरिभाषा, (ज्ञानसत्रमन्दिर, नर्मदापुर से प्रकाशित), पृ० १७१
२. खण्डनखण्डखाद्य पर शाङ्करी, (चौखम्बा संस्करण), पृ० ७१

# जैनन्याय में प्रामाण्यवाद

बिशनस्वरूप रुस्तगी

प्रामाण्य का स्वरूप—भारतीयदर्शन में यथार्थ अनुभव को प्रमा कहा गया है।[1] प्रमा का कारण प्रमाण होता है[2] और प्रमाणों के स्वभाव को प्रामाण्य कहते हैं—'प्रमाणानां भावः प्रामाण्यम्'। तर्कभाषा के विवेचन से प्रतीत होता है कि वहां प्रमाणों का स्वभाव यथार्थ अनुभव के 'याथार्थ्य' को माना गया है, इसीलिए 'याथार्थ्य' को प्रामाण्य का लक्षण भी स्वीकार कर लिया गया।[3] इस 'याथार्थ्य' की सिद्धि कैसे होती है, 'प्रामाण्यवाद' के अन्तर्गत इसी विषय का विवेचन होता है। किसी ज्ञान की यथार्थता या अयथार्थता का निश्चय करना तभी सम्भव है, जबकि ज्ञान का ग्रहण हो जाए। इसलिए सर्वप्रथम यह विचारणीय है कि ज्ञान का ग्रहण कैसे होता है अर्थात् ज्ञान को ग्रहण करने की प्रक्रिया क्या है?

ज्ञान-ग्रहण की प्रक्रिया—भारतीयदर्शन की परम्परा में ज्ञान को ग्रहण करने की प्रक्रिया के विषय में दो मत प्रमुख हैं। प्रथम, ज्ञान स्वयं प्रकाश है अर्थात् वह स्वयं ही अपने स्वरूप का ग्रहण कर लेता है। इस मत के अन्तर्गत सामान्य रूप से जैन, बौद्ध, प्रभाकर (मीमांसा), वेदान्तदर्शन आते हैं। द्वितीय, ज्ञान ज्ञानान्तर-वेद्य है अर्थात् किसी अन्य ज्ञान के द्वारा ज्ञान का ग्रहण होता है। सामान्यतः इस मत के अन्तर्गत न्याय-वैशेषिक, कुमारिल (मीमांसा), मुरारि मिश्र (मीमांसा), सांख्य योगदर्शन आते हैं।

'प्रामाण्यवाद' का विवेचन सर्वप्रथम मीमांसादर्शन में हुआ है। मीमांसा-दर्शन के प्रभाकर, कुमारिल तथा मुरारि मिश्र—ये तीनों सम्प्रदाय यद्यपि ज्ञान को ग्रहण करने की प्रक्रिया के सम्बन्ध में एकमत नहीं हैं, तथापि वेदों की प्रामाणिकता को सिद्ध करने के लिए उन्होंने प्रमाणों के स्वतःप्रामाण्य सम्बन्धी नवीन सिद्धान्त की उद्भावना करने में एक-दूसरे का साथ दिया। परन्तु, वैदिक यज्ञों में होने वाली पशुहिंसा आदि को देखकर जैनदार्शनिकों ने भी बौद्धों की भांति वेदों के प्रामाण्य का विरोध किया। यह विरोध आंशिक रूप से किया गया था, पूर्ण रूप से नहीं।

---

१. "यथार्थानुभवः प्रमा।" तर्कभाषा, मेरठ, १९७२, पृ० १३।
२. "प्रमाकरणं प्रमाणम्।" वही, पृ० ११।
३. "याथार्थ्यलक्षणं प्रामाण्यम्।" वही, पृ० १९९।

फलस्वरूप जैनों को कतिपय अवस्थाओं में ज्ञान के स्वतःप्रामाण्य को भी स्वीकार करना पड़ा।

(१) मीमांसक-मत—मीमांसादर्शन में ज्ञान को ग्रहण करने की प्रक्रिया के सन्दर्भ में विभिन्न आचार्यों में मतभेद है। यह मतभेद तीन वर्गों में उभर कर आया है—(क) प्राभाकर, (ख) भाट्ट तथा (ग) मुरारि मिश्र।

(क) प्राभाकर—प्रभाकर के अनुसार ज्ञान स्वप्रकाश है।[1] प्रभाकर के मतानुयायी शालिकनाथ मिश्र की प्रकरणपंचिका पर जयपुरिनारायणभट्ट कृत न्यायसिद्धिव्याख्या में ज्ञान की स्वप्रकाशता को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि जो भी ग्रहण या स्मरणरूप प्रतीति है, उसमें प्रमाता, प्रमिति अर्थात् संविति और ज्ञान के विषय घट आदि तीनों का भास होता है, क्योंकि 'मैं घट को जानता हूँ' इस प्रकार की प्रतीति में प्रमाता और घट-विषय का प्रत्यक्ष स्पष्ट ही है, इन दोनों का जो अनुभव संवित् या संवेदन है, वह स्वयंप्रकाश ही है। यदि उस संवेदन का भास न होगा तो प्रमाता और प्रमेय का भी भास नहीं होगा, इसलिए संवेदन या अनुभव को अवश्य ही स्वयंप्रकाश मानना चाहिए।[2]

(ख) भाट्ट—कुमारिलभट्ट के अनुसार किसी भी पदार्थ का ज्ञान केवल अर्थापत्ति से ही जाना जा सकता है।[3] सामान्यतः अर्थापत्ति और अनुमान को एक ही अर्थ में लेकर इस ज्ञान को अनुमेय भी कह दिया गया है।[4] भाट्ट मतावलम्बियों के अनुसार ज्ञान ग्रहण की प्रक्रिया इस प्रकार है—सर्वप्रथम चक्षु और घट के सन्निकर्ष से 'अयं घटः' रूप में घट-मात्र का प्रत्यक्ष होता है। इस प्रत्यक्ष से

---

१. "अतः स्वसंवेदनं प्रत्यक्षमिति प्रमाणविदः।" बृहती, भाग १, मद्रास, १६३४, पृ० ८४।

२. 'या काचिद्ग्रहणस्मरणरूपाऽर्थप्रतीतिः, तत्र साक्षादात्मा भाति।" (प्रकरण-पञ्चिका पर) "याऽत्र ग्रहणस्मरणरूपा प्रतीतिः—प्रमाणरूपा, स्मृतिरूपा च या प्रतीतिः, तत्र साक्षादवगतरूपेषु प्रयोगेषु इदमहं जानामीति, इदं स्मरामीति मातृतयानुगमात्, कल्पनालाघवाच्च, सर्वत्र प्रमातृप्रमितिप्रमेयेषु त्रिषु संविदेकैव। अतश्च, मम घटः प्रकाशते नान्यस्य, तथा घटः प्रकाशते न पटः, तथा न सुप्तः, किन्तु जानामीति व्यावृत्ततया प्रकाशमानेषु निर्देशाच्च यथा अर्थप्रतिबद्धव्यवहारजनकतयार्थसंवेदनमित्युच्यते, तथा अर्थसंवित्कालीनमात्मप्रतिबद्धमहमित्यादिशब्दप्रयोगरूपव्यवहारदर्शनात्मकसंवेदनमपि तदेव ज्ञानमित्यर्थः।" न्यायसिद्धिव्याख्या, बनारस, १६६१, पृ० १६८।

३. "घटादौ च गृहीतेऽर्थे यदि तावदनन्तरम्।
अर्थापत्यावबुध्यन्ते विज्ञानानि पुनः पुनः॥" मीमांसाश्लोकवार्त्तिक, मद्रास, १६४०, श्लो० १.१.५.१६०।

४. शास्त्रदीपिका, तर्कपाद, बम्बई, १६१५, पृ० ५६-५७।

बाह्य-पदार्थ 'घट' में 'ज्ञातता' नाम का एक नवीन धर्म उत्पन्न होता है जिसके द्वारा 'मया ज्ञातोऽयं घटः' यह अनुमान किया जाता है।[1]

(ग) मुरारि मिश्र—मुरारि मिश्र के मत में इन्द्रिय और अर्थ के संयोग से ज्ञान होने पर सर्वप्रथम 'अयं घटः' यह ज्ञान होता है। इस ज्ञान का विषय घट होता है। यह ज्ञान व्यवसायात्मक ज्ञान कहलाता है। तदनन्तर 'घटज्ञानवानहम्' या 'घटमहं जानामि' इस रूप में ज्ञान होता है। यह ज्ञान-विषयक ज्ञान 'अनुव्यवसाय' कहलाता है। इसी 'अनुव्यवसाय' से ज्ञान का ग्रहण होता है।[2]

मीमांसकों में ज्ञान को ग्रहण करने की प्रक्रिया के विषय में उपर्युक्त तीन विभिन्न मत होने पर भी स्वतःप्रामाण्य के इस सिद्धान्त पर कि जिससे हमें ज्ञान ग्रहण होता है उसी से ज्ञान के प्रामाण्य का ग्रहण भी होता है, कोई मतभेद नहीं है। अभिप्राय यह है कि प्राभाकरमत में ज्ञान के स्वप्रकाशता से, भाट्टमत में ज्ञातता से तथा मुरारिमिश्रमत में अनुव्यवसाय से प्रामाण्य के स्वतस्त्व का निश्चय होता है।

(२) जैन-मत—जैनन्याय के अनुसार ज्ञान विषय के साथ-साथ अपने स्वरूप का प्रकाशक भी होता है। जैन-नैयायिकों ने ज्ञान के स्वसंवेदन को सिद्ध करते हुए यह युक्ति दी है कि ज्ञान से अर्थ का ग्रहण होता है, अतः ज्ञान अपना ग्रहण भी करता है। यदि वह अपना ग्रहण नहीं करता, तो वह अर्थ का ग्रहण भी नहीं कर सकता, इसीलिए ज्ञान स्वयंप्रकाश अर्थात् स्वव्यवसायात्मक है।[3] ज्ञान के

१. "तत्र यदा घटादिविषया ज्ञातृता ग्राह्या भवति, तदात्मविषया ग्राहिका 'घटमहं जानामि' इति। एतदुक्तं भवति—घटं जानन्तमात्मानं जानामीति।" श्लोकवार्त्तिकव्याख्या (भट्टोम्बेककृत तात्पर्यटीका), मद्रास, १६४०, पृ० २५८। "घटविज्ञानोत्पत्त्युत्तरकालम् 'गृहीतो मया घटः' इति घटाकारस्तद्ग्राहकाकारतया स्मरणाद्घटविज्ञानोत्पत्तिकाले विषयाकारता संविन्निष्ठा गृहीतैवेत्यनुमीयत इत्यर्थः।" वही, पृ० २६७।

२. 'मुरारि मिश्र की समस्त रचनाएं लुप्त हो चुकी हैं', ऐसा जदुनाथ सिन्हा का मत है (द्रष्टव्य—ए हिस्ट्री आफ इन्डियन फिलॉसफी, कलकत्ता, १६५६, पृ० ७६४), परन्तु मुरारि मिश्र के मत का अन्य दर्शनों ने पूर्वपक्ष के रूप में उल्लेख किया है। यथा—"मुरारिमिश्राणां मतेऽनुव्यवसायेन ज्ञानं गृह्यते।" कारिकावली, मद्रास, १६२३, पृ० ७४८-४६ पर न्यायसिद्धान्तमुक्तावली टी। तथा द्रष्टव्य-मुक्तावली (उपर्युक्त) पर प्रभा तथा दिनकरी टीकाएं।

३. "ततश्चैतन्यस्वभावस्यात्मनः प्रमाणतः प्रसिद्धेस्तत्स्वभावमेव ज्ञानं युक्तम्। तथा च स्वव्यवसायात्मकं तत् चेतनात्मपरिणामत्वात्, यत्तु न स्वव्यवसायात्मकं न तत्तथा यथा घटादि, तथा च ज्ञानं तस्मात्स्वव्यवसायात्मकमित्यभ्युपगन्तव्यम्।" प्रमेयकमलमार्त्तण्ड, बम्बई, १६४१, पृ० १२०-२१; न्यायकुमुदचन्द्र, भाग १, बम्बई, १६३८, पृ० १७४।

स्वव्यवसायात्मक होने पर भी अभ्यास तथा अनभ्यास की अपेक्षा से जैन-नैयायिकों ने ज्ञान के प्रामाण्य को कहीं स्वतः तथा कहीं परतः माना है।

**मीमांसकाभिमत-प्रामाण्यवाद**—भारतीय परम्परा में वेद की प्रामाणिकता को सिद्ध करने के लिए सर्वप्रथम जैमिनि के **मीमांसा** सूत्रों में 'प्रामाण्यवाद' के बीज डाल दिए गए थे,[1] जोकि शावरभाष्य में अंकुरित हुए[2] तथा **मीमांसाश्लोकवार्त्तिक** में पल्लवित हुए[3]। दूसरे शब्दों में यह भी कहा जा सकता है कि 'प्रामाण्यवाद' का व्यवस्थित विवेचन सर्वप्रथम कुमारिलभट्ट ने किया था। यद्यपि कुमारिल से पूर्व **मीमांसादर्शन** के अतिरिक्त न्यायदर्शन में **वात्स्यायनभाष्य**[4] तथा **बौद्ध-दर्शन** में धर्मकीर्त्ति के **प्रमाणवार्त्तिक**[5] में भी 'प्रामाण्यवाद' के संकेत मिलते हैं, तथापि विविध मतों में 'प्रामाण्यवाद' का जो व्यवस्थित विवेचन किया गया है, वह सर्वप्रथम **मीमांसाश्लोकवार्त्तिक** में ही उपलब्ध होता है।

**मीमांसाश्लोकवार्त्तिक** के विभिन्न प्रसंगों से यह स्पष्ट हो जाता है कि **मीमांसादर्शन** में उत्पत्ति, स्वकार्य तथा ज्ञप्ति तीनों अवस्थाओं में प्रामाण्य के स्वतस्त्व को परिपुष्ट किया गया है। उत्पत्ति में प्रामाण्य के स्वतस्त्व से **मीमांसकों** का अभिप्राय है कि जिस समय कारणों से किसी पदार्थ की उत्पत्ति होती है, उसी समय उस पदार्थ की प्रतिनियत शक्तियां भी उत्पन्न हो जाती हैं।[6] तात्पर्य यह है कि ज्ञान को उत्पन्न करने वाली जो सामान्य सामग्री है, उससे ज्ञान का प्रामाण्य भी उत्पन्न हो जाता है, उसके लिए किसी अतिरिक्त सामग्री की आवश्यकता नही होती।[7] जैसे पट की उत्पत्ति के साथ-साथ उसके आश्रित रूप आदि की उत्पत्ति दिखाई देती है।[8] इसी प्रकार इन्द्रिय आदि के अन्य-निरपेक्ष स्वरूप से जब ज्ञान उत्पन्न होता है, तब ज्ञान में अर्थ का अविसंवादित्व भी स्वतः ही उत्पन्न हो जाता

---

१. **मीमांसासूत्र**, मद्रास, १९३४, सू० १.१.२।
२. **शावरभाष्य**, मद्रास, १९३४, सू० १.१.२,५।
३. **मीमांसाश्लोकवार्त्तिक**, श्लो० १.१.२.४६-६७।
४. **न्यायसूत्रवात्स्यायनभाष्य**, वाराणसी, १९६६, सू० १.१.१।
५. **प्रमाणवार्त्तिक**, इलाहाबाद, १९४३, परि० १.३, ६-७।
६. "स्वतः सर्वप्रमाणानां प्रामाण्यमिति गम्यताम्।
न हि स्वतोऽसती शक्तिः कर्त्तुमन्येन पार्यते॥" **मीमांसाश्लोकवार्त्तिक**, श्लो० १.१.२.४७।
७. "तच्च ज्ञानसामान्यसामग्रीप्रयोज्यं न त्वधिकगुणमपेक्षते।" **वेदान्तपरिभाषा**, मद्रास, १९४२, पृ० १०९।
८. "आश्रितानामपि पटे रूपादीनां सहोत्पत्तिदर्शनात्।" **श्लोकवार्त्तिकव्याख्या** (तात्पर्यटीका), पृ० ४९।

है।[1] भाट्ट मतानुयायियों के अनुसार अर्थ का अविसंवादित्व ही प्रामाण्य माना गया है, क्योंकि वह प्रत्यक्षादि प्रमाणों के अन्वय-व्यतिरेक से होता है।[2] इस प्रकार मीमांसकों द्वारा उत्पत्ति में प्रामाण्य का स्वतस्त्व स्वीकार किया गया है।

मीमांसकों के अनुसार प्रामाण्य की उत्पत्ति चक्षु आदि के गुणों से नहीं हो सकती। यदि गुणों से ही प्रामाण्य की उत्पत्ति होती हो तो कामला रोगी के 'शंख पीला है' इस ज्ञान में शंख अंश का ज्ञान भी सत्य न होता।[3] वास्तव में चक्षु आदि में गुण होते ही नहीं हैं। यदि निर्मलता आदि को गुण माना भी जाए, तो चक्षु में दोषों का अभाव ही निर्मलता आदि गुण होगा।[4] इस प्रकार चक्षु आदि के स्वरूप से उत्पन्न अर्थ का अविसंवादित्व ज्ञान ही प्रामाण्य है।

स्वकार्य में प्रामाण्य के स्वतस्त्व को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि सभी पदार्थ अपनी उत्पत्ति के लिए कारणों की अपेक्षा रखते हैं, अपने कार्य में प्रवृत्त होने के लिए नहीं।[5] तात्पर्य यह है कि ज्ञान अपनी उत्पत्ति के लिए कारणों की अपेक्षा रखता है, किन्तु अपने कार्य अर्थात् विषय को निश्चित करने के लिए किसी अन्य कारण की अपेक्षा नहीं रखता।[6] फलस्वरूप प्रमाण अपने अर्थपरिच्छेद रूप कार्य में निरपेक्ष होता है।

ज्ञप्ति में प्रामाण्य के स्वतस्त्व का विवेचन करते हुए कहा गया है कि किसी वस्तु का ज्ञान न होने पर दोष के अभाव आदि को नहीं खोजा जाता और दोषों का ज्ञान न होने मात्र से अनायास ही ज्ञान की अयथार्थता निवृत्त हो जाती है तथा प्रामाण्य का निश्चय हो जाता है।[7] तात्पर्य यह है कि प्रामाण्यज्ञान में कारण

१. "इन्द्रियादिस्वरूपमेव गुणान्तरनिरपेक्षमर्थाविसंवादिज्ञानोत्पादकम्।" श्लोकवार्त्तिकव्याख्या (तात्पर्यटीका), पृ० ५४।
२. "प्रत्यक्षादीनां प्रमाणानामन्वयव्यतिरेकाभ्यामर्थाविसंवादित्वं प्रामाण्यमवगम्यते।" वही, पृ० ५३.
३. "यदि हि तन्निमित्तं स्यात्ततो गुणरहिताद्दोषयुक्ताच्च चक्षुरादेरुपजाते पीतशङ्खादिज्ञाने न किञ्चित्सत्यं गम्येत।" मीमांसाश्लोकवार्त्तिक, श्लो० १.१ २.४७ पर न्यायरत्नाकरटीका।
४. "न हि चक्षुरादिषु नाम केचिद्गुणा उपलभ्यन्ते। वैमल्यं गुण इति चेत्, नन्वेवं दोषाभावो गुणः।" वही।
५. "आत्मलाभे च भावानां कारणापेक्षता भवेत्।
लब्धात्मनां स्वकार्येषु प्रवृत्तिः स्वयमेव तु॥" वही, श्लो० १.१.२.४८।
६. "तथा ज्ञानमपि स्वोत्पत्तौ गुणवदितरद्वा कारणमपेक्षतां नाम, स्वकार्ये तु विषयनिश्चयेऽनपेक्षमेवेति।" वही, श्लो० १.१.२.४८ पर न्यायरत्नाकरटीका।
७. "यदा स्वतः प्रमाणत्वं तदान्यन्नैव गृह्यते।
निवर्त्तते हि मिथ्यात्वं दोषाज्ञानादयत्नतः॥" मीमांसाश्लोकवार्त्तिक, श्लो० १.१.२.५२।

के गुण जानने का उपयोग नहीं है, अपितु गुणों के ज्ञान से दोषों का अभाव सिद्ध हो जाता है और दोषो के अभाव से बाधक ज्ञान तथा कारणदोष ज्ञान की निवृत्ति हो जाती है, इस प्रकार ज्ञान का स्वाभाविक प्रामाण्य बना रहता है।[1]

**जैनन्याय सम्मत प्रामाण्यवाद**—ऐतिहासिक दृष्टि से जैनन्याय में 'प्रामाण्यवाद' का व्यवस्थित विवेचन सर्वप्रथम विद्यानन्द के ग्रन्थों में उपलब्ध होता है। उनके अनुसार प्रामाण्य अभ्यास दशा में स्वतः सिद्ध होता है और अनभ्यास दशा में परतः होता है।[2] माणिक्यनन्दी ने जैनन्याय के मन्तव्य को "तत्प्रामाण्यं स्वतः परतश्च"[3] सूत्र द्वारा अभिव्यक्त किया। इस सूत्र से यह स्पष्टतः प्रतीत होता है कि माणिक्यनन्दी को विद्यानन्द द्वारा दी गई प्रामाण्य-व्यवस्था स्वीकार नहीं थी। वे प्रामाण्य के विषय में अनियम को ही उचित समझते थे। प्रभाचन्द्र ने माणिक्यनन्दी के ग्रन्थ **परीक्षामुख** पर टीका लिखते हुए उनके मन्तव्य को इन शब्दों में स्पष्ट किया—"स्वापूर्वार्थ" इत्यादि लक्षण वाले प्रमाण का प्रामाण्य उत्पत्ति में परतः ही होता है। ज्ञप्ति और स्वकार्य में अभ्यास की अपेक्षा से उसकी प्रवृत्ति स्वतः होती है तथा अनभ्यास की अपेक्षा से परतः होती है।[4] हेमचन्द्र के अतिरिक्त लगभग सभी जैन-आचार्यों पर प्रभाचन्द्र के प्रामाण्य-विवेचन का प्रभाव दिखाई देता है। हेमचन्द्र के अनुसार—अर्थक्रियाज्ञान, अभ्यासदशापन्न ज्ञान और अनुमान के प्रामाण्य का निश्चय स्वतः होता है, परन्तु अनभ्यासदशापन्न ज्ञान तथा शाब्दज्ञान के प्रामाण्य का निश्चय

---

१. "तस्माद्गुणेभ्यो दोषाणामभावस्तदभावतः ।
अप्रामाण्यद्वयासत्त्वं तेनोत्सर्गोऽनपोदितः ॥
प्रत्ययोत्पत्तिहेतुत्वात्प्रामाण्यं नापनीयते ।" **मीमांसाश्लोकवार्त्तिक**, श्लो॰ १.१.२.६५,६६ ।

२. "तन्नाभ्यासात्प्रमाणत्वं निश्चितं स्वत एव नः ।
अनभ्यासे तु परत इत्याहुः केचिदञ्जसा ॥
तच्च स्याद्वादिनामेव स्वार्थनिश्चयनात् स्थितम् ।
न तु स्वनिश्चयोन्मुक्तनिःशेषज्ञानवादिनाम् ॥" **तत्त्वार्थश्लोकवार्त्तिक**, भाग ३, सोलापुर, १९५३, पृ॰ ११९ ।
"इतिस्थितमेतत्—प्रमाणादिष्टसंसिद्धिरन्यथाऽतिप्रसङ्गतः । प्रामाण्यं तु स्वतः सिद्धमभ्यासात्परतोऽन्यथा ॥" **प्रमाणपरीक्षा**, कलकत्ता, १९१३, पृ॰ ६३ ।

३. **परीक्षामुख**, लखनऊ १९४०, सू॰ १.१३ ।

४. "तस्य स्वापूर्वार्थेत्यादिलक्षणलक्षितप्रमाणस्य प्रामाण्यमुत्पत्तौ परत एव । ज्ञप्तौ स्वकार्ये च स्वतः परतश्च अभ्यासानभ्यासापेक्षया ।" **प्रमेयकमलमार्त्तण्ड**, बम्बई, १९४१, पृ॰ १४९ ।

परतः होता है ।[1]

जैसा पहले कहा जा चुका है कि मीमांसक उत्पत्ति, स्वकार्य तथा ज्ञप्ति सभी में स्वतःप्रामाण्यवाद के पोषक हैं। जैन-नैयायिक प्रभाचन्द्र मीमांसकों के सर्वथा स्वतःप्रामाण्यवाद' की आलोचना करते हैं। उनका कहना है कि स्वतःप्रामाण्य उत्पन्न होता है इसका क्या यह अर्थ है कि (१) प्रामाण्य कारण के बिना उत्पन्न होता है या (२) अपनी सामग्री से उत्पन्न होता है या (३) विज्ञानमात्र सामग्री से उत्पन्न होता है ? प्रथम पक्ष में, देश, काल के नियम से प्रतिनियत (घटादि) प्रमाण आदि की आधारता से प्रामाण्य की प्रवृत्ति का विरोध होगा, क्योंकि स्वतः उत्पन्न होने वाले पदार्थों का ऐसा ही रूप होता है। विरोध न होने पर कारण के बिना प्रामाण्य की प्रवृत्ति नहीं हो सकती। द्वितीय पक्ष में, सिद्धसाध्यता दोष है, क्योंकि समस्त पदार्थों की उत्पत्ति अपनी सामग्री से ही होती है। तृतीय पक्ष भी युक्तियुक्त नहीं है, क्योंकि अविशिष्ट कारण से विशिष्ट कार्य (प्रामाण्य) की उत्पत्ति नहीं हो सकती। तात्पर्य यह है कि जिस प्रकार अप्रामाण्यरूप विशिष्ट कार्य काच, कामल आदि दोषों से विशिष्ट चक्षु आदि से उत्पन्न होता है, उसी प्रकार विशेष (विशिष्टकार्यता) का अभाव होने से प्रामाण्य भी गुण विशेषण से विशिष्ट चक्षु आदि से उत्पन्न होता है।[2] इस प्रकार दोनों पक्षों में उत्पादक सामग्री समान रूप से विद्यमान होने पर भी प्रामाण्य-कार्य में विशिष्टता नहीं है। अतः उत्पत्ति में प्रामाण्य परतः ही होता है।

प्रभाचन्द्र के अनुसार गुणों का अभाव स्वीकार करने पर भी इन्द्रिय-स्वरूप से ज्ञान की उत्पत्ति नहीं हो सकती। यदि इन्द्रिय स्वरूप से ज्ञानोत्पत्ति स्वीकार की जाए, तो शक्ति रूप इन्द्रिय में गुणों की भांति दोषों का अभाव भी स्वीकार करना पड़ेगा। इसके अतिरिक्त आधार (शक्तिरूप इन्द्रिय) के अप्रत्यक्ष होने पर आधेय (गुण) प्रत्यक्ष नहीं हो सकता। व्यक्तिरूप इन्द्रिय

---

१. प्रमाणमीमांसा, कलकत्ता, १९३९, सू० १.१.८ तथा इसकी वृत्ति; विशेष द्रष्टव्य—शारदा गांधी, भारतीय दर्शन में प्रामाण्यवाद, मेरठ, १९७५, पृ० ७९-८२।

२. "स्वतः प्रामाण्यमुत्पद्यते इति कोर्थः ? किं कारणमन्तरेणोत्पद्यते, स्वसामग्रीतो वा, विज्ञानसामग्रीतो वा गत्यन्तराभावात् । प्रथमपक्षे—देशकालनियमेन प्रतिनियतप्रमाणाधारतया प्रामाण्यप्रवृत्तिविरोधः स्वतो जायमानस्यैवंरूपत्वात्, अन्यथा तदयोगात् । द्वितीयपक्षे तु सिद्धसाध्यता, स्वसामग्रीतः सकलभावानामुत्पत्त्यभ्युपगमात् । तृतीयपक्षोऽप्यविचारितरमणीयः, विशिष्टकार्यस्याविशिष्टकारणप्रभवत्वायोगात् ।...यथैव ह्यप्रामाण्यलक्षणं विशिष्टं कार्यं काचकामलादिदोषलक्षणविशिष्टेभ्यश्चक्षुरादिभ्यो जायते तथा प्रामाण्यमपि गुणविशेषणविशिष्टेभ्यो विशेषाभावात् ।" प्रमेयकमलमार्त्तण्ड, पृ० १५० ।

(चक्षुगोलक आदि) के अपने ही गुण-दोष विवेचन में आत्मीय-प्रत्यक्ष तो प्रवृत्त नहीं हो सकता, क्योंकि वह प्रतीतिपरक होता है। पर-प्रत्यक्ष के सन्दर्भ में जिस प्रकार काच, कामल आदि दोष पर-चक्षु मे दूसरे के द्वारा प्रत्यक्ष से जाने जाते है, उसी प्रकार नैर्मल्य आदि गुण भी जाने जाते है।[1] इस प्रकार प्रामाण्य-अप्रामाण्य दोनों को या तो स्वतः मानना पड़ेगा या परतः। जैनन्याय में लोक को प्रमाणित करते हुए प्रामाण्य-अप्रामाण्य दोनों को परतः माना गया है। लोक में, अप्रामाण्य में दोषयुक्त चक्षु का व्यापार होता है और प्रामाण्य में नैर्मल्य आदि से युक्त चक्षु का। जो दोषयुक्त इन्द्रिय मिथ्या प्रतिपत्ति की हेतु होती है वही नैर्मल्य आदि से युक्त होने पर सम्यक् प्रतिपत्ति की हेतु हो जाती है, ऐसी प्रतीति लोक में प्रायः होती रहती है।[2] इसी कारणवश प्रामाण्य उत्पत्ति में परतः होता है।

प्रवृत्तिलक्षण वाले स्वकार्य की अनभ्यास दशा में भी स्वतःप्रामाण्य नही हो सकता, क्योंकि इस दशा में प्रामाण्य अप्रामाण्य की भांति स्वग्रहणसापेक्ष होता है। अभिप्राय यह है कि अप्रामाण्य की भाति प्रामाण्य का ग्रहण उसके अपने ज्ञान से होता है। 'यह असत्य है' इस प्रकार का ज्ञातसन्निवृत्ति-लक्षण अर्थात् अपने विषय में प्रवृत्त न होने वाला स्वकार्यकारी ज्ञान परतःप्रामाण्य ही होता है। अभ्यास दशा में अपने अज्ञात विषय मे प्रवृत्त होने वाला स्वकार्यकारी ज्ञान स्वतः प्रामाण्य होता है।[3]

प्रभाचन्द्र के अनुसार स्वकार्य में प्रामाण्य का स्वतस्त्व सर्वदा नही होता। यदि होता है तो प्रमाण का क्या कार्य है, जहाँ कि इसकी प्रवृत्ति स्वयं ही कही गई है—यथार्थ का परिच्छेद या 'यह प्रमाण है' ऐसा निश्चय ? यथार्थ-परिच्छेद

१. "तत्रेन्द्रिये शक्तिरूपे गुणवद्दोषाणामप्यभावः। नह्याधाराप्रत्यक्षत्वे आधेयप्रत्यक्षता नामातिप्रसङ्गात्। अथ व्यक्तिरूपे; तत्रापि किमात्मप्रत्यक्षेण गुणानामनुपलम्भः, परप्रत्यक्षेण वा?......न ह्यात्मीयं प्रत्यक्षं स्वचक्षुरादिगुणदोषविवेचने प्रवर्त्तते इत्येतत्प्रातीतिकम्।......अथ परप्रत्यक्षेण ते नोपलभ्यन्ते; तदसिद्धम्; यथैव हि काचकामलादयो दोषाः परचक्षुषि प्रत्यक्षतः परेण प्रतीयन्ते तथा नैर्मल्यादयो गुणा अपि।" प्रमेयकमलमार्त्तण्ड, पृ० १५९।

२. "लोकं च प्रमाणयतोभयं परतः प्रतिपत्तव्यम्। सुप्रसिद्धो हि लोकेऽप्रामाण्ये दोषावष्टब्धचक्षुषो व्यापारः, प्रामाण्ये नैर्मल्यादियुक्तस्य, 'यत्पूर्वं दोषावष्टब्धमिन्द्रियं मिथ्याप्रतिपत्तिहेतुस्तदेवेदानीं नैर्मल्यादियुक्तं सम्यक्प्रतिपत्तिहेतुः, इति प्रतीतेः।" वही, पृ० १६३।

३. "नापि प्रवृत्तिलक्षणे स्वकार्ये तत्स्वतोऽवतिष्ठते, स्वग्रहणसापेक्षत्वादप्रामाण्यवदेव। तद्धि ज्ञातं सन्निवृत्तिलक्षणस्वकार्यकारि नान्यथा।" वही, पृ० १५१।

में तो 'स्वयं को ही करता है' ऐसा कहने पर स्वात्मा में उत्पत्ति रूप क्रिया का विरोध दिखाई देता है, जोकि अयुक्त है। 'यह प्रमाण है' ऐसा निश्चय भी नहीं हो सकता, क्योंकि भ्रान्तिकारण से कहीं उसका अभाव हो सकता है और कहीं विपर्यय का दर्शन हो सकता है।[1] यथावस्थित अर्थ का निश्चय कराने वाला संवेदन प्रमाण कहा गया है, जिसके स्वयं के ग्रहण होने में कारण की अपेक्षा से अन्य कोई भी प्रवृत्ति स्वयं नहीं हो सकती। जल के उद्वहन व्यापार से पूर्व रिक्तता रूप से भी स्वहेतु की उत्पत्ति से मिट्टी आदि कारण से निरपेक्ष घट की प्रवृत्ति जलाहरणरूप स्वकार्य में तो उपयुक्त ही है, क्योंकि इस प्रकार वस्तु व्यवस्था की प्रतीति होती है। परन्तु विज्ञान का तो उत्पत्ति के अनन्तर ही विनाश हो जाता है, इसलिए उसकी वृत्ति स्वयं ही नहीं हो सकती।[2] जैन न्याय में स्वकार्य के परतःप्रामाण्य को स्पष्ट करते हुए कहा गया है कि वह्निरूप का दर्शन होने पर एक बार शीत से पीड़ित मनुष्य अन्य के लिए तद्देश को जाते हुए या किसी दयालु पुरुष के द्वारा तद्देश में वह्नि के लाने पर उसके स्पर्श विशेष को अनुभव करके उसके रूपस्पर्श के सम्बन्ध को जानकर अनभ्यास दशा में 'मेरा यह रूप-प्रतिभास अभिमत अर्थक्रिया का साधन है, क्योंकि इस प्रकार प्रतिभास होता है, जैसाकि पूर्वोत्पन्न ज्ञानों से इस प्रकार का प्रतिभास होता है' ऐसे अनुमान से साधननिर्भासी ज्ञान का प्रामाण्य निश्चित करके प्रवृत्त होता है।[3] इस प्रकार

---

१. "प्रमाणस्य किं कार्यं यत्रास्य प्रवृत्तिः स्वयमेवोच्यते—यथार्थपरिच्छेदः, प्रमाणमिदमित्यवसायो वा ? तत्राद्यविकल्पे 'आत्मानमेव करोति' इत्यायातम्, तच्चायुक्तम्; स्वात्मनि क्रियाविरोधात्। नापि प्रमाणमिदमित्यवसायः, भ्रान्तिकारणसद्भावेन क्वचित्तदभावात्, क्वचिद्विपर्ययदर्शनाच्च।" **प्रमेयकमलमार्त्तण्ड**, पृ० १६५।

२. "यथावस्थितार्थव्यवसायरूपं हि संवेदनं प्रमाणम्, तस्यात्मलाभे कारणापेक्षायां काऽन्या स्वकार्ये प्रवृत्तिर्या स्वयमेव स्यात् ? घटस्य तु जलोद्वहन-व्यापारात्पूर्वं रूपान्तरेणापि स्वहेतोरुत्पत्तेर्युक्ता मृदादिकारणनिरपेक्षस्य तत्र प्रवृत्तिः प्रतीतिनिबन्धनत्वाद्वस्तुव्यवस्थायाः। विज्ञानस्य तूत्पत्त्यनन्तरमेव विनाशोपगमात्कुतो लब्धात्मनो वृत्तिः स्वयमेव स्यात् ?" **वही**, पृ० १६४।

३. "वह्निरूपदर्शने सत्येकदा शीतपीडितोऽन्यार्थं तद्देशमुपसर्पन् कृपालुना वा केनचित्तद्देशं वह्नेरानयने तत्स्पर्शविशेषमनुभूय तद्रूपस्पर्शयोः सम्बन्धमवगम्या-नभ्यासदशायां 'ममायं रूपप्रतिभासोऽभिमतार्थक्रियासाधनः, एवंविधप्रतिभास-त्वात्पूर्वोत्पन्नैवंविधप्रतिभासवत्' इत्यनुमानात्साधननिर्भासिज्ञानस्य प्रामाण्यं निश्चित्य प्रवर्तते।" **वही**, पृ० १६७।

स्वकार्य में अनभ्यास दशा की अपेक्षा से परतःप्रामाण्य तथा अभ्यास दशा की अपेक्षा से स्वतःप्रामाण्य होता है।

ज्ञप्ति की अनभ्यास दशा में भी प्रामाण्य स्वतः नहीं हो सकता, क्योंकि इस दशा में ज्ञान सन्देह विपर्यय से आवृत्त होता है, अतएव प्रामाण्य को स्वतः मानने पर वह भी सन्देह विपर्यय रूप हो जाएगा। इस प्रकार ज्ञप्ति की अनभ्यास दशा में प्रामाण्य का परतस्त्व ही स्वीकार किया गया है। अभ्यास दशा में तो प्रामाण्य स्वतः ही होता है।[1]

प्रभाचन्द्र ने ज्ञप्ति में भी अनभ्यास दशा की अपेक्षा से परतः प्रामाण्य को स्वीकार किया है। उनका कहना है कि यदि ज्ञप्ति में पर की अनपेक्षा होती है तो वह निर्निमित्त है या सनिमित्त ? निर्निमित्त होने पर तो प्रतिनियत देश, प्रतिनियत काल और प्रतिनियत स्वभाव का अभाव हो सकता है। सनिमित्त होने पर वह स्वनिमित्त होगी या अन्यनिमित्त ? स्वनिमित्त होने पर तो ज्ञान की स्वसंविदितता नहीं हो सकती। अन्यनिमित्त होने पर वह प्रत्यक्ष होगी या अनुमान ? प्रत्यक्ष का तो प्रामाण्यज्ञप्ति में व्यापार ही नहीं होता। अनुमान हो नहीं सकता, क्योंकि लिङ्ग का अभाव है। इस प्रकार प्रत्यक्ष और अनुमान से प्रामाण्य के निश्चय में स्वतः प्रामाण्य नहीं हो सकता।[2]

प्रमाण में बाधक कारण दोषज्ञान के अभाव से जो प्रामाण्य का निश्चय मीमांसकों ने माना है, वह भी जैन मतानुसार ठीक नहीं है। यदि वह ठीक है तो बाधक का अभाव बाधक के अग्रहण में हो सकता है या उसके अभाव के निश्चय में ? बाधक के अग्रहण में होने पर तो भ्रान्तज्ञान में बाधक का भाव होने पर भी उसका अग्रहण कुछ काल तक देखा गया है, जो सत्य जल आदि के ज्ञान में भी हो सकता है। 'भ्रान्तज्ञान में कुछ काल के अग्रहण में भी कालान्तर में बाधक का ग्रहण होता है, सम्यग्ज्ञान में तो कालान्तर में भी बाधक का अग्रहण होता है' इस प्रकार देश काल की अपेक्षा से होने वाला विभाग सर्वज्ञों के लिए है,

---

१. "ज्ञप्तावप्यनभ्यासदशायां न प्रामाण्यं स्वतोऽवतिष्टते; सन्देहविपर्ययाक्रान्तत्वात्तद्वदेव। अभ्यासदशायां तूभयमपि स्वतः।" प्रमेयकमलमार्त्तण्ड, पृ० १५१।

२. "नापि ज्ञप्तौ। सा हि निर्निमित्ता, सनिमित्ता वा ? न तावन्निर्निमित्ता; प्रतिनियतदेशकालस्वभावाभावप्रसङ्गात्। सनिमित्तत्वे किं स्वनिमित्ता, अन्यनिमित्ता वा ? न तावत्स्वनिमित्ता, स्वसंविदितत्वानभ्युपगमात्। अन्यनिमित्तत्वे तत्किं प्रत्यक्षम्, उतानुमानम् ? न तावत्प्रत्यक्षम्: तस्य तत्र व्यापाराभावात्।... नाप्यनुमानतः; लिङ्गाभावात्। प्रत्यक्षानुमानाभ्यां तत्प्रामाण्यनिश्चये स्वतःप्रामाण्यव्याघातश्च।" वही, पृ० १६६-६७।

अल्पज्ञों के लिए नहीं। बाधक के अभाव का निश्चय प्रवृत्ति के पहले होता है या उत्तरकाल में ? प्रवृत्ति के पहले होने पर तो भ्रान्तज्ञान में भी प्रमाणता का प्रसंग आएगा। उत्तरकाल में होने पर बाधकाभाव के निश्चय की अकिंचित्करता है, क्योंकि उत्तरकाल में बाधकाभाव के निश्चय के बिना ही प्रवृत्ति उत्पन्न हो जाती है।[1] इस प्रकार ज्ञप्ति की अनभ्यास दशा में भी परतः प्रमाण्य होता है और अभ्यास दशा में स्वतःप्रामाण्य होता है।

---

१. "प्रमाणे बाधककारणदोषज्ञानाभावात्प्रामाण्यावसायः; इत्यप्यभिधानमात्रम्; तदभावो हि बाधकाग्रहणे, तदभावनिश्चये वा स्यात् ? प्रथमपक्षे भ्रान्तज्ञाने तद्भावेपि तदग्रहणं कञ्चित्कालं दृष्टम्, एवमत्रापि स्यात्। 'भ्रान्तज्ञाने कञ्चित्कालमग्रहेपि कालान्तरे बाधकग्रहणं, सम्यग्ज्ञाने तु कालान्तरेपि तद-ग्रहणम्' इत्ययं विभागः सर्वविदां नास्मादृशाम्। बाधकभावनिश्चयोपि सम्यग्ज्ञाने प्रवृत्तेः प्राक्, उत्तरकालं वा ? आद्यविकल्पे भ्रान्तज्ञानेपि प्रमाण-त्वप्रसङ्गः। द्वितीयविकल्पे तन्निश्चयस्याकिञ्चित्करत्वं तमन्तरेणैव प्रवृत्ते-रुत्पन्नत्वात्।" प्रमाणमीमांसा, पृ० १७२।

# CONCEPT OF ĪŚVARA IN YOGA

SHIV KUMAR

The *Yoga* system has penetrated deep into other philosophical systems as it provides a fundamental basis for their practical aspects, though each of them has its own system of discipline. The system took a long course of development as it is found mentioned in the ancient Indian literature even earlier to the *sūtras* of Patañjali. The earliest systematic record of the doctrines of the *Yoga*, however, is found in the *sūtras* of Patañjali followed by various commentaries and sub-commentaries. Patañjali does not primarily aim at metaphysical theorising but grafts his doctrines on the background of the *Sāṁkhya* metaphysics. The system of Patañjali accepts twenty-five principles of the *Sāṁkhya* without forwarding any argument to establish them and also the other features of the *Sāṁkhya* like the three means of knowledge, the insentient *Pradhāna* as the cause of the universe, the plurality of the *Puruṣas* which are by nature pure, eternal and immutable but become indirectly the subject of experience of joy and sorrows and assume innumerable embodied form in the course of *saṁsāra*. That is why the *Yogabhāṣya*[1] claims to be an exposition of the *Sāṁkhya*. The *Yoga*, however, accepts *Īśvara* as an independent reality in addition to the categories of the *Sāṁkhya*. There is, however, divergence of opinion among the ancient and the modern scholars on the issue of the importance and the nature of the principle of *Īśvara* in *Yoga*.

The *Yoga* accepts *Īśvara* as an independent reality in addition to the *Prakṛti* and the *Puruṣa*. Though *Īśvara* is similar to the *Puruṣa* in respect of being sentient in nature, yet it cannot be included in the category of *Puruṣa*. Patañjali describes *Īśvara* as the *Puruṣaviśeṣa*, untouched by affliction, actions, deserts and impressions.[2] Patañjali does not consider the liberated *Puruṣa* as *Īśvara* for *Īśvara* is omniscient[3] while the *Puruṣa* is of the nature of pure consciousness. He postulates *Īśvara* as an object of meditation in *samādhi* and remover

1. Cf. Vyāsa's concluding remark on each chapter.
2. *Yogasūtra*, Varanasi, 1971, 1.24.
3. *Ibid*. 1.25.

of the obstacles coming in the way of arresting the activities of the, *citta*.[1] Vyāsa associates *Īśvara* with the characteristics of the *saguṇa* by introducing the idea of mercy for the creatures[2] and the connection of *Īśvara* with pure *Sattva* to make him possessor of supreme goodness and the author of the *Vedas*.[3] Thus, the *Īśvara* as postulated by Patañjali and upheld by Vyāsa has no important role in metaphysics. Vācaspatimiśra[4] relates *Īśvara* to metaphysics and holds that *Īśvara* causes the *Pradhāna* to come out of the state of equilibrium and to evolve into the universe. As regards the concept of *Īśvara* in the *Yoga*, Garbe[5] thinks that the conception of *Īśvara* of the *Yoga* is loosely inserted in the metaphysics of the *Sāṁkhya* merely to satisfy the theists and to facilitate the propagation of the theory of the universe expounded in the *Sāṁkhya*. Haridas Bhattacharya[6] also thinks that the idea of devotion to *Īśvara* was introduced into the *Yoga* system under the influence of the theistic religions like Śaivism and Vaiṣṇavism and since the *Yogasūtra* underwent revisions at theistic hand, the devotion to *Īśvara* was regarded to be powerful enough to bring about the highest kind of *samādhi*.

It may, however, be observed that the conception of *Īśvara* is neither loosely inserted nor is there any proof to regard it as an addition at later time in the original system of *Yoga*. It serves a practical need there. Patañjali has put forth various means of *samādhi* which results into the arrest of the activities of the *citta* and to cognise thereby the distinction between the *Puruṣa* and the non-sentient objects. The meditation on *Īśvara*, however, is considered to be the best among them because it is most helpful to bring about the difference between the *Prakṛti* and the *Puruṣa*.[7] Patañjali realises that the discriminative knowledge between the *Prakṛti* and the *Puruṣa* cannot be attained by mere repetition of the notion of the difference as the *Sāṁkhyas* prescribe. The discriminative knowledge can be attained by realising the true nature of the two. Hence, the contemplation upon the nature of *Īśvara* which is not essentially different from the *Puruṣa* may be most helpful to the knowledge of the true nature of the *Puruṣa* and to realise thereby its distinction

1. *Yogasūtra*. 1 29.
2. *Yogabhāṣya*, Varanasi, 1971, 1.23.
3. *Ibid*. 1.24.
4. *Tattva-Vaiśāradī*, Varanasi, 1971, 4.3.
5. *Encyclopedia of Religion and Ethics*, Vol. XII p. 833,
6. *Cultural Heritage of India*, Vol. III, p. 87,
7. *Yogabhāṣya*, 1,23,

from the insentient objects. Moreover, Patañjali realises the difficulty of arresting the activities of *citta* also. The *citta* will, by nature, always be modified into the form of the objects presented to it. Hence, it is difficult to arrest the modification of the *citta* into the form of the objects without some other alternative. When the *citta* is concentrated upon *Īśvara*, it does not modify into the form of the other objects. The *Yoga* attaches supreme importance to the cessation of all mental activities because among the thinkers who understood the significance of mind as a store house of energy, the exponents of *Yoga* were among the foremost. So, the idea behind checking the activity of mind is of not allowing that energy to flow into different channels. When its flow is thus stopped, a tremendous energy is reserved ; which when given one outlet only flows so powerfully that it can reach far and penetrate forcefully into the 'Truth'. It is exactly like the water-stream, to which a dam is put and there is a huge storage of power. This only channel or outlet for the mind is in the direction of 'Truth', of which the *Īśvara* is a concrete form. All the qualities and virtues are supposed to emanate from 'Truth' and therefore, the symbol of 'Truth' is the *Īśvara* who possesses all the qualities in their perfect form. To give him a human figure and a name is a subsequent stage which also has an intention behind it. These are the qualities and the virtues which form the best aspiration of man, it is they who make human life full of value. Naturally, if the mind is directed to such a cluster of perfect qualities to whom we conveniently call *Īśvara*, the mind may travel far and penetrate the 'Truth'. The idea of an image as the object of meditation has another advantage. The abstract notion of a cluster of perfect qualities cannot serve well as the substratum for the fixation of mind. So the image.

Among the qualities of *Īśvara*, which may be said to be his special possessions, compassion is stressed by the author of *Yogabhāsya* which reminds us of the *Karuṇā*—one of the four exalted states of *Hīnayāna* and the *Mahākaruṇā* of the Mahāyānist. It is possible to try to interpret this as a borrowing on either side or to say that it is through the influence of theistic sects. But it may be better if we look at it from the following points of view: *Karuṇā* is a notion which comes forward from which corner we do not know and it catches the fancy of all those who come to know of it and then each of them tries to incorporate it in one's own system. For the religions of Jainism and Buddhism which have one person as the founder, the

Knower, the leader and the Centre of the cult, it was most natural to develop the notion of personal relation, and devotion to one who was as if the saviour. The introduction of *Karuṇā* into the *Yoga* may, therefore, be understood as synchronising with its popularity in such other contemporary religious sects. So, *Īśvara* as the cluster of good qualities and values is the concrete manifestation of reality. This reality, if it remains secluded has no attraction and use in our life as a means of elevating ourselves. It is *Karuṇā* which relates the reality to the human beings. It has also a relation with the world. This relation is expressed in terms of the character of a creator ascribed to *Īśvara* because the phenomena come out of reality. Whereas in the theistic systems, the creator character is prominent, in *Yoga*-system *Īśvara* is the propellor of the activity in the *Pradhāna* as Vācaspatimiśra would describe him and herein lies the contribution of Vācaspatimiśra to the system of *Yoga*, whereby he seeks an advance over the *Sāṁkhya*. The critics of the *Sāṁkhya* rightly pointed out that the pair of 'a conscious but inert' and 'an unconscious but active' principles can not suffice to explain the creation and realising the sense of this objection, Vācaspati puts *Īśvara* above the two so that the two principles become meaningful. The *Sāṁkhyas* had earlier tried at the solution of the same problem in a different way. The evolution is a self-motivated activity of the *Pradhāna*, but the *Sāṁkhyas* connect it with the twofold aim of *Puruṣa* and bring in a third factor calculated to induce the activity of the insentient *Pradhāna*. A middle stage between the position of the *Sāṁkhyas* and of Vācaspati is to be found in the *Yogabhāṣya* which does not approve the *puruṣārtha* as a motive force of activity, and which also does not allot the *Īśvara* that place and importance which Vācaspati assigns to it.

## TEACHING VEDĀNTA

SITA KRISHNA NAMBIAR

I have been mainly teaching *Vedānta,* that too *Advaita Vedānta* for the past 25 years. So I shall limit my paper to *Advaita Vedānta.* I was fortunate enough to have studied under well known teachers, all the three main schools of *Vedānta—Dvaita, Visiṣṭādvaita* and *Advaita.* Moreover I was born in a *Dvaita* background and my Professor Shri A.O.K. Warrior was a committed Advaitin. So I had the opportunity to have interesting discussions at home with my uncle and father, both Sanskrit scholars, and my Professor in the College. These discussions gave me a real interest in the subject. At the suggestion of my Professor, I read the complete works of Vivekananda at that impressionable age, which has left a lasting impact on me.

When I joined Indraprastha College in 1951, I discovered that in Delhi University only *Advaita Vedānta* was taught under *Vedānta* option. I suggested a number of times to include at least some basic texts of the other two main schools too in the course. But even today it has not been implemented. As a result the students of Delhi University who have passed with *Vedānta* option do not know anything about the *Viśiṣṭādvaita* and *Dvaita* philosophy. It is in the nature of students not to read anything which is not relevant from the examination point of view. Even today I feel that we can reduce some of the portion from *Śāṁkarabhāṣya* and introduce some basic texts of the other two schools.

Now I come to the actual teaching. Before starting a text I devote three to four periods in giving the backgroud of the subject. I start from the very beginning of the Aryan settlement in the Indo-gangetic plane, then come to the division of the individual's life into four *Āśramas* and the society into four *Varṇas.* I explain why the Vedas are called *śrutis* and *apauruṣeyas.* The students understand this term easily when they are told that the truths mentioned in the *Vedas* are eternal ones and these were "seen" by the *ṛṣis* and expressed through words, The example of Newton being the *draṣṭā* of the law of gravitation and not the creator of it helps the students to grasp the meaning of *apauruṣeya.* I then tell them about the *saṁhitās* if they have not studied the Vedic hymns. I tell them how the texts were preserved through the various *pāṭhas, Brāhmaṇas, Āraṇyakas* and

*Upaniṣads, Sūtras* and *Bhagavadgītā.* I also tell them about the *āstika* and *nāstika* schools of philosophy. The student normally gets puzzled that if all the *āstika* schools of philosophy believe in the authority of the *Vedas*, how comes it that they are different from each other. After satisfying their queries I start teaching the text, the *Upaniṣad, Gītā-bhāṣya* or *Brahmasūtrabhāṣya.*

I always encourage discussion and make the students think boldly and independently. Vedantic teaching cannot be dogmatic. It should be relevant to day life. Our *ācāryas* were so modest that they did not want to proclaim their teachings as their own. If they had done so there was no need for all the discussions and refutations in the *bhāṣyas.* They all (the *āstikas*) wanted to have the *śrutis* as authorities and declared that what they said was meant by the *śrutis* too. That is why sometimes they have to twist the texts to suit their meanings, e g. *Tat tvam asi.* The Dvaitins will have to read the text as *Śvetaketo tat tvam asi Svetaketo ! atat tvam asi).* For Śaṁkara it is easy to explain the *dvaita* texts as belonging to the *Vyāvahārika-sattā.* But even he has to face difficulties sometimes, For example the terms *vidyā* and *avidyā* in the *Īśopaniṣad. Vidyā* is normally taken as knowledge and *avidyā* as *karma.* In the verse where it is said *vidyāṁ cāvidyāṁ ca yastad vedobhayaṁ saha* Śaṁkara has a difficulty. According to him Knowledge of *Brahman* cannot be combined with *karma* (rituals). So he has to interpret *vidyā* as *devatājñāna.* If we forget Śaṁkara or even if we accept Śaṁkara's stand in this *Upaniṣad* that only the first verse is meant for the *Jñāni* and the rest is for *anātmajñatayā ātmagrahaṇāya aśakta*, we can interpret *vidyā* and *avidyā* as theoretical knowledge and practice. Mere theoretical knowledge of anything will not produce any result. Mere performance of an act without knowing how to do it, of course will produce some result, but that will not be the best result. So if we want to get the best result we have to act with knowledge. This is what is meant by *vidyāṁ cāvidyāṁ ca yastadvedobhayaṁ saha.* In the same way *sambhūti* and *asambhūti* can be interpreted as cause and effect, whether it is applied to the ordinary cause like over-eating and effect, stomach upset or the primeaval cause *Īśvara* or his creation, the Universe. Both have to be known or worshipped. Otherwise temporary remedy or no remedy in the previous case and egoism or fanaticism will be the result.

This brings me to the problem of *Jñānakarmasamuccaya.* This is very much discussed by Śaṁkara in his *Gītābhāṣya* and *Brahma-sūtrabhāṣya.* It is very difficult for students to understand why

लिए तो ठीक थे जिसमें स्वर्गादि लोक की प्राप्ति ही परम काम्य थी। तथा उसके प्राप्त हो जाने की बात से किसी भी प्रकार के अनौचित्य का समाधान हो जाता था। पर आज के युगबोध के अनुरूप वह कथमपि नहीं है। हां भवभूति ने अपने काव्य-सन्दर्भ में उसका सदुपयोग अवश्य किया है। इसी प्रकार कालिदास ने महाभारत की शकुन्तला के प्रत्याख्यान की घटना को औचित्य का धरातल देने के लिए जिस शाप की घटना की सृष्टि की, आज वही समूची कृति में मोहनभोग की ककड़ी बन गई है। महाभारत की घटना कटु चाहे जितनी भी हो, सत्य तो है।

यहां हमारा अभिप्राय कथानक के औचित्य से है। इतिहास से साहित्य का यही पार्थक्य है। आनन्दवर्धन ने इसीलिए साहित्य में किसी घटना के यथावत् वर्णन को सर्वथा अनुपयोगी माना है—

"नहि कवेरितिवृत्तमात्रनिर्वहणेन किञ्चित् प्रयोजनम्, इतिहासादेव तत्सिद्धेः।"[1]

अतः सफल अध्यापक वही है जो छात्र के मानस पटल से घटनाओं की ऐतिहासिकता की पड़ी रेखाओं को थोड़ी देर के लिए अन्तर्निलीन कर औचित्य के आधार पर उनकी स्थापना करने में समर्थ हो। साहित्य के विद्यार्थी के लिए रामायण एवं महाभारत भी मेघदूत एवं स्वप्नवासवदत्त की तरह कवि की कृतियां हैं जिनकी घटनाओं में औचित्य के आधार का ऊहापोह सर्वथा वांछनीय है।

**घटनाओं की सार्थकता—**

राजशेखर ने साहित्य को काव्यपुरुष के रूप में सरस्वती का वरदपुत्र कहा है। काव्य को व्यक्तिरूप में विवेचन करने की प्रथा भी एकदेशीय नहीं है। इसीलिए तत्तद् प्रस्थानों के अनुरूप काव्य के अलंकारादि तत्त्वों में से ही किसी को उसका शरीर तो किसी को आत्मा एवं किन्हीं तत्त्वों को शरीर तथा दूसरों को आत्मा का धर्म कहा जाता रहा है—

"उक्तं हि—काव्यस्य शब्दार्थौ शरीरं, रसादिश्चात्मा, गुणाः शौर्यादिवत्, रीतयोऽवयवसंस्थानविशेषवत्, अलंकाराः कटककुण्डलादिवत् इति।"[2]

पर काव्य के व्यक्तित्व की व्यवस्था एक अन्य प्रकार से भी होती है जिस प्रकार व्यक्ति के जीवन की अनेक अवस्थाएं होती हैं जिनमें नाना प्रकार की घटनाओं का चढ़ाव-उतार होता है तथा इन्हीं घटनाओं से व्यक्तित्व का निर्माण होता रहता है। काव्य का व्यक्तित्व भी नाना प्रकार के भावों एवं अवस्थाओं से सम्पन्न होता है। उसके लोकवृत्तानुकरण करने का यही रहस्य है—

"नानाभावोपसम्पन्नं नानावस्थान्तरात्मकम्।
लोकवृत्तानुकरणं नाट्यमेतद् भविष्यति॥"[3]

---

१. ध्वन्यालोक, ३.१४, सम्पा० डा० नगेन्द्र, दिल्ली, १९५२, पृ० २६४
२. साहित्यदर्पण, प्रथम परिच्छेद, चौखम्भा संस्करण, बनारस, १९५५, पृ० १४
३. नाट्यशास्त्र, १.११२

मानव व्यक्तित्व की महत्ता उसके जीवन की घटनाओं की सार्थकता एवं अवस्थाओं के तारतम्य में निहित होती है। जिस व्यक्ति के जीवन की घटनाओं में निरर्थकता का अनुपात जितना अधिक होगा वह व्यक्ति उतना ही निम्न कोटि का होगा। यही स्थिति काव्य की भी है। जीवन में तो निरर्थक घटनाओं के घटने का एक मुख्य कारण व्यक्ति का स्वभाव होता है। पर काव्य में इसके लिए कोई स्थान नहीं है। काव्य की प्रत्येक घटना सप्रयोजन एवं साभिप्राय होती है। यहाँ तक कि इनके संग्रथन में भी एक तारतम्य होता है। साहित्य की छोटी से छोटी घटना के प्रयोजन का उद्घाटन कर उसकी सार्थकता एवं निरर्थकता का विवेचन करने में समीक्षक की अपेक्षा अध्यापक का कार्य अधिक कठिन है। क्योंकि उसका परीक्षक विद्यार्थी उसके समक्ष उपस्थित होता है। और यदि उसके अध्यापक को हठात् आरोपित सार्थकता पर कम से कम कुछ भी नहीं दिखाया तो वह भी क्या विद्यार्थी है? ध्वनिकार का कहना है कि बड़े कवि प्रायः काव्य पर हावी रहते हैं वे अपनी काव्य प्रतिभा से एवं काव्यगत छोटी-मोटी घटनाओं की निरर्थकता का ऐसी चतुरता से गोपन कर लेते हैं कि साहित्य के असाधारण पाठक के लिए भी उन्हें लक्षित करना सम्भव नहीं होता—

"अव्युत्पत्तिकृतो दोषः शक्त्या संव्रियते कवेः।
यस्त्वशक्तिकृतस्तस्य स झटित्यवभासते॥"[1]

जिस प्रकार ध्वनिवादी काव्यार्थ की अनभिधेयता में चारुत्व देखते हैं उसी प्रकार काव्य में निरूपित घटनाओं की सार्थकता भी व्यंग्य होकर ही काव्य में चारुता का आधान करती है—

"प्रसिद्धिश्चेयमस्त्येव विदग्धविद्वत्परिषत्सु यदभिमततरं वस्तु व्यङ्ग्यत्वेन प्रकाश्यते। न साक्षात् शब्दवाच्यत्वेनैव।"[2]

**कवि-विवक्षा—**

साहित्य एक कला है। कला के द्वारा काव्यकार अपनी सौन्दर्यानुभूति को अभिव्यक्ति देता है। सौन्दर्य केवल रूप में ही नहीं अपितु विचारों में भी होता है। क्योंकि विचार भी कोमल एवं उग्र होते हैं। कवि गर्भ के समान विचारों को बीजरूप में धारण करता है। वे उसमें क्रमशः वृद्धि को प्राप्त होते रहते हैं और फिर एक ऐसी स्थिति आती है कि विचारों की अभिव्यक्ति कवि को बेचैन कर देती है। जिन भावनाओं एवं अनुभूतियों को व्यक्त करने के लिए कवि छटपटाता है, उन्हें कवि-विवक्षा कहते हैं।

व्यक्ति-विवेककार कृत्याकृत्य विवेक को ही काव्य के प्रतिपाद्य रूप में कवि-विवक्षा मानते हैं। उनका सिद्धान्त काव्य सामान्य के लिए ही है कि कवि को कुछ

१. ध्वन्यालोक, ३.६, पृ० २४१
२. ध्वन्यालोक, ४.५, पृ० ४७१

न कुछ बात कहनी ही चाहिए। अपनी किसी सैद्धान्तिक मान्यता या सत्य की अनुभूति को काव्यात्मक शैली में प्रकट करना ही कवि का धर्म है। शैली रोचक अवश्य होनी चाहिए। उसकी रोचकता ही रस है। उनके शब्दों में रस काव्य का साधनभूत तत्त्व है। साध्य तो कोई चिन्तन अथवा विचार ही हो सकता है। कवि की विवक्षा को जानना और विद्यार्थी को उसका बोध करा देना ही अध्यापक की कुशलता है। अध्यापक को तो पंक्ति-पंक्ति का मर्मज्ञ होना चाहिए। कवि की विवक्षा बड़े विलक्षण रूप से उसकी अभिव्यक्तियों में छिपी रहती है। वह समूची कृतिगत एवं अंशगत में निहित पाई जाती है। आनन्दवर्धन ने ध्वन्यालोक के चतुर्थ उद्योत में रामायण एवं महाभारत जैसी महती कृतियों में भी समष्टि रूप से निहित कवि की विवक्षा का ऊहापोह पर्याप्त विस्तारपूर्वक किया है। कुन्तक, महिमभट्ट एवं क्षेमेन्द्र ने अपनी कृतियों में ऐसे अनेक निदर्शन प्रस्तुत किए हैं जिनमें कवि-विवक्षा शब्दों एवं वाक्यांशों में सन्निहित पाई गई है। भामह ने ऐसे विद्वानों को नमस्कार्य कहा है जो कवि के अभिप्राय को झटिति हृदयंगम कर लेते है एवं अन्यों को भी उसका बोध करा देते हैं—

"नमोऽस्तु तेभ्यो विद्वद्भ्यो येऽभिप्रायं कवेरिमम्।
शास्त्रलोकावपास्यैवं नयन्ति नयवेदिनः॥"[1]

रचना-शैली—

सामान्य दृष्टि से काव्यानुशीलन में एक बात और शेष रहती है। वह है कवि की अभिव्यंजना शैली। वाङ्मय की अन्य विधाओं से काव्य की एक मौलिक विशेषता है—उसकी अभिव्यक्ति का प्रकार। वामन की पकड़ कितनी सटीक है जब वह कहते है—

"सति वक्तरि सत्यर्थे सति शब्दानुशासने।
अस्ति तन्न विना येन परिस्रवति वाङ्मधु॥"[2]

वह तत्त्व क्या है जिससे युक्त होने से ही वाणी से मधु चूने लगता है। यह एक प्रश्न है जो सबके मन में स्वाभाविक रूप से उठता है। वामन अपने किसी पूर्ववर्ती आचार्य की उक्ति इसके उत्तर मे उद्धृत करते है कि वह तो एक विलक्षण प्रकार की पदानुपूर्वी है अर्थात् काव्य कथ्य कहने का एक विशेष प्रकार है जिसमें कुछ कथ्य न होने पर भी जैसे सब कुछ उसी में है ऐसी विलक्षण प्रतीति होती है। उस पदानुपूर्वी को जो भी सुनता है आनन्दविभोर हो उठता है सहृदयों के हृदय मे तो मानो अमृत की वर्षा ही होने लगती है—

---

१. काव्यालङ्कार, ४.४६
२. काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति, १.२.११, चौखम्बा संस्कृत सीरीज संस्करण, वाराणसी, १९७१

"किन्त्वस्ति काचिदपरैव पदानुपूर्वी यस्यां न किञ्चिदपि किञ्चिदिवावभाति ।
आनन्दयत्यथ च कर्णपथं प्रयाता, चेतः सताममृतवृष्टिरिव प्रविष्टा ॥"[1]

यह पदानुपूर्वी काव्यशैली है जिसको वामन ने रीति कहा है तथा राजशेखर ने वचनविन्यासक्रम कह कर पारिभाषित किया है। भामह ने अपने पूर्वाचार्यों के नाम से सम्भवतः इसे ही 'सौशब्द्य' कहा है। उन लोगों की भी मान्यता यही थी कि काव्य में अर्थ-ज्ञान उतना महत्त्व नहीं रखता जितना शब्द का सुन्दर प्रयोग—

"तदेतदाहुः सौशब्द्यं नार्थव्युत्पत्तिरीदृशी ।"[2]

महाकवि भवभूति ने भी काव्य को 'सुवचनानि' कहा है। उत्तरामचरित में सीता की उक्ति की प्रशंसा करते हुए राम ने जो कहा है वह वस्तुतः काव्य की एक सुन्दर परिभाषा है जो भवभूति की मान्यता है। काव्य वचनों का सुन्दर प्रयोग है और वह प्रयोग ऐसा है कि नाना प्रकार के सांसारिक क्रिया-कलापों से थके हुए व्यक्ति के जीवनात्मा रूपी म्लान पुरुष को फिर से खिला देता है। हर तरह के अभावों से पीड़ित व्यक्ति भी इससे पूर्ण तृप्ति का अनुभव करता है। कविता श्रोत्र-ग्राह्य होते हुए भी सभी इन्द्रियों को मोहित कर लेती है जिससे वे अपना-अपना व्यापार करने में असमर्थ हो जाती है। ऐसा काव्य कानों के लिए तो अमृत होता ही है। सहृदय सामाजिक के मन के लिए रसायन का काम करता है—

"म्लानस्य जीवकुसुमस्य विकासनानि
संतर्पणानि सकलेन्द्रियमोहनानि ।
एतानि ते सुवचनानि सरोरुहाक्षि
कर्णामृतानि मनसश्च रसायनानि ॥"[3]

साहित्य के अध्यापक के लिए कवि की काव्य-शैली का निरूपण अपने में ही एक सुखद कार्य है। काव्य की शैलियों का सम्बन्ध व्यक्ति की रुचि से भी होता है। यही कारण है कि पाठकों के अपने अपने प्रिय कवि एवं काव्य हुआ करते हैं। यद्यपि प्रत्येक कवि की रचना का अपना अलग ही प्रकार होता है तथापि शैली के आधार पर उनके वर्गीकरण की भी प्रथा है। काव्य के मर्मज्ञ रचना पढ़कर ही यह जान लेते हैं कि वह किस कवि की हो सकती है। यह किंवदन्ती निराधार नहीं है कि गणिका के मुख से श्लोकार्ध सुनकर ही श्रीलंका के कवि महीपति कुमारदास ने उसे झटिति पहचान लिया था कि वह कालिदास की रचना है।

---

१. काव्यालङ्कारसूत्रवृत्ति १.२.२१, पृ० २४-२५
२. काव्यालङ्कार, १.१५
३. उत्तररामचरित, १.३६ भवभूति ग्रन्थावली, लोकभारती प्रकाशन, इलाहाबाद, १९७३

काव्यविधाओं की एकता—

किसी भी भाषा में जब काव्यात्मक साहित्य का सृजन होने लगता है तो उसके साथ ही साथ उसमें कुछ ऐसे ढांचो या प्रकारों का विकास होता जाता है जो बाद मे साहित्य की विधा का रूप धारण कर लेते है। यह प्रत्येक भाषा का अपना अलग ही होता है। संस्कृत भी इसका अपवाद नही है। संस्कृत ने काव्य के आधायक दोष गुणालंकाररीतिवृत्तिप्रवृत्तिप्रभृत्ति तत्त्वो एवं ध्वनि, वक्रोक्ति, रस, औचित्य प्रभृति जिन सिद्धान्तो का उन्मेष किया है वे अन्यत्र दुर्लभ हैं। यही नही साहित्य की उन प्रवृत्तियों पर भी जो प्राय. सभी भाषाओ में समान होती हैं, संस्कृत की अपनी विशेष छाप है।

विश्व की प्राचीनतम भाषाओ के साहित्य के इतिहास का ऊहापोह करने से ज्ञात होता है कि उनमे किसी भी प्रकार की रचना का आरम्भ गद्य से हुआ था तथा आरम्भ मे गद्य की ही प्रचुरता रही। छन्द का विकास बहुत काल के अनन्तर हुआ। संस्कृत की यह एक विलक्षणता ही है कि इसमें उपलभ्यमान प्राचीनतम रचनाएं छन्दोबद्ध हैं चाहे वह वैदिक साहित्य हो या लौकिक। अनन्तर गद्य-पद्य दोनों ही अभिव्यक्ति के माध्यम बने पर प्रमुखता छन्दोबद्ध रचना की ही रही, चाहे वह काव्यात्मक साहित्य हो या इतिहासपुराण। जबकि विश्व की अनेक भाषाओ के साहित्य में पद्य काव्यात्मक अभिव्यक्ति एवं गद्य काव्येतर रचना के प्रतीक माने जाते रहे है।

संस्कृत में काव्यात्मक एवं शास्त्रीय उभयविध साहित्य रचना का माध्यम गद्य एवं पद्य दोनों ही होते रहे हैं। और आज भी यह परम्परा अक्षुण्ण है। इतना ही नही एक ही कृति में भी गद्य एवं पद्य दोनों का प्रयोग किया जाता रहा है यजुर्वेद-संहिता अधिकांशत: गद्य में ही है तथा अथर्ववेद-संहिता के बीस में से दो काण्ड गद्य में रचित है। ब्राह्मणों एवं उपनिषदों में पद्यों का बाहुल्य है। महाभारत तथा भागवतपुराण भी इसी कोटि की रचनाएँ हैं। लौकिक संस्कृत में अभिलेख, नाट्य एवं न्याय-साहित्य इसी परम्परा के विकसित रूप हैं।

संस्कृत की ही यह विशेषता है कि इसमें काव्येतर वाङ्मय भी छन्दोबद्ध उपलब्ध होता है। चाहे वह व्याकरण, दर्शन एवं धर्मार्थकामपरक शास्त्र हो अथवा इतिहास पुराण। इसका परिणाम यह हुआ कि काव्य एवं शास्त्र का परस्पर का सामंजस्य बना रहा तथा भाषा एवं भाव दोनों का आदान-प्रदान बिना किसी व्यवधान के सहजभाव से सर्वत्र होता रहा और इस प्रकार वे एक दूसरे के पूरक रहे। अतएव व्यक्तिविवेककार ने काव्य को भी शास्त्र कहा है—

"काव्यनाट्यशास्त्ररूपोऽयम्।"[1]

---

१. व्यक्तिविवेक, प्रथम विमर्श, पृ० ६६

दोनों में अन्तर उपाय अर्थात् अभिव्यक्ति के प्रकार का है। उपेय अर्थात् लक्ष्य की दृष्टि से नहीं—

"उपायमात्रभेदो न फलभेद: ।"[1]

काव्य एवं शास्त्र दोनों का ही फल कृत्याकृत्य विवेक है—

सामान्येनोभयमपि च तच्छास्त्रविधिनिषेधव्युत्पत्तिफलम् ।[2]

कला और विज्ञान का यह सामञ्जस्य संस्कृतभाषा एवं वाङ्मय की अपनी विशेषता है जो अन्यत्र सुलभ नही होती। अतः इसके महत्त्व को समझना होगा। भारतीय वाङ्मय में उपलब्ध शास्त्र एवं साहित्य का यह सामंजस्य अकस्मात् दैवयोग से सम्पन्न हो गया हो— ऐसी बात नही है। अपितु चिन्तकों एवं साहित्यकारों के सुचिन्तित प्रयास का ही यह सुफल परिणाम है जिसके पीछे उनकी दूरदर्शिनी प्रतिभा काम कर रही थी। आज विश्व के तमाम देशों के साहित्यिक, दार्शनिक एवं वैज्ञानिक चिन्तनों में एक बिखराव आ गया है तथा इनके बीच की खाइयाँ क्रमशः इतनी गहरी हो गई है कि इनको पाट कर इनमें परस्पर सामंजस्य स्थापित करना सर्वथा असम्भव है। ऐसी स्थिति में भारतीय प्रतिभा का महत्त्व समझ में आता है। राष्ट्र की हर प्रकार की चेतना में एकात्मता बनाए रखने के लिए साहित्य विज्ञान एवं दर्शन का परस्पर का सामंजस्य कितना महत्त्वपूर्ण है। संस्कृत ने इस सामंजस्य को बनाए रखकर राष्ट्रिय सांस्कृतिक एकता में महान् योग दिया है।

यहाँ इस ओर इंगित करने का हमारा अभिप्राय यह है कि भारतीय इस धारणा की महिमा को पहचानकर ही साहित्य की गहराई को समझाया जा सकता है और तभी उसका समुचित मूल्यांकन भी सम्भव है।

साहित्य में सौन्दर्य—

संस्कृत में भाषा के अध्ययन से जिस प्रकार व्याकरण का विकास हुआ उसी प्रकार साहित्य के अध्ययनाध्यापन के परिणामस्वरूप साहित्य-शास्त्र की एक महती परम्परा का निर्माण हो गया है। ई० पू० की तृतीय शताब्दी की कृति नाट्यशास्त्र से लेकर ईसा की सत्रहवी शताब्दी की रचना रसगंगाधर तक के लगभग दो सहस्र वर्षों में संस्कृत के साहित्यपरक शास्त्र का निरन्तर विकास होता रहा है। ये किसी न किसी रूप में आज भी जीवित है। इस परम्परा ने साहित्य की मीमांसा का एक बहुत बड़ा इतिहास-निर्माण कर दिया है जो कम महनीय नहीं है। साहित्य के अंग प्रत्यंग का जैसा विशद विवेचन यहाँ हुआ है सम्भवत: विश्व के किसी भी देश व भाषा के साहित्यशास्त्र में वैसा उपलब्ध नहीं होता। काव्य के आधायक तत्त्वों की पारिभाषिक पदावली एवं साहित्य की समीक्षा के सिद्धान्तों का इतने विस्तारपूर्वक

---

१. व्यक्तिविवेक, पृ० ६६,

२. वही, पृ० ६५-६६

निरूपण यहाँ हुआ है कि उसे आत्मसात् कर काव्य के अध्ययनाध्यापन में उसका सम्यक् उपयोग कर पाना साहित्य के साधारण अध्येता के वश की बात नहीं है। यद्यपि दोषगुणालंकार रीतिवृत्तिप्रवृत्ति प्रभृति काव्य के आधायक तत्त्व एवं रस-ध्वनि-वक्रोक्ति प्रभृति काव्यालोचन के सिद्धान्त ऐसे रूढ़ हो गए हैं कि इनके उल्लेख मात्र से साहित्य का अध्ययनाध्यापन अपूर्ण सा लगने लगा है। और इसके भी अब नवनवोन्मेष की आवश्यकता का अनुभव पदे पदे होता है तथापि साहित्य की व्याख्या में इनके योग को नकारना बहुत बड़ी भूल होगी।। इस लघु निबन्ध में इनका सम्यक् रूप से विवेचन तो सम्भव नहीं है तथापि दिङ्मात्र दर्शन के लिए यहाँ इसका यत्किञ्चित निरूपण किया जा रहा है।

साहित्य एक कला ही नहीं अपितु ललितकलाओं में सर्वोत्कृष्ट माना गया है। कला का कलात्व उसके द्वारा सौन्दर्य की अभिव्यक्ति में निहित होता है। काव्य से जिस सौन्दर्य की अभिव्यक्ति होती है उसका स्वरूप क्या है? तथा उसकी सृष्टि किस प्रकार होती है? इसका विवेचन संस्कृत काव्यशास्त्र में हुआ है। यहाँ उसे चारुता, शोभा, सौन्दर्य, चमत्कार, विच्छित्ति एवं रमणीयता आदि पदों से अभिहित किया गया है। ये पद साहित्य की शास्त्रीय कृतियों में अलग-अलग प्रयुक्त हुए हैं और प्रायः एक दूसरे के पर्याय हैं। किसी भी रचना की उत्तमता को आंकने के लिए इसका बोध अत्यावश्यक है।

भरतनाट्यशास्त्र में इनमें से किसी का भी प्रयोग नहीं हुआ है। सम्भवतः इसलिए कि ये रचना के धर्म हैं। और नाट्य एक ऐसी कला है जो शोभाधायक होने की अपेक्षा हर्षाधायक होती है। हर्ष रचना का नहीं अपितु प्रेक्षक का धर्म होता है। यही भाव नाटक के आस्वाद्य होने में है। अतः साहित्य के प्रत्येक विद्यार्थी को चारुता एवं आस्वादनीयता के अन्तर को समझना चाहिए।

भामह प्रथम आचार्य हैं जो कवि की कृति में चारुता की गवेषणा करते हैं। उनके विवेचन से प्रतीत होता है कि पूर्ववर्ती कुछ समीक्षकों ने वैदर्भ-मार्ग को ही काव्याभिव्यक्ति के लिए प्रशस्त ठहराया था। भामह कहते हैं कि मात्र वैदर्भ मार्ग के अनुसरण से रचना में चारुता का आधान नहीं होता—

"न नितान्तादिमात्रेण जायते चारुता गिराम्।"[1]

यहाँ आदि पद पूर्वोल्लिखित वैदर्भ मार्ग के लिए प्रयुक्त हुआ है। भामह का अपना मत है कि काव्यात्मक रचना में चारुता अलंकृति अर्थात् अलंकारों के समुचित प्रयोग से आती है। और अलंकारता ही कवि की वक्र उक्ति होती है—

"वक्राभिधेयशब्दोक्तिरिष्टा वाचामलंकृतिः॥"[2]

---

१. काव्यालङ्कार, १.३६

२. वही, १.३६

दण्डी सामान्य रूप से सभी अलंकारों को काव्य-शोभा का आधायक मानते हैं—

"काव्यशोभाकरान् धर्मान् अलंकारान् प्रचक्षते।"[१]

वामन ने सौन्दर्य एवं शोभा दोनों पदों का प्रयोग किया है और अलंकार को सौन्दर्य कहते हुए भी गुणों को काव्य-शोभा का स्वरूपाधायक एवं अलंकारों को उत्कर्षाधायक माना है—

"काव्यशोभायाः कर्तारो धर्माः गुणास्तदतिशयहेतवस्त्वलंकाराः ॥"[२]

आनन्दवर्धन के अनुसार महाकवियों की वाणी की मुख्य भूषा अर्थ की प्रतीयमानता है। जो वस्तु, अलंकार एवं रस के रूप में प्रधानतया अभिव्यंजित होकर ध्वनि कहलाती है—

"मुख्या महाकविगिरामलंकृतिभृतामपि।
प्रतीयमानच्छायैषा भूषा लज्जेव योषिताम् ॥"[3]

उनका कहना है कि सुन्दरियों के आवरण के समान ही काव्य की चारुता भी प्रतीयमान होती है, वाच्य नहीं—

"प्रतीयमानं पुनरन्यदेव वस्त्वस्ति वाणीषु महाकवीनाम्।
यत्तत्प्रसिद्धावयवातिरिक्तं विभाति लावण्यमिवाङ्गनासु ॥"[४]

आनन्द की दृष्टि में चारुता का नियामक तत्त्व भावों की प्रतीयमानता है। सारगर्भित बात भी व्यंग्य होकर जितनी चमत्कारी होती है वाच्य होने पर उतनी नहीं—

"साररूपो ह्यर्थः स्वशब्दानभिधेयत्वेन प्रकाशितः सुतरामेव शोभामावहति ॥"[५]

कुन्तक ने भामह की सरणि पर ही वक्रोक्ति को चमत्कार का आधायक तत्त्व बताया है जो स्वभावोक्ति से सर्वथा भिन्न होता है। रसवादी आचार्यों के आचार्य अभिनवगुप्त रस को ही काव्यजन्य चारुता का एकमात्र आधार तत्त्व मानते हैं। उनकी धारणा है कि वस्तु एवं अलंकार में चारुता रस के संस्पर्श से ही आती है। विश्वनाथ भी इसी मत के समर्थक हैं।

पण्डितराज जगन्नाथ काव्य की चारुता के लिए रमणीयता पद का प्रयोग करते हैं और उसे अर्थ मात्र में निहित मानते हैं। उनके अनुसार रमणीयता ही काव्य से होने वाले लोकोत्तर आह्लाद की जननी है।

---

१. काव्यादर्श, २.१, चौखम्बा संस्करण, वाराणसी, १९५८
२. काव्यालङ्कारसूत्र०, ३.१.१-२
३. ध्वन्यालोक, ३.३८
४. वही, १.४
५. वही, ४.५, पृ० ४०१

इस प्रकार प्रत्येक रचना मे अनिवार्य रूप से विद्यमान काव्यचारुता का ऊहापोह करना साहित्यिक अध्ययनाध्यापन का एक महत्त्वपूर्ण पक्ष है। इसका विवेचन एक शब्द, किसी वाक्य, एक पद्य या सन्दर्भ, किसी सर्ग उच्छ्वास या अक तथा पूरी कृति को लेकर किया जा सकता है। काव्य को सामान्य रूप से अलकार भी कहा जाता रहा है। इसकी अलंकारिता सौन्दर्याभिव्यक्ति मे ही कूटस्थ है—सौन्दर्य अलकार का यही अभिप्राय है।

सक्षेप मे यही सस्कृत साहित्य का अध्ययनाध्यापनात्मक अनुशीलन है जो सम्प्रतिपत्तिमूलक समीक्षा की पद्धति पर किया गया है। इस विषय मे अभी बहुत कुछ कहने को शेष है जिसे एक निबन्ध मे समेट पाना सर्वथा सम्भव नही है। इस निबन्ध के लिखने की मेरी योजना के अन्तर्गत काव्यो एवं काव्यविधाओं को लेकर स्वतन्त्र रूप से उनका विवेचन करने की बात भी थी किन्तु निबन्ध लिखते समय ही यह स्पष्ट हो गया कि वह तो एक स्वतन्त्र निबन्ध का अलग विषय है। मेरे इस विवेचन मे साहित्यशास्त्रीय पक्ष प्रबल हो गया है जिसका होना सर्वथा स्वाभाविक ही है। प्रस्तुत निबन्ध की साधुता अध्यापकगण, विद्वद्वृन्द एव छात्रवर्ग के परितोष मे निहित है। इसी मे निबन्धकार की कृतकृत्यता है।

# संस्कृत-साहित्य : मूल्यांकन की समस्याएं

## सूर्यकान्त बाली

संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन करने का उपक्रम करें तो मूल्यांकनकर्त्ता का अनेक समस्याओं से परिचय होता है। ये समस्याएँ स्वरूप की दृष्टि से विविध प्रकार की हैं और संख्या में भी अनेक हैं। अत्यन्त सूक्ष्म दृष्टि से देखा जाए तो संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की सबसे महती समस्या का सम्बन्ध संस्कृत-साहित्य के स्वरूप निर्धारण से है। प्रस्तुत विचार परम्परा हमें सहज ही इस निष्कर्ष की ओर ले जाएगी। यद्यपि यह धारणा प्रथम दृष्टि में चिन्त्य अथवा यहाँ तक कि कोपभाजन भी बन सकती है, परन्तु हम यह निर्भ्रान्त रूप से सिद्ध कर सकते हैं कि संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकनकर्त्ता उस साहित्य के स्वरूप के विषय में पूरी तरह से स्पष्ट नहीं है, जिसका मूल्यांकन करने के लिए वह प्रायः उद्यत होता है।

इस समस्या के गहन विश्लेषण की निश्चित ही आवश्यकता है। प्रारम्भिक अवस्था में इस समस्या के तीन मुख्य पक्षों पर विचार किया जा सकता है। वे तीन पक्ष इस प्रकार हैं : (१) वर्तमान काल में संस्कृत-साहित्य की मूल्यांकन प्रक्रिया के अभाव अथवा धीमी दिशाहीन गति की स्थिति : (२) इस अभाव की स्थिति के कारण; और (३) इस अभाव की स्थिति के परिणाम।

संस्कृत-साहित्य विश्व की श्रेष्ठतम साहित्यिक निधि का महत्त्वपूर्ण अंग है। इस साहित्य की अतिप्राचीनता, इस साहित्य में उपलब्ध अभिव्यञ्जना विधाओं की विविधता, अभिव्यञ्जना की तकनीक और अभिव्यक्त विषय—इन दोनों दृष्टियों से इस साहित्य की श्रेष्ठता, प्रतिकूल आधुनिक परिस्थितियों में भी संस्कृत-साहित्य के सृजन की निरन्तरता आदि तथा अन्य अनेक ऐसे आधार हैं जो इस साहित्य की श्रेष्ठता को स्वतः प्रमाणित करते हैं। परन्तु ये सभी कारण स्थूल रूप में ही बताए गए हैं। आश्चर्यमिश्रित दुःख का विषय है कि संस्कृत-साहित्य का अर्वाचीन अध्येता अपने साहित्य के सूक्ष्म मूल्यांकन, शुद्ध साहित्यिक विश्लेषण एवं उसके युगीन सामाजिक दायित्व के परीक्षण के प्रति लगभग विरक्त है। परिणामतः, संस्कृत-साहित्य अद्यावधि एक 'अमूल्यांकित' साहित्य बना हुआ है।

संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन नहीं हुआ है, यह कहना आजकल एक फैसन भी बन गया है। भारतीय साहित्य को भारतीय सन्दर्भ में न परखकर उसे केवल समीक्षा के पाश्चात्य मानदण्डों पर ही कसने में विश्वास रखने वाला नव आलोचकों का एक ऐसा वर्ग भी है जो जाने-अनजाने में फैशन की परम्परा को पूरा करने के लिए यह कहता है कि संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन अभी नहीं हुआ है, अथवा संस्कृत

साहित्य मूल्यांकन के योग्य नही, अथवा संस्कृत-साहित्य समीक्षा के आधुनिक एवं पाश्चात्य मानदण्डों पर खरा नही उतरता, आदि। ऐसी फैशन परस्त नव आलोचना को गम्भीरता से लेने की आवश्यकता नही है। तथापि, यदि एकान्तत तटस्थ समीक्षा-शास्त्रीय धरातल पर विचार करके देखें तो भी हम इसी निष्कर्ष पर पहुँचते है कि संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की प्रक्रिया अभी प्रारम्भ नही हुई है।

संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन अभी होना है—इस प्रतिज्ञावाक्य की स्थापना मे पूर्व हमें उन उपादानों की मूल्यांकन-क्षमता की परीक्षा कर लेनी चाहिए जिनका सम्बन्ध हमारे साहित्य के मूल्यांकन से अब तक रहा है। ये उपादान प्रमुख रूप से पांच वर्गों मे विभक्त हो सकते है :—(१) संस्कृत-साहित्य-शास्त्र; (२) 'संस्कृत-साहित्य का इतिहास'—इस विषय पर लिखे ग्रन्थ; (३) संस्कृत-साहित्य पर लिखे समालोचना ग्रन्थ; (४) टीका ग्रन्थ और (५) पुराविद्या अर्थात् इण्डोलोजी सम्बन्धी ग्रन्थ।

(१) सर्वप्रथम संस्कृत में उपनिबद्ध साहित्यशास्त्र की मूल्यांकन-क्षमता की परीक्षा आवश्यक है। अपनी अखण्ड परम्परा, विषय के अप्रतिबद्ध प्रस्तुतीकरण की क्षमता, दार्शनिक दृष्टि एवं सूक्ष्म सहृदयतापूर्ण विवेचनशक्ति के कारण संस्कृत साहित्यशास्त्र अपनी शास्त्रीय महत्ता को स्वयंसिद्ध कर रहा है। प्रतिभा, औचित्य, वक्रोक्ति, रीति, ध्वनि, अलंकार, दोष आदि सम्बद्ध विषयो पर गहन विचार प्रस्तुत कर भारतीय साहित्यशास्त्र ने अपने उपादानों द्वारा साहित्य की मूल्यांकन-अर्हता को भी स्पष्ट कर दिया है। पर संस्कृत अध्येता ने साहित्यशास्त्र द्वारा प्रस्तुत इन मानदण्डों की प्रायोगिकता से प्रायः वैराग्य ही रखा है। संस्कृत का विद्यार्थी साहित्य भी पढ़ता या न पढता रहा; बिल्कुल समान्तर रूप से वह साहित्यशास्त्र भी पढता या न पढता रहा; साहित्यशास्त्र द्वारा उद्‌भूत मानदण्डों की प्रायोगिकता में ही इनकी उपयोगिता है—इस प्रकार के किसी भी प्रयास की परम्परा अथवा रुचि के वर्तमानकालिक दृष्टान्त हमें संस्कृतसाहित्य के मूल्यांकन के सन्दर्भ मे प्राप्त नही होते।

(२) संस्कृत-साहित्य के इतिहास-ग्रन्थ अपने वास्तविक एवं सही स्वरूप में सूचना ग्रन्थ हैं। इस प्रकार के इतिहास ग्रन्थों की परम्परा इस देश में आए हुए पाश्चात्य विद्वानों द्वारा की गई। भारत में आकर पाश्चात्यों का परिचय जहाँ अन्य अनेक बातों से हुआ, वहां संस्कृत-साहित्य से भी उनका परिचय हुआ। स्वाभाविक ही है कि अपने इस परिचय की जानकारी वे अपने देश के विद्वानों तक भी पहुँचाना चाहते थे। अतः उन्होंने संस्कृत-साहित्य के इतिहास-ग्रन्थ लिखे। अपने उद्देश्य एवं स्वरूप मे ये इतिहास-ग्रन्थ सूचना मात्र है; अतएव वे मूल्यांकन उस सीमा तक करते हैं जिस सीमा तक वे अपनी सूचना को रोचक एवं सालंकार बना सकें। दुर्भाग्यवश, संस्कृत के इहदेशीय आधुनिक अध्येता ने इन्ही ग्रन्थों को मूल्यांकन ग्रन्थ मानने की भ्रान्ति की, उनका अनुपद अनुसरण शैली एवं विषय दोनों दृष्टियों से किया

और अनजाने में ही संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन के अभाव और उसकी आवश्यकता को प्रबलतर बना दिया। इस पूरी परम्परा में एस० के० डे० और दासगुप्ता द्वारा लिखित ग्रन्थ 'ए हिस्ट्री ऑव् संस्कृत लिटरेचर' अपवाद बन कर हमारे सामने आता है।

'साहित्यशास्त्र' तथा 'इतिहास'—दोनों के मूल्यांकन का स्वतन्त्र ढंग है। साहित्यशास्त्र साहित्य के सन्दर्भ को निरपेक्षता से देखता है, इतिहास उसे युगबोध-सापेक्ष होकर देखता है। संस्कृत-साहित्य के इतिहास-ग्रन्थ यह नहीं कर रहे। कालिदास के कालनिर्धारण का व्यायाम मूल्यांकन की दृष्टि से निरर्थक नहीं होगा यदि हमारे इतिहासग्रन्थ कालिदास को किसी काल में हुआ सिद्ध करने के बाद उस काल की आर्थिक-सामाजिक-राजनीतिक स्थिति के परिप्रेक्ष में कालिदास का पुनर्मूल्यांकन भी करें। गुप्तकाल में कालिदास को हुआ सिद्ध करने के बाद कितने साहित्येतिहास के ग्रन्थ कालिदास की कला को गुप्तकाल की सामान्य कलात्मक चेतना के साथ जोड़कर दिखलाते है, या कितने इतिहास ग्रन्थ गुप्तकाल की सामाजिक चेतना का प्रतिबिम्ब कालिदास की कृतियों में देखने का प्रयास करते हैं?

(३) गत कतिपय वर्षों में संस्कृत के कुछ साहित्यकारों, कुछ साहित्यिक कृतियों एवं कुछ साहित्यिक विधाओं पर लिखे गए समालोचना-ग्रन्थ प्रकाश में आए हैं। इनमें से कुछ ग्रन्थ प्रामाणिक शोधप्रबन्धों के रूप में हैं। भारतीय काव्यशास्त्र के सिद्धान्तों के आधार पर अथवा कहीं-कहीं पाश्चात्य काव्यशास्त्रीय मतों के आधार पर उनमें कवियों अथवा ग्रन्थों की समीक्षा का प्रयास किया गया है। इस प्रयास में कुछ ग्रन्थों को विशेष मान्यता भी प्राप्त हुई है। प्रो० जॉनी का श्रीहर्ष पर, प्रो० पुसालकर का भास पर, प्रो० मीराशी का कालिदास पर, अयोध्याप्रसाद सिंह का भवभूति पर लिखित कुछ विशिष्ट मान्यता प्राप्त उत्कृष्ट ग्रन्थ हैं। मध्यकाल एवं आधुनिक काल में लिखे संस्कृत-साहित्य की समालोचना करने के कुछ प्रशस्त प्रयास भी इधर देखने में आए हैं। इस प्रकार के ग्रन्थों में डा० हीरालाल शुक्ल का **'आधुनिक संस्कृत साहित्य'**, डा० उषा सत्यव्रत का **'ट्वेण्टियथ सेन्चुरी संस्कृत ड्रामा'** डा० रामजी उपाध्याय का **'मध्यकालीन संस्कृत नाटक'** प्रतिनिधि समालोचनाग्रन्थों के रूप में रखे जा सकते हैं। इस प्रकार के समालोचना-ग्रन्थों में हम उन ग्रन्थों को भी गिन सकते हैं जो **संहिताओं, ब्राह्मणों, उपनिषदों** अथवा **पुराणों** पर लिखे गए हैं। आधुनिक समालोचना के सन्दर्भ में हम इन्हें प्रारम्भिक नियामक ग्रन्थ मान सकते हैं क्योंकि इन सभी के आधार पर भी अभी तक संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन के मानदण्डों की सर्वमान्यता तथा मूल्यांकन की किसी निश्चित दिशा अथवा दृष्टिकोण के दर्शन हमें नहीं होते हैं। वस्तुतः समालोचना की निश्चित दिशा अथवा दृष्टिकोण से ही यह स्पष्ट हो पाता है कि समीक्षा के मानदण्डों की सहायता से हमने किसी कवि अथवा ग्रन्थ की सृजनात्मकता की कोटि का किस प्रकार आकलन किया है। इन कारणों से हम कह सकते हैं कि इन समालोचना ग्रन्थों से साहित्य के मूल्यांकन का स्वरूप किसी विशेष सीमा तक स्पष्ट नहीं होता।

(४) महत्त्वपूर्ण साहित्यग्रन्थों पर लिखी टीकाओं को प्रायोगिक मूल्यांकन के दृष्टान्त के रूप में प्रस्तुत किया जा सकता है, परन्तु वैसा करना युक्तिसंगत नहीं होगा। वस्तुतः जिस ग्रन्थ की टीका लिखी जा रही है, उस ग्रन्थ का मूल्यांकन करना है— यह टीकाकार का प्रत्यक्ष अथवा परोक्ष उद्देश्य नहीं होता। किसी ग्रन्थ विशेष को उस ग्रन्थ की भाषा से अपूर्णतः परिचित व्यक्ति या व्यक्ति समूह तक उस ग्रन्थ को सरल बनाकर पहुंचाने की इच्छा से ही टीका (अथवा अनुवाद) का जन्म होता है, उस ग्रन्थ का मूल्यांकन करने की इच्छा से नहीं।

(५) भारतीय पुराविद्या का उद्भव एवं विकास साहित्य के मूल्यांकन से किसी भी स्तर पर सम्बद्ध नही है। भारतीय पुराविद्या का सम्बन्ध केवल संस्कृत से ही नहीं है। वहाँ भी संस्कृत-साहित्य से साहित्य के मूल्यांकन के सन्दर्भ मे लगभग नहीं है। भारत अत्यन्त प्राचीन देश है, इसका इतिहास, इसकी संस्कृति, अत्यन्त प्राचीन है, अनेक दृष्टियों से भारत विश्व के अन्यान्य देशो में अन्यतम एवं अग्रणी है—इन सब का अध्ययन, और उससे सम्बद्ध सभी प्रकार की सामग्री का उपस्थापन, विश्लेषण ही भारतीय पुराविद्या के वास्तविक स्वरूप का निर्धारण करता है। उसे संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन का अस्त्र अथवा प्रतीक मानना ही इस मत को परिपुष्ट करता है कि संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन के स्वरूप की वास्तविकता से हमारा पूर्ण परिचय अभी नहीं हुआ है।

इसी स्थान पर यह बात स्पष्ट हो जानी चाहिए कि हम यह कह सकने की स्थिति में निश्चित रूप से होते है कि अमुक साहित्य का मूल्यांकन अभी नहीं हुआ है, इसके विपरीत हम यह कह सकने की स्थिति में कभी नहीं पहुँच पाते कि अमुक साहित्य का मूल्यांकन हो गया है, हम केवल मूल्यांकन की प्रक्रिया की परिधियों का ही अध्ययन कर पाते है। इसका कारण यह है कि किसी साहित्य का मूल्यांकन प्रारम्भ होकर पूर्ण हो जाने वाली स्थिति में कभी नही आ सकता। मूल्यांकन एक ऐसी परम्परा है जो निरन्तर चलती रहती है, उसमें विराम अथवा परिणति की चरम सीमा कही नहीं होती। इसका कारण भी स्पष्ट है। साहित्य का मूल्यांकन जिन सन्दर्भो के आधार पर होता है, वे दो है : (१) साहित्यिक सन्दर्भ, (२) सामाजिक सन्दर्भ। कुछ साहित्यिक एवं सामाजिक मूल्य शाश्वत होते है जबकि कुछ युगानुसारी होते हैं। उदाहरणतया, आनन्दप्राप्ति साहित्य का शाश्वत मूल्य है; पर ओज गुण, अलंकार प्रेम अथवा सपाट शैली युगानुसारी मूल्य है। इसी प्रकार समाज के भी सत्य, अस्तेय, मानवता आदि शाश्वत मूल्य है, जबकि जातिबन्धन, वर्णव्यवस्था आदि युगानुसारी है। शाश्वत मूल्यों के आधार पर साहित्य का अंकन सृजन की श्रेष्ठता की कोटि का निर्धारण करता है, जबकि युगानुसारी मूल्यों के आधार पर साहित्य की लोकप्रियता का निर्धारण होता है। युगानुसारी मूल्य शाश्वत मूल्यों की धुरी पर घूमते है जो साहित्य के मूल्यांकन के सातत्य का हेतु बनते है। इस प्रकार की निरन्तर चलती रहने वाली मूल्यांकन की प्रक्रिया में वास्तव मे कवि अथवा ग्रन्थ

की सृजनात्मकता की परीक्षा ही होती है। और वह इस आधार पर होती है कि सामाजिक परिवेश में समुद्भूत साहित्य ने किन साहित्यिक सन्दर्भों का आश्रय लेकर किस प्रकार सामाजिक सन्दर्भ के प्रति प्रतिक्रिया व्यक्त की है—क्यों धीर-ललित दुष्यन्त का आश्रय लेकर कालिदास ने प्रेम की मांसलता के प्रति उत्साह को दण्डित किया है; और क्यों धीरोदात्त राम का आश्रय लेकर भवभूति ने "जरसा अपि अहार्यो रसः" वाले गार्हस्थ प्रेम की शाश्वतता की प्रतिष्ठा की है; क्यों भास केवल कहानी मात्र को रूपक बद्ध करना चाहता है; और क्यों कालिदास उसमें कलात्मकता को भी सफलतापूर्वक अनुविद्ध कर पाता है; और क्यों मुरारिमिश्र कलात्मकता के नाम पर दुरूहता को बिखेर देता है; क्यों विश्वामित्र अथवा मधुच्छन्दा रहस्यमय हैं; और क्यों शतपथब्राह्मण सपाट है, रहस्यात्मकता से सम्पन्न होते हुए भी सपाट है; क्यों उपनिषद् दर्शनाभिभूत है और क्यों पुराण कथाभिभूत है ? ये सभी अनुत्तरित प्रश्न हमें इसी निष्कर्ष की ओर ले जाते हैं कि संस्कृत-साहित्य की प्रत्येक विधा का, प्रत्येक कवि का और प्रत्येक कृति का मूल्यांकन अभी होना शेष है।

इस प्रकार संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन अभी नहीं हुआ है, यह प्रतिज्ञा वाक्य दो परिस्थितियों से निष्कृष्ट है : एक परिस्थिति यह है कि वर्तमान काल में संस्कृत-साहित्य के प्रायोगिक समालोचन की सर्वमान्य परम्पराओं की तीव्र अनुपस्थिति है, दूसरी परिस्थिति यह है कि वर्तमान काल में संस्कृत अध्येताओं में साहित्य के प्रायोगिक समालोचन के प्रति रुचि अथवा प्रयास में विशेष शक्ति नहीं है। संस्कृत अध्येता की वर्तमान स्थिति की परम्परा कुछ सौ वर्ष ही पुरानी प्रतीत होती है। भूतकाल में संस्कृत जगत् में साहित्य का सृजन एवं मूल्यांकन—ये दोनों प्रक्रियाएँ सम्भवतः साथ साथ चलती थीं। इसके सुष्ठु प्रमाण हमें प्राप्त होते हैं। साहित्य-शास्त्रीय ग्रन्थों की एक लम्बी प्रगतिशील परम्परा इस बात का सर्वाधिक जीवन्त प्रमाण है। निरन्तर सूक्ष्म से सूक्ष्मतर चिन्तन की ओर उन्मुख संस्कृत-साहित्य-शास्त्रीय सिद्धान्त इस बात की स्पष्ट कल्पना प्रस्तुत करते हैं कि आलोचना विशेषज्ञों की गोष्ठियों में सिद्धांतों के आधार पर साहित्य का अंकन एवं साहित्य के आधार पर सिद्धांतों का पुनर्निर्धारण निरन्तर होता रहा। कालिदास अपने ग्रन्थों के मूल्यांकन की समकालीन परम्परा की ओर बार-बार संकेत करते हैं। अभिज्ञानशाकुन्तल की प्रस्तावना में वे अपने नाटक को विद्वानों के लिए प्रस्तुत करते हैं—"आपरितोषाद् विदुषां न साधु मन्ये प्रयोगविज्ञानम्"[1]। इसी नाटक के भरतवाक्य में इस कवि ने सुपठित विद्वानों की वाणी की अभिवृद्धि की कामना की है "सरस्वती श्रुतमहतां महीयताम्"[2]। रघुवंशमहाकाव्य के प्रारम्भ में ही कवि

१. अभिज्ञानशाकुन्तल, १।२
२. वही, ७।३४

ने सत् और असत् के निर्णायक विवेकशील आलोचकों से अपने काव्य की अग्नि-परीक्षा का निवेदन किया है—"तं सन्तः श्रोतुमर्हन्ति सदसद्व्यक्तिहेतवः"[1] इसी प्रकार "पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम्"[2] के उद्‌गाता कवि कालिदास ने मानो समालोचकों को यह मन्तव्य दिया है कि नया काव्य केवल नयी कृति होने के कारण मूल्यांकन का अपात्र नही बनना चाहिए। रूपककार भवभूति सम्भवतः अपने जीवन मे ही उत्साह भंजक मूल्यांकन का शिकार बन गया होगा, पर वह अपनी सारस्वत शक्तिमत्ता से समालोचकों की अपेक्षा अधिक आश्वस्त था, अतः उसने विपरीत समालोचना का उत्तर भी अपने मालतीमाधव प्रकरण की प्रस्तावना में दे दिया। श्रीहर्ष को तो अपने नैषधकाव्य के मूल्यांकन और तज्जन्य प्रतिष्ठा के लिए बहुत अधिक प्रयास करने पड़े और अन्ततः कश्मीर मे जाकर उसे सफलता प्राप्त हुई, यह हम परम्परा से जानते है। बाण ने अपने गद्यकाव्य कादम्बरी के आमुख-श्लोकों में इस प्रकार की समालोचना का विशद उपन्यास किया है और मूल्यांकनकर्त्ता समालोचको के दो वर्ग भी बनाए हैं : एक वर्ग उन आलोचकों का है जो किसी कृति मे दोपदर्शन को ही समालोचना मानते है, और दूसरे आलोचक वे हैं जो गुणदोष के तटस्थ विश्लेपण पर बल देते है—"सुभाषितं हारि विशत्यधो गलान्न दुर्जनस्यार्करिपोरिवामृतम् । तदेव धत्ते हृदयेन सज्जनो हरिर्महारत्नमिवातिनिर्मलम्"[3] । बाणभट्ट का पुत्र भूषणभट्ट तो इस प्रकार के समालोचन की परिस्थिति से इतना अधिक प्रभावित था कि उसने अपूर्ण कादम्बरी को पूर्ण करने के अपने प्रयास को बहुत ही विनयपूर्ण शब्दावली में अभिव्यक्त किया है—"याते दिवं पितरि तद्वचसैव सार्धं । विच्छेदमाप भुवि यस्तु कथाप्रबन्धः। दुःखं सतां तदसमाप्तिकृतं विलोक्य । प्रारब्ध एव स मया न कवित्वदर्पात् ।"[4]

ऊपर कुछ उदाहरण दिए गए है। इनमें अन्य अनेक उदाहरणों का प्रगुणन हो सकता है। इस आधार पर हम कुछ निष्कर्ष प्राप्त करने की स्थिति में पहुँच गए हैं : प्राचीन काल में प्रायोगिक मूल्यांकन की परम्परा निश्चित रूप से वर्तमान थी; यह मूल्यांकन लिखित रूप में प्रायः नही था और गोष्ठी आदि में ही रूपायित होता था; मूल्यांकन की प्रक्रिया में से सफलतापूर्वक उत्तीर्ण होने की भावना कवि को यथासम्भव श्रेष्ठ साहित्यरचना की प्रेरणा देती रहती थी; क्रमशः मूल्यांकनकर्त्ता मठाधीश के पद को प्राप्त हो गया और अपनी प्रतिक्रिया का मूल्य मांगने की स्थिति

१. रघुवंश, १।१०
२. मालविकाग्निमित्र, १।२
३. कादम्बरी, (कथामुख), ७
४. वही, (उत्तर भाग), ४

में पहुँचकर तटस्थ गुणदोष-विवेचन के स्थान पर दोषदर्शन की हेय परिस्थिति उत्पन्न करने लग गया। पर इसके साथ ही तस्वीर का दूसरा पहलू भी है। प्राचीन काल में प्रायोगिक मूल्यांकन की परम्परा का लिखित रूप न ले पाना उसकी प्रौढि-हीनता को भी प्रमाणित करता है। **"माघे सन्ति त्रयो गुणाः"** जैसे अपरिपक्व मूल्यांकनपरक फ़तवे यह सिद्ध करते हैं कि इस प्रकार की समीक्षा-परम्परा प्रौढ विवेचन पर आधारित कम तथा व्यक्तिगत रुचिपरक, प्रशंसापरक या निन्दापरक ही अधिक थी। ऐसा प्रतीत होता है कि इस प्रायोगिक मूल्यांकन का नेतृत्व असहृदय काव्यशास्त्राभ्यासजड लोग ही अधिकतर करते थे। अन्यथा भारवि और श्रीहर्ष जैसे कवित्वसम्पन्न व्यक्ति चित्रकाव्य लिखने को शायद अनिवार्य जैसा न मानते।

मूल्यांकन करने की यह परम्परा कब विलुप्त हो गई, इसे बताना कठिन नहीं। विदेशी आक्रमण जब भारत के अन्तस्तल तक बार बार होने लग गए, कुछ अनपढ़ एवं धर्मान्ध आक्रमणों ने जब ग्रन्थागारों एवं संस्कृति केन्द्रों को अग्निसात् किया तो स्वभावतः नूतन-सृजन एवं स्वतन्त्र मूल्यांकन के लिए आवश्यक राजनीतिक एवं सामाजिक सुस्थिरता के अभाव ने आसन्नविलोप वाङ्मय की सुरक्षा के लिए समाज के प्रबुद्ध वर्ग को कटिबद्ध किया। इसी कालचक्र में कुछ ऐसा परिणाम सामने आया कि जहाँ पहले सृजन, मूल्यांकन और सृजन की स्वाभाविक प्रक्रिया चल रही थी, वहां इस प्रक्रिया को वाङ्मय के कण्ठस्थीकरण और संरक्षण की प्रक्रिया ने स्थानापन्न किया। इस प्रकार संस्कृत-साहित्य के प्रायोगिक मूल्यांकन की परम्परा अपने लिखित प्रारूपों के अवशेषों को छोड़े बिना ही विलुप्त हो गई और अपने अस्तित्व से भी वर्तमान अध्येता को अपरिचित बना गई।

संस्कृत-साहित्य जैसे श्रेष्ठ साहित्य का अध्येता उसके मूल्यांकन के प्रति उदासीन है, अथवा मूल्यांकन की प्रक्रिया से अपरिचित है अथवा उसके अशक्त मूल्यांकन में लीन है तो इस प्रकार की विशेष परिस्थिति के विशेष कारण भी होने चाहिएं। निश्चित ही उसका सर्वप्रमुख और मूलभूत कारण संस्कृत अध्येता के सामने उत्पन्न साहित्य के स्वरूपनिर्धारण का सकट है। कहना न होगा कि वाङ्मय से साहित्य को अलग न कर पाने का मुग्धबोध ही संस्कृत अध्येता को उसके मूल्यांकन के प्रति भी उदासीन बनाए हुए है और उसके साहित्य-चिन्तन को भटकाव की स्थिति में डाले हुए है। इसके साथ ही कुछ और कारण भी गिनाए जा सकते हैं—मूल्यांकनकर्त्ता की मनः स्थिति और सामाजिक स्थिति; मूल्यांकन प्रक्रिया के प्रशिक्षण का अभाव; तथा पुराविद्या का अत्याग्रह। इस समस्त हेतु परम्परा का विवेचन करना आवश्यक है।

सर्वप्रथम हम साहित्य के स्वरूप-निर्धारण के संकट के प्रश्न पर विचार करते हैं। हमने ऊपर लिखी पंक्तियों में इसे वर्तमान काल में संस्कृत-साहित्य के

'असूल्यांकित' रहने का मूलभूत कारण माना है। इस कारण को बहुत सूक्ष्मता से समझने की आवश्यकता है। इस दृष्टि से 'साहित्य' और 'वाङ्मय' के तारतम्य की गहराई में जाना जरूरी है। थोड़े से शब्दों में कहा जाए तो 'वाङ्मय' किसी भी भाषा में लिखित समस्त ग्रन्थ-समुदाय का नाम है जबकि 'साहित्य' शब्द से हमारा अभिप्राय उन विशिष्ट ग्रन्थों से है जिनमें सामाजिक सन्दर्भ को विशिष्ट कलात्मक ढाँचे में इस प्रकार ढाल दिया गया है जो अन्ततः समाज को व्यापक सुख और पाठक को कलात्मक आनन्द प्रदान कर सके। प्रत्येक भाषा में, अन्य छोटे-मोटे ग्रन्थों को छोड़ दें तो मुख्य रूप से तीन प्रकार के ग्रन्थों की रचना की सम्भावना रहती है—कुछ ग्रन्थ ऐसे होते हैं जो प्रकृति के विभिन्न रूपों के तथ्यात्मक अध्ययन से सम्बद्ध होते हैं, इन्हें हम वैज्ञानिक ग्रन्थ अथवा 'विज्ञान' कह सकते हैं; दूसरे प्रकार के ग्रन्थों का सीधा सम्बन्ध मनुष्य के दैनिक जीवन से, उसके आचार-विचार से, विधि-विधान से, वाणिज्य-व्यवसाय आदि से होता है, ऐसे ग्रन्थों को आधुनिक परिभाषावलि में 'मानविकी' कहते हैं, तीसरे प्रकार के ग्रन्थ विशुद्ध 'साहित्य' होते हैं जिनका उल्लेख हमने अभी ऊपर किया है। संस्कृत माध्यम से लिखित वाङ्मय के परिप्रेक्ष में कहा जाए तो अष्टांगहृदय, चरकसंहिता, आर्यभटीयम्, आदि विज्ञान ग्रन्थ हैं। मनुस्मृति, अर्थशास्त्र, राजतरंगिणी आदि मानविकी ग्रन्थ हैं, शुनःशेप देवरात आदि के सूक्त, वाल्मीकि की रामायण, अथवा कालिदास का अभिज्ञानशाकुन्तल साहित्य ग्रन्थ हैं। जब हम साहित्य के मूल्यांकन की बात करते हैं तो स्वभावतः ही हमारा सम्बन्ध केवल उस कोटि के ग्रन्थों से होता है जिस कोटि में कालिदास का अभिज्ञानशाकुन्तल सन्निविष्ट है।

इस प्रकार साहित्य, मानविकी और विज्ञान—इन तीनों के ही सम्मिलित रूप से वाङ्मय अभिप्रेत होता है। सामान्यतः साहित्य के मूल्यांकन की समस्याओं पर विचार करते समय इस प्रकार की समस्या का उठना बड़ा ही अस्वाभाविक और कुछ सीमा तक अज्ञानता का परिचायक भी लग सकता है। पर संस्कृत-साहित्य की समीक्षा की समस्याओं पर विचार करते समय इस समस्या का विशद विश्लेषण आवश्यक है।

यह समस्या क्या है? संस्कृत का वर्तमानकालिक आलोचक जब भी संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन करता है तो वह संस्कृत-वाङ्मय का ही एक विशिष्ट अन्दाज में अध्ययन कर रहा होता है। 'संस्कृत-साहित्य का इतिहास', इस विषय पर अद्यावधि लिखे गए लगभग सभी ग्रन्थ संस्कृत 'वाङ्मय' के इतिहास-ग्रन्थ बनकर रह गए हैं। वस्तुतः हम आजकल संस्कृत-साहित्य को संस्कृत-वाङ्मय से अविच्छिन्न मान बैठे हैं। ऐतिहासिक दृष्टि से इस परम्परा का सूत्र पकड़ना कठिन नहीं।

आजकल के विश्वविद्यालयों की उद्भावना से पूर्व अध्ययन का एक विशिष्ट रूप इस देश में प्रचलित था। यह रूप पाठशालाओं का रूप था जो प्राचीन गुरु-

कुलों अथवा विद्याश्रमों का भग्नावशेष था। क्वचित्-क्वचित् यह रूप आज भी प्रचलित है। विद्या के प्राचीनतम केन्द्र गुरुकुल—अथवा आज की भाषा के विश्वविद्यालय—कृतज्ञ शासकों द्वारा सम्पोषित थे और विद्या के अध्ययन, मनन और उपन्यास में पूरी तरह से स्वतन्त्र थे, यह हम इतिहास से जानते हैं। नालन्दा, तक्षशिला, तथा प्राचीन ग्रन्थों में प्राप्य अन्यान्य संकेत इस स्थिति को स्पष्ट करते हैं। परन्तु भारतीय इतिहास के संघर्षकाल में—जिसे आज का इतिहासकार भारतीय इतिहास का मध्ययुग कहना अधिक पसंद करता है—राज्याश्रय की समाप्ति इन प्राचीन विद्याकेन्द्रों के क्रमशः क्षरण और अन्ततोगत्वा अवसान का कारण बनी। इन महान् विद्याकेन्द्रों के भग्नावशेषों पर समाज के उत्तरदायी समृद्धवर्ग ने पाठशालाओं की प्रतिष्ठा की। आजकल की विश्वविद्यालयीय प्रणाली की उद्भावना ने ऐसी शालाओं की संख्या एवं महत्ता मे परिवर्तन ला दिया।

संस्कृत का परम्परागत अध्येता इन तीन प्रकार के विद्याकेन्द्रों से सम्बद्ध रहा है। प्राचीनकेन्द्रों में इस अध्येता का रूप भव्य रहा होगा – यह हम केवल इस रूप की मधुर प्राचीनता के कारण नहीं कह रहे हैं। वर्तमानकाल में संस्कृत का जितना वाङ्मय प्राप्त होता है, इसका विभागानुसार योग, क्षेम, परिवर्तन, परिवर्धन, विशेषीकरण आदि इसी अध्येता ने किया है अन्य किसी ने नहीं—यह संस्कृत के परम्परागत अध्येता की प्राचीन किन्तु अब नष्टप्राय भव्य प्रतिमा से हमारा परिचय करवाता है। इन प्राचीन विद्याकेन्द्रों से निकलकर जब संस्कृत का परम्परागत अध्येता पाठशाला में पहुंचा तो उसने फिर कुछ महान् कार्य किया। विपरीत राजनीतिक, आर्थिक और सामाजिक परिवेश में रहकर उसने उपलब्ध वाङ्मय का योगक्षेम ही किया। उसका परिवर्धन एवं आधुनिकीकरण उसने विशेष नहीं किया। इसी कालखण्ड में आकर संस्कृत के इस परम्परागत अध्येता ने योग-क्षेम की प्रक्रिया से एकाकार होकर एक नूतन मनोवृत्ति का विकास किया। यह मनोवृत्ति—जो उसके लिए सहज, आवश्यक और महत्त्वपूर्ण थी—इस प्रकार की थी : 'मैं संस्कृत का अध्येता हूं; अतः संस्कृत में उपनिबद्ध समस्त वाङ्मय का योगक्षेम मेरा धर्म है।' संस्कृत का परम्परागत अध्येता पाठशाला से निकलकर जब विश्वविद्यालय में पहुँचा तो इस मनोवृत्ति को विरासत में लेकर पहुंचा। और, यहीं आकर वह विरासत में मिली इस मनोवृत्ति के भंवर में ऐसा फंसा कि वह आजतक उसी भँवर में घूम रहा है।

संस्कृत का विद्यार्थी होने के नाते संस्कृत में उपनिबद्ध समस्त वाङ्मय के अध्ययन-अध्यापन की जिम्मेवारी ओढ़ने वाला संस्कृत का परम्परागत अध्येता यह भूल जाता है कि यदि भारत का प्राचीन ज्ञान-विज्ञान आदि संस्कृत में उपनिबद्ध हैं तो यह एक मात्र संयोग ही है कि वह संस्कृत में लिखा है, क्योंकि संस्कृत एक लम्बे अरसे तक भारत में सभी प्रकार की लेखकीय अभिव्यक्ति का माध्यम रही है।

पर संस्कृत में लिखा होने के कारण, और मैं संस्कृत का विद्यार्थी होने के कारण, मुझे संस्कृत में लिखे समस्त ज्ञान विज्ञान का अध्ययन स्वाभाविक रूप से करना ही चाहिए—यह तर्क प्रबुद्ध चित्त को उसी प्रकार से समाश्वस्त नहीं कर पाता जिस प्रकार वह स्थिति कि जिसमें अंग्रेजी साहित्य का विद्यार्थी यह बचकानी जिद पकड़ बैठे कि अंग्रेजी भाषा में उपनिबद्ध समस्त ज्ञान विज्ञान—चाहे वह फिर रसायन-शास्त्र हो या राजनीतिशास्त्र हो—के अध्ययन-अध्यापन की जिम्मेवारी मेरे ऊपर स्वयमेव आ जाती है क्योंकि वह सब अंग्रेजी में लिखा है। इस प्रकार परम्परागत रूप से मिली वाङ्मयपरकता हमें साहित्य, साहित्य का मूल्यांकन, मूल्यांकन के मानदण्ड—इस समग्र परिज्ञान के नित्यनूतनशोध से प्राय. विरक्त ही रखती है।

संस्कृत के वर्तमानकालिक 'अमूल्यांकन' का कारण संस्कृत अध्येता की वर्तमान मनःस्थिति और सामाजिक परिस्थिति में खोजा जा सकता है। यह एक असन्दिग्ध तथ्य है कि साहित्य के मूल्याकन में मूल्याकनकर्त्ता का स्तर एवं चिन्तन की दिशा बहुत अधिक प्रभाव डालते है। जिस प्रकार सृजनकर्त्ता की भावसत्ता और भावस्तर सृजन और उसकी श्रेष्ठता की कोटि का निर्धारण करते हैं, उसी प्रकार मूल्यांकन की चिन्तनसत्ता एवं चिन्तनस्तर मूल्यांकन और उसकी श्रेष्ठता की कोटि का निर्धारण करते है। इस परिप्रेक्ष में संस्कृत साहित्य के अर्वाचीन मूल्यांकन-कर्त्ता की मनः स्थित्ति का अध्ययन करे तो एक बड़ी ही विचित्र स्थिति का सामना करना पड़ता है। संस्कृत-साहित्य का मूल्याकनकर्त्ता संस्कृत का परम्परागत अध्येता है। मूल्याकन की दृष्टि से उसकी चिन्तनसत्ता एवं चिन्तनस्तर विपरीत परिस्थितियों में आकठ फंसे हुए व्यक्ति का है। इस प्रकार के मूल्यांकनकर्त्ता का स्वरूप-विश्लेषण अत्यन्त आवश्यक है, क्योंकि उसका स्वरूप सस्कृत-साहित्य के मूल्याकन का स्वरूप निर्धारित करने में बहुत महत्त्वपूर्ण हेतु सिद्ध हो रहा है। संस्कृत-साहित्य के वर्तमान मूल्यांकनकर्त्ता का सही एवं सर्वाङ्गीण विश्लेषण अरुचिकर एवं अमनोहारी हो सकता है, पर यह हमारी आलोचकीय अनिवार्यता एवं विवशता है।

यदि बिलकुल स्वच्छ भाषा में कहें तो संस्कृत-साहित्य का वर्तमान मूल्यांकन-कर्ता कुछ विरोधी तत्त्वों का सम्मिश्रण बन गया है। यह अध्येता वर्तमानकाल मे जी रहा है। किन्तु वर्तमान की अनुभूति से दूर है; यह अध्येता काल की नूतनता मे जी रहा है किन्तु अपने अध्ययन को इस नूतनता से न जोड़ पाने के कारण प्रतिगामी निश्चलता में जी रहा है; यह अध्येता संस्कृत साहित्य का विद्यार्थी है किन्तु साहित्य के स्वरूप से प्रायः अपरिचित है; यह मूल्यांकनकर्त्ता वर्तमान काल में रहकर संस्कृत को सभी भाषाओं की जननी कहता है किन्तु संस्कृत के अतिरिक्त अन्य भाषाओं के साहित्य की अज्ञानता की निशा में ऊंघ रहा है; विविध विरोधों के सम्मिश्रण की प्रतिमा बना यह अध्येता संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन से दूर रहकर संस्कृत के प्रचार-प्रसार के लिए कुछ संवेदनशील सत्ताकेन्द्रों

में विज्ञापन लगाता फिर रहा है; "संस्कृतेनैव संस्कृतिः" के मिथ्या दम्भ में जीने वाला यह अध्येता संस्कृति की तथाकथित प्राचीन गरिमा को पुनः प्रतिष्ठित करने के प्रयासों में लीन है; सदियों से 'सुद्ध्युपास्यः' की रूपसिद्धि करता करवाता हुआ यह अध्येता ज्ञान की प्रायोगिकता और निरन्तरता से अपरिचितवत् हो गया है; "तत्र गन्धवती पृथ्वी, सा द्विविधा, नित्या अनित्या च" आदि पढ़ने-पढ़ाने वाला यह अध्येता भारतीय ज्ञान को विश्वव्यापी नित्यप्रगतिशाली ज्ञान से जोड़ पाने में असफल रहा है; मनुस्मृति में लिखे ब्रह्मचारी के कर्त्तव्यों को पढ़ते-पढ़ाते भी यह अध्येता अपने इस प्रकार के स्वाध्याय की अप्रासंगिकता से थका नहीं है।

संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन का उत्तरदायित्व जिस पर है, यह उसकी मनःस्थिति का विश्लेषण है। उस प्रकार की चिन्तनसत्ता वाले मूल्यांकनकर्त्ता का सामाजिक स्तर उसके चिन्तनस्तर को प्रभावित कर रहा है। यह आधुनिक अध्येता निरन्तर अपनी ऐहिक सत्ता को चलाए रखने के लिए छात्रों की खोज के लिए विवश है, यद्यपि यह आधुनिक अध्येता संसार के अत्यन्त श्रेष्ठ साहित्य का विद्यार्थी है, पर इस अध्येता की सामाजिक स्थिति क्या एक साहित्य के विद्यार्थी की है? इसका उत्तर निश्चित रूप से नकारात्मक है। इसके विपरीत इसकी सामाजिक प्रतिभा एक पुरोहित की है। जिससे यह आशा की जाती है कि वह सभी प्रकार के धार्मिक कृत्य करवा पाने में समर्थ होगा। इससे भी अधिक इस अध्येता की प्रतिभा एक 'फालतू' आदमी जैसी समझी जाती है; अर्थात् यह मान लिया जाता है कि यदि उसे राष्ट्रीय रंगमंच से हटा दिया जाए तो राष्ट्रीय नाटक से कथानक का विकास पूर्णतया अप्रभावित रहेगा।

संक्षेप में, संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकनकर्त्ता की मनःस्थिति और सामाजिक-स्थिति ने इसकी चिन्तनसत्ता और चिन्तनस्तर को बहुत अधिक कमजोर बना दिया है। ब्राह्मण-ग्रन्थों, पुराण-साहित्य, कथा, मुक्तक जैसी साहित्य-विधाओं के मूल्यांकन के सन्दर्भ में कहा जाए तो यह निष्कर्ष निकाला जा सकता है कि कुछ क्षेत्रों में संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन चिन्तनसत्ता के अभाव का ही शिकार हो गया है। यहीं पर आकर हम यह कह सकने की स्थिति में आ जाते हैं कि-संस्कृत का आधुनिक अध्येता संस्कृत-साहित्य, उसके मूल्यांकन और मूल्यांकन के मानदण्डों के प्रति चिन्तनसत्ता एवं चिन्तन की दुर्बलता के कारण लगभग अजागरूक हो गया है।

साहित्य-मूल्यांकन के उचित प्रशिक्षण का अभाव भी संस्कृत-साहित्य के वर्तमान 'अमूल्यांकन' की कारणपरम्परा में रखा जा सकता है। जहाँ साहित्य-रचना के लिए जन्मजात प्रतिभा का सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण स्थान है वहां साहित्य की मूल्यांकनक्षमता प्रधान रूप से अर्जित कर सकने योग्य होती है। वस्तुतः साहित्य का मूल्यांकन कर सकने के लिए सहृदयता एवं प्रशिक्षण—

दोनों समान रूप से आवश्यक है। इन दोनों के साथ-साथ मूल्यांकन की तकनीक अपना विशिष्ट स्थान सदैव बनाए रखती है। स्पष्ट ही, साहित्य का मूल्याकन प्रशिक्षण की महती अपेक्षा रखता है। विश्व में प्रत्येक उस साहित्य का मूल्याकन उच्चकोटि का होता है, जहा मूल्याकन का प्रशिक्षण उच्चकोटि का होता है। आधुनिक काल मे अंग्रेजी साहित्य और हिन्दी साहित्य के उच्चकोटि के मूल्यांकन का यह उल्लेखनीय आधार है।

इस आलोक में संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की हीनता का कारण हमारे सामने स्पष्ट हो जाता है। इस हीनता को उदाहृत करना कठिन नही है। संस्कृत में विरचित प्रबन्ध-साहित्य दो प्रमुख ग्रन्थों में समाविष्ट है :—रामायण और महाभारत। परन्तु संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की अवस्था के अनुरूप अभी तक संस्कृत-अध्येता का अध्ययन कालनिर्धारण अथवा प्रक्षेपांशनिर्धारण की बहस तक ही सीमित है। प्रबन्धकाव्य (ऐपिक) का प्रबन्धत्व का निर्धारण एवं उसके प्रबन्धत्व की श्रेष्ठता की कोटि का निर्धारण किन मान दण्डों पर आधारित होना चाहिए—इस प्रकार के विशुद्ध समीक्षात्मक प्रश्नों का विचार होना अभी अवशिष्ट है। अतः यदि संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकन अभी उच्च स्तर तक नही पहुँच पाया है तो इसका कारण भी यही है कि संस्कृत-साहित्य के विद्यार्थी को उसका प्रशिक्षण भी विशेष ऊचे स्तर का प्राप्त नही होता।

मूल्याकन का प्रशिक्षण—इससे हमारा अभिप्राय उस अध्ययनप्रणाली से है जिस प्रणाली के अन्तर्गत हम साहित्य का अध्ययन करते हैं, पूर्ववर्ती समालोचकों द्वारा प्रस्तुत उस साहित्य के मूल्यांकन का अन्वेषण करते हैं और परिणामत. हम अपने आपको प्रत्यग्र एवं नूतन मूल्यांकन के लिए प्रशिक्षित करते हैं। हमारा संकेत स्पष्ट रूप से विश्वविद्यालयीय और उस स्तर के अध्ययन-अध्यापन की ओर है, जहाँ हम इस प्रकार का प्रशिक्षण प्राप्त कर सकने की स्थिति में होते है।

संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन के प्रशिक्षण के लिए वाछनीय विश्वविद्यालयीय अध्ययन के बहुत कम अवसर मिलते है। यद्यपि मात्रीय दृष्टि से संस्कृत साहित्य के विश्वविद्यालयीय अध्ययन के अवसर अन्य किसी भी भाषा के साहित्य से कम नही मिलते, तथापि गुणीय दृष्टि से उन अवसरों को साहित्य पर कम और साहित्येतर वाङ्मय पर अधिक व्यय किया जाता है। इन अवसरों का एक थोड़ा सा अंश ही हम साहित्य के अध्ययन में लगा देते हैं, और अधिकांश का व्यय व्याकरण-शास्त्र, इतिहास, संस्कृति, दर्शनशास्त्र, भाषाविज्ञान, धर्मशास्त्र, विधिशास्त्र और कुछ हद तक ज्योतिष, आयुर्वेद आदि विज्ञान एवं मानविकी के अध्ययन-अध्यापन में कर देते हैं। इसे हम सही शब्दों में साहित्य के अध्ययन की दुरवस्था ही कह सकते है। परिणामस्वरूप, संस्कृत का विद्यार्थी शोधपूर्व अथवा शोध—किसी भी स्तर पर

साहित्य के मूल्यांकन का सही प्रशिक्षण प्राप्त नहीं कर पाता। वस्तुतः वह अपने आपको सही अर्थों में साहित्य का विद्यार्थी ही अनुभव नहीं कर पाता। और अधिक सही शब्दों में कहें तो वह कभी भी कहीं भी यह बता पाने में असमर्थ होता है कि वह किस विषय का विद्यार्थी है।

इन कारणों के साथ-साथ, पुराविद्या का अत्याग्रह संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन के अभाव का चौथा महत्त्वपूर्ण कारण बनकर हमारे सामने आता है। संस्कृत साहित्य के वर्तमान अध्येता की वाङ्मयपरक दृष्टि जहाँ उसे साहित्यविमुख बना देती है वहाँ वह उसे पुराविद्या में ही सन्तुष्टि प्रदान करती है। संस्कृत साहित्य का वर्तमान विद्यार्थी वास्तव में पुराविद्या का विद्यार्थी बन गया है। इसलिए जब वह साहित्य का अध्ययन करने बैठता भी है तो वह प्रायः किसी कर्त्ता अथवा कृति के कालनिर्धारण, स्थाननिर्धारण, विषयसूची, तत्कालीन समाज का (सतही) चित्रण आदि तक अपने आपको सीमित कर देता है। यद्यपि किसी साहित्य के मूल्यांकन में इन सभी विषयों का अपना महत्त्व है, पर हम यह भली प्रकार से जानते हैं कि संस्कृत-साहित्य के विद्यार्थी ने अब इन विषयों को स्वतन्त्र विषय बना लिया है और वह इनका अध्ययन मूल्यांकन के संदर्भ में नहीं करता।

इस प्रकार संस्कृत-साहित्य की समीक्षा की समस्याओं के अध्ययन में संस्कृत अध्येता का साहित्य के स्वरूपनिर्धारण का संकट बहुत महत्त्वपूर्ण तथ्य के रूप में हमारे सामने आता है। यह संकट कुछ अन्य उपरिनिर्दिष्ट परिस्थितियों से प्रगुणित होकर साहित्य के मूल्यांकन के संकट को विभिन्न आयामों में अभिव्यक्त कर रहा है। संस्कृत-साहित्य के स्वरूपनिर्धारण का संकट निम्नलिखित परिस्थितियोंके रूप में परिणत हुआ है।

१. संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन को वर्तमानकालीन ठोस परम्परा के अभाव के कारण संस्कृत-अध्येता ने अभी जीवन-मूल्यों एवं साहित्य-मूल्यों के विशद एवं सतत विवेचन करते रहने की प्रवृत्ति को विकसित नहीं किया है। जैसा कि पहले कहा जा चुका है, जीवन एवं साहित्य के कुछ मूल्य शाश्वत होते हैं और कुछ युगानुसारी होते हैं जिनका विशेषकर युगानुसारी मूल्यों का प्रत्येक युग में विवेचन करते रहना आवश्यक होता है। अन्यथा, साहित्य के अस्तित्व का संकट उत्पन्न हो जाता है। शायद, संस्कृत-साहित्य के समाज से कट जाने का जो संकट इस समय आ खड़ा हुआ है, उसके मूल में यही कारण काम कर रहा है।

२. साहित्य-विमुख दृष्टि का दूसरा परिणाम मूल्यांकन के मानदण्डों के विश्लेषण के अभाव के रूप में सामने आया है। आचार्य भरत से लेकर पण्डितराज जगन्नाथ तक साहित्य के मूल्यांकन के मानदण्डों के विश्लेषण की जिस अविच्छिन्न प्रगतिशील परम्परा के दर्शन हमें होते हैं वह परम्परा अब प्राचीन सिद्धान्तों के

पुनराख्यान मात्र में प्रतिगामी स्वरूप धारण कर रही है। और, संस्कृत-अध्येता मानदण्डों के सृजनात्मक विश्लेषण के प्रति मानो उदासीन हो गया है। प्राचीन सिद्धान्तों का पुनराख्यान प्रतिगामी हो जाता है। संस्कृत-साहित्य का मूल्यांकनकर्त्ता इसी प्रतिगामी चिन्तन का पुरस्कर्त्ता वन गया है।

३. साहित्य के मूल्य एवं मूल्यांकन के मानदण्ड—इस पर नूतन चिन्तन के अभाव ने एक नवीन समस्या को जन्म दिया है। वह समस्या संस्कृत साहित्य की अभिव्यंजना की विधाओं के स्वरूपनिर्धारण की है। संस्कृत साहित्य में अभिव्यंजना की कितनी शैलियाँ अथवा विधाएँ हैं, इसका निर्धारण हम अभी तक नहीं कर पाए हैं। क्या मन्त्र एवं ब्राह्मण, उपनिषद एवं पुराण स्वतन्त्र शैलियाँ है अथवा नहीं; यदि वे स्वतन्त्र विधाएं हैं तो क्यों है, यदि नहीं है तो क्यों नहीं है—ये सभी प्रश्न संस्कृत-साहित्य की स्वतन्त्र मूल्यांकन परम्परा प्रारम्भ न होने के कारण प्रश्न ही वन कर रह गए है। यह वास्तव मे वहुत आश्चर्य का विषय है कि संस्कृत-साहित्य जैसे अत्यन्त प्राचीन, अत्यन्त विशाल एवं अत्यन्त श्रेष्ठ साहित्य की अभिव्यंजना की विधाओं का सर्वसम्मत समाधान हमारे पास नही है।

४. जिस प्रकार संस्कृत-साहित्य की अभिव्यंजना की विधाओं का निर्धारण अभी शेष है, उसी प्रकार संस्कृत-साहित्य के मूल्याकन की किसी सर्वमान्य परम्परा के अभाव ने संस्कृत-साहित्य के युगविभाजन के प्रश्न को अधर में लटका रखा है। विना उचित युगविभाजन के हम साहित्य-सृजन के सामाजिक सन्दर्भ को नही जान पाते जो अन्ततोगत्वा मूल्यांकन की समस्या को उत्पन्न करता है।

५. वेद क्या है, क्या ब्राह्मण-ग्रन्थ वास्तव में वेदव्याख्यामात्र हैं, उपनिषदों को वेदान्त कहने की प्रासंगिकता क्या है, छह शास्त्र (शिक्षा, कल्प, व्याकरण निरुक्त, ज्योतिष एवं छन्द) वेदाङ्ग क्यों हैं, क्या महाभारत वास्तव में पंचम-वेद और काव्यशास्त्र सप्तम-वेद है, क्या पुराण वास्तव में वेद का उपबृंहण करते है,—ये कुछ ऐसे सवाल हैं जो वेदों के साहित्यिक मूल्यांकन के अभाव में वहुत प्रचण्ड हो रहे हैं अथवा वेदों के महत्त्वप्रतिपादन की आड़ में उत्तरवर्त्ती साहित्य के अध्ययन एवं मूल्यांकन को छिपाने के लिए उस साहित्य की वेद-सम्बद्धता का आश्रय लिया गया? अथवा इसके पीछे कोई और ही कारण है?—साहित्य के सतत मूल्यांकन की परम्परा के अभाव ने इन प्रश्नों को अनुत्तरित ही छोड़ दिया है।

६. प्राचीन युग में बौद्ध एवं जैन मतावलम्वी साहित्यकारों को ब्राह्मण-प्रधान भारतीय समाज ने अवहेलित किया है। इन साहित्यकारों के काव्य-नाटक कथा ग्रन्थों में कलात्मकता के स्थान पर उपदेशात्मकता को कुछ अधिक वल देने की प्रवृत्ति ने भी इन ग्रन्थों को कुछ कम प्रसिद्ध रखा है। पर वर्तमान मूल्यांकनकर्त्ता की साहित्य-विमुख दृष्टि ने इस समग्र साहित्य की समीक्षा कर सम्पूर्ण संस्कृत साहित्य में ओतप्रोत रूप में इसका स्थान-निर्धारण नही किया है। पार्श्वाभ्युदय, वरांगचरित,

सौन्दरनन्द, दिव्यावदान, जातकमाला आदि ग्रन्थों को संस्कृत का सामान्य विद्यार्थी आज केवल जैन और बौद्ध साहित्य के रूप में जानता है, मेघदूत, नैषध, गङ्गा-लहरी आदि के समान संस्कृत-काव्यों के रूप में नहीं। इस साहित्य के मूल्यांकन के लिए किए जा रहे कुछ वैदुष्यपूर्ण नूतन प्रयास भी सामान्यतः परम्परागत धारणा से प्रभावित और आगे प्रेरित करने वाले सिद्ध हो रहे हैं।

७. संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की किसी आधुनिक सर्वमान्य परम्परा के अभाव का सबसे अधिक दुष्प्रभाव आधुनिक संस्कृत-साहित्य पर पड़ा है। आधुनिक काल कबसे प्रारम्भ हुआ माना जाए, आधुनिक काल में क्या साहित्य रचा जा रहा है, आधुनिक काल के प्रतिनिधि साहित्यकार कौन-कौन हैं, आधुनिक सामाजिक एवं साहित्यिक सन्दर्भ में वर्तमान संस्कृत-साहित्य की स्थिति क्या है, आधुनिक संस्कृत-साहित्य पर अभिव्यक्ति एवं विधा की दृष्टि से पाश्चात्य-साहित्य का प्रभाव कितना और क्यों पड़ा है;—ये कुछ ऐसे प्रश्न हैं जो निश्चित रूप से निष्पक्ष मूल्यांकन की अपेक्षा रखते हैं।

८. संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकन की परम्परा की अनुपस्थिति का प्रभाव संस्कृत-रंगमंच पर भी पड़ा है। आधुनिक काल में रंगमंच बहुत आगे निकल गया है। पर संस्कृत-साहित्य के मूल्यांकनकर्त्ता का ध्यान अभी इस ओर बहुत अधिक नहीं गया है। महाराष्ट्र, दिल्ली एवं बंगाल में इस प्रकार के प्रयास प्रारम्भ हुए हैं। यहाँ की नाट्य संस्थाएं प्राचीन एवं नवीन नाट्यों के मञ्चन में प्रायः रुचि लेती रहती हैं। पर ये प्रयास अभी बहुत व्यापक एवं प्रौढ़ नहीं हो पाए। संस्कृत के शतशः नाटकों का मूल्यांकन आधुनिक रंगमंच के विकास के बिना अधूरा ही रहने वाला है।

निष्कर्षस्वरूप यह कहा जा सकता है कि विविध प्रकार की अभिव्यंजना-विधाओं से सम्पन्न, अत्यन्त प्राचीन एवं अत्यन्त विशाल संस्कृत-साहित्य की मूल्यांकन की लम्बी पर अब विच्छिन्न परम्परा को आधुनिक सन्दर्भ में पूरी क्षमता, निष्पक्षता एवं जागरूकता के साथ पुनः प्रतिष्ठित करने की आवश्यकता है।

# शाकुन्तलम् में आधुनिक युगबोध

मधुरमालती सिंह

महाकवि कालिदास ने समाज के सजग एवं चेतनशील नाटककार के रूप में शाकुन्तलम् की घटनाओं का अद्‌भुत निवन्धन किया है। यही कारण है कि शाकुन्तलम् की सम्प्रेषणीयता परम्परावादी एवं यथार्थवादी दोनों मान्यताओं पर आस्था रखने वाले आलोचकों को तुष्टि प्रदान करती है। शाकुन्तलम् महाकवि कालिदास की अमर शाश्वत कृति है। शाश्वत साहित्य का तात्पर्य ही यह है कि उसकी सर्वकालिकता अक्षुण्ण रहे। इस अर्थ में कालिदास द्वारा वर्णित एवं विवेचित शाकुन्तलम् के विभिन्न संदर्भों और संवेदनाओं को आधुनिक युग अर्थात् वह युग जिसमें हम सब जी रहे है—उसकी संवेदनाओं से असम्पृक्त नहीं किया जा सकता। इन अर्थों में तो शाकुन्तलम् आधुनिक युगबोध से संपृक्त है ही; इसके अतिरिक्त आधुनिक का एक अन्य अर्थबोध है और वह है—जीर्ण पुरातन एवं अनुपादेय के समक्ष 'नवीन सचेतन प्रबोध' जो निरन्तर सामाजिक विकास एवं गति का प्रेरक भाव रखता है। इस अर्थ में १८वीं शताब्दी के बाद के युग को हम आधुनिक की संज्ञा दिया करते हैं। आधुनिक के इस अर्थ में सामाजिक गतानुगतिक रूढ़ियों एवं परम्पराओं की स्वीकृति यथानिर्दिष्ट नही होती अपितु तर्कसंगत प्रबोध की अनुसारी हुआ करती है। प्रस्तुत निबन्ध में शाकुन्तलम् के सन्दर्भ में आधुनिक युगबोध के इन दोनों ही अर्थों पर प्रकाश डालने का अल्प सा प्रयत्न है।

अभिज्ञानशाकुन्तलम् को केवल एक शृंगार-काव्य मात्र समझना उपयुक्त नहीं, इसमें महाकवि ने दुष्यन्त और शकुन्तला के पुरातन उपाख्यान को प्रणय-कथा से संयोजित करके अनेक सामाजिक संदर्भों का अनायास उद्घाटन किया है जिसका एक पक्ष तो दुष्यन्त और शकुन्तला के निजी पारिवारिक जीवन के अनेक छोटे बड़े सम्बन्धों से जुड़ा है और दूसरा समाज और देश के विशाल फलक पर प्रजा की सुरक्षा के उत्तरदायित्व को ओढ़े हुए राजा के कर्तव्यों से अनुप्राणित है। पुरातन मूल्यों के प्रति नवीन तथा सचेतन प्रबोध की आवश्यकता पर बल देते हुए नाटककार का कहना है कि केवल मात्र पुरातन होने के कारण परम्परागत मान्यताओं को ग्राह्य नहीं किया जा सकता और न ही कोई स्वस्थ मान्यता आधुनिक अथवा नवीन होने के कारण त्याज्य ही है—

"पुराणमित्येव न साधु सर्वं न चापि काव्यं नवमित्यवद्यम् ।
सन्तः परीक्ष्यान्यतरद्भजन्ते मूढः परप्रत्ययनेयबुद्धिः ॥"[1]

प्रथमतः दुष्यंत और शकुन्तला के निजी जीवन सम्बन्धों की आधुनिकता पर दृष्टिपात करके उसका परिचय देना यहाँ समीचीन होगा। राजा दुष्यन्त विवाहित है; अनेक रानियों का स्वामी और प्रणय के व्यापार में कुशल अनुभवी पुरुष है दूसरी ओर शकुन्तला आश्रम के सहज प्राकृतिक जीवन में पोषित, सहज विश्वासी नारी है जो अनुभवी पुरुष की प्रणयाभिव्यक्ति की पटुता से अनभिज्ञ है। दुष्यन्त का शकुन्तला से परिचय का प्रत्येक आयास उसकी अनुभवशीलता का परिचायक है। सबसे प्रथम वह आश्रम में पली हुई अनिन्द्य सुन्दरी शकुन्तला के कुल-परम्परा की जानकारी के हेतु कुतूहलपूर्ण है। प्रथम अंक में—

"राजा—इति सखीं ते ज्ञातुमिच्छामि।
वैखानसं किमनया व्रतमाप्रदानाद्
व्यापाररोधि मदनस्य निषेवितव्यम्।
अत्यन्तमेव सदृशेक्षण-वल्लभाभिर्
आहो निवत्स्यति समं हरिणाङ्गनाभिः।"[2]

प्रियवंदा से यह जानकारी प्राप्त कर लेने के पश्चात् कि "गुरोः पुनरस्या अनुरूपवरप्रदाने संकल्पः।"[3] वह स्वयं को आश्वस्त सा करते हुए स्वगत कहता है—

"भव हृदय साभिलाषं सम्प्रति सन्देहनिर्णयो जातः।
आशङ्कसे यदग्निं तदिदं स्पर्शक्षमं रत्नम् ॥"[4]

स्वयं राजा दुष्यन्त के शब्दों में शकुन्तला—

"अनाघ्रातं पुष्पं किसलयमलूनं कररुहैर्
अनाविद्धं रत्नं मधु नवमनास्वादितरसम्।
अखण्डं पुण्यानां फलमिव च तद्रूपमनघं
न जाने भोक्तारं कमिह समुपस्थास्यति विधिः ॥"[5]

---

१. मालविकाग्निमित्रम्, १.२, सम्पा० सी० शंकर राम शास्त्री, मद्रास, १९२९,
२. अभिज्ञानशाकुन्तलम्, १.२७, सम्पा० कपिलदेव द्विवेदी, इलाहाबाद, १९६६, पृ० ८१।
३. वही, अंक १, पृ० ८२
४. वही, १.२८, पृ० ८३
५. वही, २.१०, पृ० १२५

है। दूसरी ओर शकुन्तला इस राजर्षि के विषय में कुछ भी अधिक जानकारी प्राप्त किये बिना ही उससे गन्धर्व विवाह कर लेती है।

समकालीन आधुनिक सन्दर्भों में शकुन्तला के समान सहज विश्वासमयी कन्या की क्या दशा सम्भव अथवा सम्भावित है वह कण्व की पुत्री से भिन्न नहीं। उससे अधिक समझदार सखी अनसूया की आशंका निर्मूल न थी—"अद्य स राजर्षि-रिष्टिं परिसमाप्यर्षिभिर्विसर्जित आत्मनो नगरं प्रविश्यान्तःपुरसमागतः इतोगतं वृत्तान्तं स्मरति वा न वेति"[1] प्रियंवदा अधिक विश्वासमयी थी—"न तादृशा आकृति-विशेषा गुणविरोधिनो भवन्ति।"[2] पिता कण्व से दोनों सखियां भयभीत हैं—"तात इदानीमिमं वृत्तान्तं श्रुत्वा न जाने किं प्रतिपत्स्यत इति"[3] भारतीय परिवेश में गुरुजनों के प्रति यह भय आधुनिक संदर्भों में भी ज्यों का त्यों देखा जा सकता है। गन्धर्व रीति से विवाह वर्णाश्रम व्यवस्था में धर्मशास्त्र-संगत होने पर भी आशंसनीय नहीं माना जाता; कालिदास इस प्रकार के विवाह की विभ्राट-कुत्सा की ओर अपने पाठक एवं सहृदय का विशेष ध्यान केन्द्रित करना चाहते थे। कण्व ने यह कहकर संतोष कर लिया कि धूमिल दृष्टि होने पर भी उसकी आहुति ठीक स्थल पर पड़ी है—"दिष्टया धूमाकुलितदृष्टेरपि पावक एवाहुतिः पतिता।"[4] किन्तु अनसूया की आशंका बराबर चलती रही—"सखि यदि नाम स राजा प्रत्यभिज्ञानमन्थरो भवेत् ततस्तस्येदमात्मनामधेयाङ्कितमङ्गुलीयकं दर्शय"[5] शाकुन्तलम् में दुष्यन्त का दोष-प्रक्षालन करने के हेतु यद्यपि कालिदास ने दुर्वासा के शाप की कल्पना की है, किन्तु उनका लक्ष्य सामन्ती नरेश की मधुप-लोलुप-वृत्ति को इंगित किये बिना न रह सका। हंसपदिका का नेपथ्य से गान दुष्यन्त की काम-कला-निपुण व्यभिचारी-वृत्ति का सूचक ही है—

"अभिनवमधुलोलुपस्त्वं तथा परिचुम्ब्य चूतमञ्जरीम्।
कमलवसतिमात्रनिर्वृतो मधुकर विस्मृतोऽस्येनां कथम्॥"[6]

इस गान को सुनकर स्वयं दुष्यन्त ने कहा था—"सखे माधव्य मद्वचना-दुच्यतां हंसपदिका निपुणमुपालब्धोऽस्मीति।"[7] दुष्यन्त ने शकुन्तला के सभा में समुपस्थित होने पर सम्भवतः इसीलिये संयम से काम लिया होगा। यही नहीं कण्व

१. अभि० शा०, अंक ४, पृ० १९७
२. वही, अंक ४, पृ० १९७
३. वही, अंक ४, पृ० १९७
४. वही, अंक ४, पृ० २१५
५. वही, अंक ४, पृ० २५५
६. वही, ५.२, पृ० २६३
७. वही, अंक ५, पृ० २६५

के आश्रम में पिता की आज्ञा के बिना ही किसी अबोध बालिका से गन्धर्व विवाह रचने वाला अनुभवी राजा दुष्यन्त सभा में अत्यन्त संयमित आभिजात्य का आचरण करता है। शकुन्तला को परभृता कहकर उसका मज़ाक उड़ाता है। शकुन्तला के उसके द्वारा अपमानित होने की स्थिति में कण्व-कन्या की विवशता को समझते हुए भी शार्ङ्गरव उससे कहता है 'स्वेच्छाचारिणी अपने किये का फल भोग' "अथवा किं पुरोभागे स्वातन्त्र्यमवलम्बसे।"[1] निश्चय ही कालिदास परस्पर-आकर्षण-मोह के प्रतिफलन रूप प्रस्तुत गंधर्व विवाह के प्रति आशंकित हैं। दुष्यन्त-शकुन्तला के वृत्तान्त के द्वारा तर्कसम्मत भाव से वह प्रमाणित करना चाहते हैं कि—

"इत्थमात्मकृतमप्रतिहतं चापलं दहति।
अतः परीक्ष्य कर्तव्यं विशेषात् सङ्गतं रहः
अज्ञातहृदयेष्वेवं वैरीभवति सौहृदम्॥"[2]

शकुन्तला की कथा की समस्या आज के युग की भी ज्वलंत समस्या है। इस दृष्टि से शाकुन्तलम् के वृत्तान्त को केवल शृंगारिक काव्य नहीं कहा जा सकता। वह तर्कसंगत बौद्धिक व्यवहार का निर्देश करता है। अतः आधुनिक युग-बोध से संवृत्त है।

भारतीय परिवार में कन्या की विदा का प्रसंग आज के युग में भी वैसा ही देखा जा सकता है जैसा कि कालिदास के युग में था। भारतीय परिवारों में सब प्रकार से लालिता होते हुए भी कन्या पराया धन है उसे पति के कुल की धरोहर के रूप में ही पोषित किया जाता है। कुलीन माता-पिता की शिक्षा आधुनिक युग में भी दुहिता के प्रति वही है जो शाकुन्तलम् के कण्व की शकुन्तला के प्रति थी। "अबान्धवकृता स्नेहप्रवृत्तिः।"[3] के प्रति आधुनिक पिता भी उतना ही सशंकित होता है और होना चाहिये जितना कण्व थे। दुष्यन्त के प्रति संदेश में कण्व ने विशिष्टतः ऐसी कन्या के पति के प्रति सन्देश कहलाया है जिसने स्वेच्छा से परिवार के किसी भी सदस्य को विश्वास में लिये बिना विवाह-सम्बन्ध स्थापित किया हो। ऐसी कन्या का पिता उसके पति के कुल-गौरव-मर्यादा की याद दिला कर ही उससे अच्छे व्यवहार की कामना कर सकता है—

"अस्मान् साधु विचिन्त्य संयमधनानुच्चैः कुलञ्चात्मनः
त्वय्यस्याः कथमप्यबान्धवकृतां स्नेहप्रवृत्तिञ्च ताम्।
सामान्यप्रतिपत्तिपूर्वकमियं दारेषु दृश्या त्वया
भाग्यायत्तमतः परं न खलु तद्वाच्यं वधूबन्धुभिः॥"[4]

---

१. अभि० शाकु०, अंक ५, पृ० ३२१
२. वही, ५.२४, पृ० ३१५
३. वही, ४.१७, पृ० २४७
४. वही, ४.१७, पृ० २४७

इस तरह शाकुन्तलम् के अनेक स्थलों में गन्धर्व-विवाह की यह आशंका एक शाश्वत समस्या बनकर आई है जो ऐतिहासिक शकुन्तला, कालिदास एवं आधुनिक युग में भी समान रूप से प्रस्तुत है। उसको केवल शृंगार-काव्य समझना उचित नही। कालिदास उस समस्या से निरन्तर आशंकित एवं आक्रांत प्रतीत होते है, यथोचित तर्क-सम्मत समाधान प्रस्तुत करने का प्रयत्न भी उन्होंने किया है यद्यपि उस समाधान को अन्तिम नही कहा जा सकता। यदि पुरोहित शकुन्तला को आश्रय न देता अथवा मेनका अप्सरातीर्थ से उसको न ले जाती तो ऐसा प्रतीत होता है कि कालिदास समस्या की विभीषिका में ही उसे प्रस्तुत करना चाहते थे, समाधान देना उनका इष्ट नही था। आधुनिकतम साहित्य युगीन समस्याओं के बोध को तो प्रस्तुत करता है, उसका समाधान नही देता। ऐसी स्थिति में जिसमें शकुन्तला थी, विश्वास-घाती प्रेमी के प्रति 'अनार्य' से अधिक वह और कह ही क्या सकती थी।

अभिज्ञानशाकुन्तलम् में कालिदास ने नाटक के प्रधान एवं गौण पात्रों के चरित्र-चित्रण युगानुसारी समाज की पृष्ठभूमि के अनुसार ही अंकित किए हैं। राजा, रानी, पुरोहित, सेनापति, राज्याधिकारी, सारथि, ऋषि, मुनि, तपस्वी, तपस्विनी, गुरु, शिष्य आदि समाज के उच्च एवं मध्यम श्रेणी के पात्रों के अतिरिक्त भृत्य, धीवर, परिचारिका आदि निम्न श्रेणी के पात्रों को भी नाटक में यथोचित स्थान दिया गया है। लोक-संस्कृति के प्रति नाटककार की यह आस्था शाकुन्तलम् के युगीन प्रबोध को आधुनिक सन्दर्भ देने में विशेष सहायक है। राजा दुष्यन्त का चरित आदर्श का किंचित् संस्पर्श करता तो है किन्तु अधिकांशतः वह ऐश्वर्य भोग में लिप्त सामन्तवादी राजा के रूप में ही चित्रित है। इसी प्रकार नाटक की नायिका शकुन्तला तत्कालीन सामन्ती मूल्यों के कारण एक अबोध भोग्या मात्र है।

शाकुन्तलम् के गौण पात्रों पर भी दृष्टिपात यहाँ अनुपयुक्त न होगा। नाटक में तीन ऋषियों का चित्रण है किन्तु वे तीनों ऋषि परस्पर भिन्न हैं। कण्व एक पितृ-वत्सल उदारहृदय किन्तु व्यावहारिक पिता है[1] जो अपनी पुत्री शकुन्तला से अत्यधिक प्रेम करते हैं;[2] उसके द्वारा स्वेच्छा से किए गए गन्धर्व विवाह को अनुमति दे देते हैं।[3] मारीच एक तपोनिष्ठ ऋषि हैं जो सांसारिक आसक्ति से रहित होकर[4] जन-कल्याण में प्रवृत्त है। पति द्वारा परित्यक्त शकुन्तला को वह

---

१. अभि० शाकु०, अंक ५, पृ० २४६
२. वही, ४.६, पृ० २२७
३. वही, अंक ४, पृ० २१५
४. वही, ७.१२, पृ० ४३६

अपने आश्रम में शरण देते हैं।"[1] दुर्वासा भी ऋषि हैं किन्तु आतिथ्य सत्कार जैसी छोटी सी वस्तु की उपेक्षा किए जाने मात्र से ही शकुन्तला के दाम्पत्य जीवन में अपने निष्ठुर शाप से रोड़ा अटकाने में तनिक भी नहीं हिचकिचाते—

"आः, अतिथिपरिभाविनि !
विचिन्तयन्ती यमनन्यमानसा तपोधनं वेत्सि न मामुपस्थितम् ।
स्मरिष्यति त्वां न स बोधितोऽपि सन् कथां प्रमत्तः प्रथमं कृतामिव ॥"[2]

आधुनिक युग-सन्दर्भ में भी पढ़े लिखे विद्वानों, आचार्य कहलाने वाले महापुरुषों के मध्य इस प्रकार के परस्पर विरोधी व्यक्तित्व देखे जा सकते हैं। इसी प्रकार शार्ङ्गरव तथा शारद्वत नामक दोनों शिष्य स्वभावतः एक दूसरे से विपरीत हैं। शार्ङ्गरव अत्यन्त स्वाभिमानी किन्तु क्रोधी छात्र है। वह राजा के समक्ष शकुन्तला की समस्या को सुलझाने के बजाय और अधिक उलझा देता है। शकुन्तला को ताड़ना ही देनी थी तो एकान्त में देता। समाज के समक्ष क्या अपनों को इस प्रकार निरादृत किया जाता है। शारद्वत शान्त, विनम्र एवं मितभाषी है। वह जानता है कि राजा ने शकुन्तला को प्रवंचित किया है अतएव बहुत धैर्य से काम लेता है। शार्ङ्गरव द्वारा राजा को "पात्रीकृतो दस्युरिवासि येन"[3] जैसी कटु आलोचना करने से वह रोकता है तथा शकुन्तला को आदेश देता है कि वह पुष्ट प्रमाणों द्वारा अपने को निर्दोष सिद्ध करे—

"शार्ङ्गरव ! विरम त्वमिदानीम् । शकुन्तले ! वक्तव्यमुक्तमस्माभिः ।
सोऽयमत्रभवानेवमाह । दीयतामस्मै प्रत्ययप्रतिवचनम् ॥"[4]

इस पर भी शारद्वत अपने से वरिष्ठ शार्ङ्गरव की आज्ञा का उल्लंघन नहीं कर पाता। फलतः वे दोनों ही आत्मीय शकुन्तला को निःसहाय त्याग देने को विवश हो जाते हैं। वैज्ञानिक युग के भारतीय समाज में भी अभी तक सामन्ती मूल्यों की विभीषिका परिवार की स्वेच्छाचारिणी अबोध कन्याओं को संरक्षण देने में असमर्थ है। अभी तक भी समाज में व्याप्त व्यभिचार का समस्त दोषारोपण और उत्तरदायित्व नारी के ऊपर सौंपा जाता है, और पुरुष-प्रधान समाज पुरुष के कर्तव्याकर्तव्य की आलोचना पर्यालोचना नहीं करता।

शाकुन्तलम् के कवि के मानवीय सम्बन्धों के आधुनिक युगबोध का अत्यन्त

---

१. अभि० शाकु०, अंक ७, पृ० ४८२
२. वही, ४.१, पृ० २०१
३. वही, ५.२०, पृ० ३०३
४. वही, अंक ५, पृ० ३०५

संक्षिप्त परिचय प्राप्त करने के उपरान्त सामाजिक, शासनिक एवं राजनीतिक स्तर पर उसे आंकना यहाँ अनपेक्षित न होगा।

अभिज्ञानशाकुन्तलम् में जब राजा दुष्यन्त शाङ्गरव की प्रमाणोक्ति को असत्य वचन कहता है तो शाङ्गरव उसके सामाजिक व्यवहार की पटुता पर गहरा व्यंग्य करता है—

"आजन्मनः शाठ्यमशिक्षितो यस्तस्याप्रमाणं वचनं जनस्य।
परातिसन्धानमधीयते यैर्विद्येति ते सन्तु किलाप्तवाचः॥"[1]

स्वेच्छाचारिता से प्रेरित गन्धर्व विवाह के सम्बन्ध में शाङ्गरव के व्याज से कवि आधुनिक नीतिबोध युग-युग के लिये प्रस्तुत करता है जो प्रस्तुत निबन्ध में पूर्वतः लक्षित किया गया है—

"अतः परीक्ष्य कर्तव्यं विशेषात् सङ्गतं रहः।
अज्ञातहृदयेष्वेवं वैरीभवति सौहृदम्॥"[2]

शासकीय एवं राजनीतिक दृष्टि से भी शाकुन्तलम् आधुनिक युगबोध से परिपूर्ण है। अनेक स्थलों पर कालिदास ने लोकतन्त्र की बात यहाँ उठाई है। आज लोकतन्त्र का अर्थ हम गणतन्त्र के अर्थ में प्रजा के हित के लिये लेते हैं। कालिदास में लोकतन्त्र गणतन्त्र न होकर राजतन्त्र अवश्य है किन्तु प्रजा के हित के हेतु है। कालिदास ने स्पष्ट कहा है—

"अविश्रामोऽयं लोकतन्त्राधिकारः।"[3]

शाकुन्तलम् के पंचम अंक में कंचुकी के वक्तव्य में कालिदास ने राजा के कर्तव्य की व्याख्या करते हुए कहा है कि लोकतन्त्र के अधिकार (उत्तरदायित्व) को सम्भालने वाले राजा की स्थिति इस प्रकार होती है, सूर्य के रथ में अश्व केवल एक बार जुड़ते है, वायु दिन रात बहता है और शेषनाग ने मस्तक पर पृथ्वी को धारण करके सदा के लिये वहन किया है, भूमि के उत्पादन का षष्ठ-भाग लेने वाले का भी यही धर्म है कि उत्तरदायित्व के प्रति निरन्तर सचेष्ट एवं कर्मरत रहे—

"भानुः सकृद्युक्त-तुरङ्ग एव रात्रिन्दिवं गन्धवहः प्रयाति॥
शेषः सदैवाहित-भूमिभारः षष्ठांश-वृत्तेरपि धर्म एषः॥"[4]

---

१. अभि० शाकु०, ५.२५, पृ० ३१७
२. वही, ५.२४, पृ० ३१५
३. वही, अंक ५, पृ० २७०
४. वही, ५.४, पृ० २७०

रघुवंश में इसी कथ्य को कालिदास ने "प्रजानां वृत्ते स्थितः"[1] कहकर अभिव्यक्त किया था। लोकतन्त्र के उत्तरदायित्व का निर्वाह करने वाला नृपति अपने राज-शासन के निर्दिष्ट नियमों पर चलता था जो लिखित रूप में रहते थे जिनकी घोषणा अवसरानुकूल की जाती थी।[2] प्रजा की प्रार्थनाओं को भी न्याय के हेतु राजा तक पहुँचाने के लिये लिखित रूप में भेजने का प्रबन्ध था यदि वह स्वयं न्यायालय में न जा सके तो। प्रस्तुत संदर्भ द्रष्टव्य है--"देव, अमात्यो विज्ञापयति—अर्थजातस्य गणनाबहुलतयैकमेव पौरकार्यमवेक्षितम्। तद्देवः पत्रारूढं प्रत्यक्षीकरोतु इति।"[3] राजा ने स्वयं आज्ञा दी थी "पिशुनं ब्रूहि चिरप्रबोधान्न सम्भावितमस्माभिरद्य धर्मासनमध्यासितुम्। यत् प्रत्यवेक्षितं पौरकार्य्यमार्य्येण तत् पत्रमारोप्य दीयतामिति।"[4]

कालिदास ने शाकुन्तलम् में बहुत सुन्दरता से राजनीतिक सामन्तवादी मूल्यों के व्यावहारिक पक्ष को प्रस्तुत किया है। शाकुन्तलम् की अनेक ऐसी घटनाएं हैं जिनसे प्रजा वर्ग के लोगों द्वारा राजा पर अविश्वास एवं सन्देह की दृष्टि से देखा जाता है। प्रथम अंक में तपोवनवासी लोग राजा से तपोवन मृग को न मारने की विवशतापूर्ण याचना करते हैं।[5] पांचवें अंक में कण्व के शिष्यों द्वारा राजभवन में पहुँचने पर जिस अद्भुत स्थिति का अनुभव किया गया उस सन्दर्भ में उल्लेखनीय है कि शार्ङ्गरव को राजा दुष्यन्त का भवन अग्नि की लपटों में घिरा हुआ जान पड़ता है—

"महाभागः कामं नरपतिरभिन्नस्थितिरसौ
न कश्चिद् वर्णानामपथमपकृष्टोऽपि भजते।
तथापीदं शश्वत्परिचितविविक्तेन मनसा
जनाकीर्णं मन्ये हुतवहपरीतं गृहमिव॥"[6]

कालिदास ने सामाजिक यथार्थ की आलोचना मात्र ही नहीं की उनका कवि मनीषी भविष्यद्रष्टा होकर सामाजिक-नैतिक मूल्यों की अवतारणा करने को भी लालायित रहा। शाकुन्तलम् में अपनी सन्तान के समान प्रजापालन का राजकीय

---

१. रघुवंश, ५.३३
२. अभि० शाकु०, ६.२३, पृ० ४०१
३. वही, अंक ६, पृ० ३९९
४. वही, अंक ६, पृ० ३६१
५. वही, १.१०-११, पृ० २७
६. वही, ५.१०, पृ० २८३

आदर्श उन्होंने—"प्रजाः प्रजा स्वा इव तन्त्रयित्वा"[1] कहकर प्रतिष्ठापित किया है। वैतालिकों ने राजा की स्तुति के सन्दर्भ में कहा है कि राजा 'दण्डविधान द्वारा कुमार्ग गामियों को दण्डित करता है, विवादों को सुलझाता है तथा प्रजा-रक्षण में तत्पर रहता है। इस प्रकार प्रजा का बन्धुत्व भाव राजा में आकर ही पूर्ण हो पाता है—

"नियमयसि विमार्गप्रस्थितानात्तदण्डः
प्रशमयसि विवादं कल्पसे रक्षणाय।
अतनुषु विभवेषु ज्ञातयः सन्तु नाम
त्वयि तु परिसमाप्तं बन्धुकृत्यं प्रजानाम्॥"[2]

आधुनिक सन्दर्भ में भी प्रजा-संरक्षण सम्बन्धी ये कालिदासोक्त मूल्य राजनीतिक जगत् में आवश्यक माने जाते हैं।

शाकुन्तलम् के कवि ने समाज के निम्नवर्ग की समस्याओं एवं विवशताओं का भी समुचित अंकन किया है। षष्ठ अंक में अभिज्ञानमुद्राप्राप्त निर्दोष धीवर अकारण ही राजकर्मचारियों के कोप का भाजन बनता है; उसे शंका की दृष्टि से देखा जाता है और पीटा जाता है। राजकृपा प्राप्त होने पर पुनः वही धीवर अनायास आदरणीय बन जाता है और राजकर्मचारी उसके प्राप्य में अपना भाग जुटाने को उत्सुक हो जाते हैं—

"पुरुषः—भट्टारक, इतोऽर्धं युष्माकं सुमनोमूल्यं भवतु।
जानुकः—एतावद् युज्यते।
श्यालः—धीवर! महत्तरस्त्वं प्रियवयस्यक इदानीं मे संवृतः।
कादम्बरीसाक्षिकमस्माकं प्रथमसौहृदमिष्यते॥"[3]

कालिदास से अब तक काल का इतना अन्तराल प्रस्तुत हो चुका है किन्तु आधुनिक युग-सन्दर्भों में परिप्रेक्ष्य बदल जाने पर भी राजकर्मचारियों की शंकालु स्वार्थ वृत्ति के मूल्य नहीं बदले। निम्न वर्ग की निर्दोष विवशता आज भी उसी युग की भांति प्रताड़ित है। अपनी निर्दोषता प्रमाणित करने का उनके पास कोई साधन नहीं होता। मूक सामान्य जनता राजकर्मचारियों और राजकृपा पर नितान्त आश्रित है। इस प्रकार कालिदास ने तत्कालीन समाज के कृत्रिम आदर्शों की भर्त्सना की है शाश्वत-मूल्यों की नहीं।

शाकुन्तलम् के मानवीय प्रसंगों की शाश्वतता पिता-पुत्री, समवयस्क मित्रों, पति-पत्नी, प्रेयसी-प्रेमी, गुरुकुल के अभिभावकों और सदस्यों में सभी के सम्बन्धों में जीवन्त एवं आधुनिक है। कण्व के आश्रम में गौतमी के आगमन पर सखियों का

---

१. अभि०, ५.५, पृ० ३७२
२. वही, ५.८, पृ० २७६
३. वही, अङ्क ६, पृ० ३४२-४३

लक्षणा भाषा में, मिलन में तन्मय शकुन्तला को सचेत करना आज भी उतना ही सत्य एवं आधुनिक है—"चक्रवाकवधुके, आमन्त्रयस्व सहचरम्, उपस्थिता रजनी।"[1] कण्व का कन्या की विदा के अवसर पर आश्रम के पशु-पक्षियों एवं लता-वृक्षादिक से आज्ञा मांगना नितान्त आज का है किसी पुरातन युग की बात नहीं लगती—

"पातुं न प्रथमं व्यवस्यति जलं युष्मास्वपीतेषु या
नादत्ते प्रियमण्डनापि भवतां स्नेहेन या पल्लवम् ।
आद्ये वः कुसुम-प्रसूतिसमये यस्या भवत्युत्सवः
सेयं याति शकुन्तला पतिगृहं सर्वैरनुज्ञायताम् ।"[2]

चतुर्थ अंक में अनसूया की प्रस्तुत उक्ति पूर्णतः विवेकसंगत व आधुनिक है—

"गुणवते कन्यका प्रतिपादनीयेत्ययं तावत् प्रथमः संकल्पः । तं यदि दैवमेव सम्पादयति नन्वप्रयासेन कृतार्थो गुरुजनः ।"[3]

अंत में कहा जा सकता है कि शाकुन्तलम् कालिदास की अमर कृति इसी लिये है कि वह सार्वदेशिक सर्वकाल में आधुनिक है । प्रत्येक युग उसमें अपने जीवन की प्रतिध्वनि पाकर कृतकृत्य होता है और दिशा निर्देश भी प्राप्त करता है । उपर्युक्त विवेचन के माध्यम से उसकी आधुनिकता का अल्प परिचय इंगित मात्र ही सम्भव हो सका है, भविष्य के अनुसन्धाता इस कार्य को आगे बढ़ा सकेंगे तो इस निबन्ध के लेखन की सार्थकता सिद्ध हो सकेगी ।

---

१. अभि० शाकु०, अंक ३, पृ० १८६
२. वही, ४.६, पृ० २३३
३. वही, अंक ४, पृ० १६६

# कालिदास और उनकी सौन्दर्य भावना

पुष्पेन्द्र कुमार

भावपक्ष तथा कलापक्ष दोनों ही दृष्टियों से कालिदास के काव्य भारतीय साहित्य के समुज्ज्वल रत्न हैं। कालिदास प्रथम कोटि के नाटककार ही नहीं अपितु गीतिकार एवं कवि भी हैं। उनकी लेखनी जिस क्षेत्र में भी चली है वही अपूर्व चमत्कार दर्शाया है, किन्तु सबसे बड़ी विशेषता है वह सौन्दर्य जो उनके काव्यों में सर्वत्र व्याप्त है और जिसके प्रकाश मे सब कुछ सुन्दर हो गया है।

सृष्टि सौन्दर्य की अधिष्ठात्री 'महाकाली' का वरदपुत्र, कविताकामिनी का अचल सुहाग, परम रससिद्ध कवि कालिदास अपनी कविता में एक भी अक्षर निरर्थक अथवा व्यर्थ नही लिखता है। मेघ जैसे जड़ तत्त्व को उसने प्रकृति में व्याप्त मधुर रस का प्रधान वितरक या जीवनदाता का रूप प्रदान किया है। मेघ की सहज-रसमयता ही सम्भवतः मानवमात्र के हृदय को सरस कर देती है—"प्रायः सर्वो भवति करुणावृत्तिरार्द्रान्तरात्मा।"[1] कवि एवं कलाकार स्वभावतः सौन्दर्यान्वेषी ही नहीं अपितु सौन्दर्योपासक भी होता है। कालिदास का तो कहना ही क्या—उनका एक-एक शब्द सौन्दर्य की आराधना कर रहा है। सौन्दर्य असीम है यह सत्य जितना कालिदास की कृतियों से सिद्ध होता है उतना शायद अन्यत्र नहीं। नर और नारी, पशु एवं पक्षी, वन और तड़ाग, सरिता और सागर, पर्वत और आकाश सभी का सौन्दर्य उनकी आंखों के सामने प्रतिक्षण झूलता दिखाई पड़ता है। उनकी पैनी लेखनी ने मानो विश्व की विमोहक छवि को काव्य में स्थिर कर देने की चेष्टा की है।

यक्ष की अलकापुरी आंखों के सामने न होते हुए भी मेघदूत के पद्यों में सुरक्षित है। कण्व के आश्रम का शान्त वातावरण शाकुन्तल की पंक्तियों में अमिट है। कुमारसम्भव एवं ऋतुसंहार में वर्णित उन्मुक्त शृंगार के दीवानेपन की ख्याति भी कवि को प्राप्त हुई है। परन्तु आश्चर्यजनक बात है कि सुन्दरता का चित्रकार यह कवि अनेक सुन्दर चित्र बनाता हुआ भी कहीं किसी नारी के नखशिख वर्णन के प्रति आकृष्ट नहीं होता।

महाकवि कालिदास जीवन और जगत् के प्रति अतीव अनुरक्त और आस्थावान् कवि हैं। उन्होंने शिव के आनन्द तत्त्व में योग और भोग का अपूर्व समन्वय

---

१. मेघदूत, उत्तर भाग, ३०

स्थापित करके जगत् को एक नयी एवं सुन्दर उपलब्धि के रूप में प्रस्तुत किया है। प्रकृति और पुरुष, शिव और शक्ति का लीलाविलास ही तो जाज्वल्यमान जगत् है। यही कारण है कि उनकी कृतियों में हम सर्वत्र हृदयाकर्षक मधुरता और सुन्दरता के ही दर्शन करते हैं।

महाकवि की दृष्टि में सौन्दर्य नित नूतन तत्त्व है; जो रूप मानव-मन की रमणशील वृत्ति को सतत उद्बुद्ध करता है वही तो चिरनूतन एवं शाश्वत-सौन्दर्य है। व्यक्ति का तन-मन-प्राण जब आनन्द से उद्वेलित हो उठता है, झंकृत हो जाता है तो उसे वह रूप चिर सुन्दर प्रतीत होता है। कालिदास ने शिव-पार्वती के इस चिरसुन्दर रूप का भावन किया है और उस सौन्दर्य को भाषा की वाहिनी प्रदान की है। यही तो वह रूप है जो भोक्ता के मानस में दिव्य रागिनी बन कर गुंजता है। मालविका, इन्दुमती, शकुन्तला और उर्वशी के रूप की मादकता इनके प्रेमियों के हृदयों में अपूर्व माधुरी सी घोल देती है।

भारतीय काव्य-चिन्तन में सौन्दर्य-तत्त्व का अस्तित्व उतना ही प्राचीन है जितना ऋग्वेद है। ऋग्वेद के अनुसार काव्य में प्रियता, मधुरता, मादकता तथा चारुता मुख्य होती है। नाट्यशास्त्र में 'मृदुललित' तथा 'जनपदसुखभोग्य' पदार्थ को रसनीय बनाकर उपस्थित करने का निर्देशन किया गया है—

"मृदु-ललित-पदार्थं गूढशब्दार्थहीनं
जनपदसुखभोग्यं युक्तिमन्नृत्ययोज्यम्।
बहुकृतरसमार्गं सन्धिसन्धानयुक्तं
भवति जगति योग्यं नाटकं प्रेक्षकाणाम्॥"[1]

इस प्रकार भरत मुनि ने काव्यसौन्दर्य को तीन भागों में विभाजित किया है

१. मृदु ललित और जनसाधारण हेतु सुखभोग के लिये उपयुक्त पदार्थ का ग्रहण ऐन्द्रियसौन्दर्य एवं पदार्थसौन्दर्य कहा गया है।

२. मूल पदार्थ को रसनीय बनाया जाना रचना-सौन्दर्य है। कवि अपने कृतित्व से उसे रसनीय बना देता है।

३. प्रेक्षकों को आनन्दित करना या आनन्दित होना तीसरा पक्ष है। सौन्दर्य—सुख या आनन्द का पदार्थीकरण बतलाया गया है।

ये सौन्दर्य-सिद्धान्त बहुत अंशों में विश्वजनीन होते हैं वे देश-काल भेद से संकुचित नहीं होते।

---

१. नाट्यशास्त्र, १६.१२८

**सौन्दर्य**—जो एक प्रकार की मनोदशा है, अनुभव का विषय है। व्यक्ति इन्द्रिय संवेदन या कल्पना के द्वारा इसका आस्वादन करता है। जिस वस्तु का भावन या आस्वादन उसे सुखद प्रतीत होता है—वह सुन्दर है। सौन्दर्य एक विशिष्टता है जो मानव द्वारा किसी वस्तु पर आरोपित की जाती है।

सौन्दर्य वह गुण है जो वस्तु और व्यक्ति के वाह्य और अन्तर के सामंजस्य से उत्पन्न होता है। अलौकिक सौन्दर्य की अनुभूति सुख-दुःख से परे होती है, अतः उसे ही आनन्द कहा जाता है।

सौन्दर्य के दो रूप हैं—प्रकृतिमूलक, कलामूलक। विश्व में दृष्टिगोचर होने वाले पदार्थों और व्यापार का सौन्दर्य प्रकृतिमूलक कहलाता है तथा इसमें चन्द्र, सूर्य, तथा मानव जगत् संनिविष्ट है। मानव की कल्पना और भावना के द्वारा किसी माध्यम से अभिव्यक्त द्वितीय कलामूलक सौन्दर्य, वास्तु, मूर्त्ति, चित्र, संगीत काव्य-कला आदि से सम्बद्ध है।

सौन्दर्यभावना के प्रमुख तत्त्व हैं—(१) समरूपता, (सन्तुलन), (२) प्रभाव-वहुलता तथा (३) संगति। इनमें भी 'संगति' एक अनिवार्य तत्त्व है।

अनेक तत्त्वों की संगति से ही 'रूप' का अनुभव होता है। औचित्य, संयम, व्यंजना, कोमलता, मसृणता, वर्ण-प्रदीप्ति आदि रूप के तत्त्व है। अतः सुन्दरता की सत्ता पदार्थ में न होकर द्रष्टा की चित्तदशा पर आधारित होती है।

महाकवि ने काव्यसौन्दर्य को अन्य सुन्दर वस्तुओं के परिपार्श्व मे उपस्थित किया है जिससे ज्ञात होता है कि उनकी दृष्टि मे काव्यसौन्दर्य भी मूलतः व्यापक सौन्दर्य-चेतना का ही एक अंग है। सौन्दर्य की सार्थकता आस्वादन में है और इसीलिये काव्यसौन्दर्य का सम्वन्ध भी आस्वादन से है। 'रस' काव्यास्वादन का सर्वाधिक भास्वर रूप है।

आधुनिक सौन्दर्यशास्त्रियों के अनुसार तीन प्रकार के सौन्दर्य पर विचार किया जाता है—ऐन्द्रिय सौन्दर्य, विधानगत सौन्दर्य और अभिव्यक्ति सौन्दर्य। काव्य-विश्लेपण की दृष्टि से ऐन्द्रिय सौन्दर्य का सम्वन्ध सौन्दर्य-भावना से है जो कला-सर्जना तथा रचना की प्रक्रिया का एक अंग है। विधानगत सौन्दर्य रूपसृष्टि, कलाकृति में सौन्दर्य का रूपायन अथवा काव्य-कृति में सौन्दर्य का मूर्त्तिकरण होता है और इस प्रकार वह सौन्दर्य का कृतित्व-पक्ष है। अभिव्यक्ति सौन्दर्य का सम्वन्ध काव्यानन्द के सम्प्रेषण से है जिसका अन्तर्भाव आस्वादन में होता है।

ऋतुसंहार कवि की प्रारम्भिक कृति होते हुये भी अतीव मनोरम है एवं प्रकृति के मनमोहक पक्ष को अनुद्घाटित करती है। इसकी भाषा, सहज एवं प्रसन्न शैली और जीवन के प्रति मुखर उल्लास—सभी कालिदास की विशेपता को अभिव्यक्त करते हैं।

महाकवि गुणयुक्त एवं रमणीय पदार्थ या व्यक्ति को 'सुन्दर' मानते यहाँ पर सुन्दरता की कसौटी के रूप में उन्होंने कामिनियों के हृदय को स्वीकार ा है—

"बहुगुणरमणीयो योषितां चित्तहारी ।"[1]

यदि स्त्रियों के सहज एवं सुकोमल हृदय को आकृष्ट करने की क्षमता र्य में है तभी वह सुन्दर कहलाता है। ये स्त्रियां घर की लक्ष्मी कहलाती हैं—

"श्रिय इव गृहमध्ये संस्थिता योषितोऽत्र ।"[2]

वृक्षों पर पुष्प शोभायमान हों तो वृक्ष की शोभा होती है। कमल खिले तो जलयुक्त तालाब सुशोभित होता है। सुरभित पवन बह रहा हो तो दिन सौन्दर्य है। कवि वसन्त ऋतु के वर्णन के माध्यम से कहना चाहता है कि सार में सौन्दर्य चारों ओर बिखरा पड़ा है उसे देखने के लिये दृष्टि चाहिये, अनुभूति लिये हृदय चाहिये और उपभोग के लिये पुण्यपुञ्ज की आवश्यकता है—"अखण्डं ण्यानां फलमिव"[3]

"द्रुमाः सपुष्पाः सलिलं सपद्मं स्त्रियः सकामाः पवनः सुगन्धिः ।
सुखाः प्रदोषा दिवसाश्च रम्याः सर्वं प्रिये ! चारुतरं वसन्ते ॥"[4]

मेघदूत का कवि हृदय कल्पना और अनुभूति का अपूर्व सामंजस्य उपस्थित करता है। मेघदूत में दृश्य जगत का रूपसौन्दर्य और अन्तर जगत का प्रेममाधुर्य भावात्मक एकता के साथ अभिव्यक्त हुआ है। बाह्य एवं अन्तर्जगत् की रागात्मक अन्विति कवि की बड़ी ही विशिष्ट उपलब्धि है। नदी और पर्वत एवं मेघ में स्नेह-सिक्त हृदय का दर्शन और मानव मन में मेघ के प्रति स्नेहभाव का अंकन मानो सम्पूर्ण विश्व को प्रेमानुरंजित कर देता है। इसमें प्रबन्ध काव्य की बहिर्मुखता के कारण रामगिरि, उज्जयिनी, शिप्रा, अलका एवं मेघ आदि का रूपनिरूपण प्राप्त होता है तो दूसरी ओर गीतिकाव्य की अन्तर्मुखता के अन्तर्गत वेगवती आदि नदियों की प्रणयपिपासा एवं यक्ष की विरहवेदना दृष्टिगत होती है। कवि ने मानो मानस में स्थापित आराध्य को आत्मनिवेदन कर दिया है। जीवन की आकुलता एवं आनन्दविह्वलता अभिव्यक्त हो उठी है मानो अनुभूति ने चारों ओर सम्मोहन कर दिया हो।

मेघदूत प्रकृति के हर्षोल्लास और विरह वैदग्ध्य का भावात्मक निरूपण

---

१. ऋतुसंहार, ४.१८
२. वही, ५.१३
३. अभिज्ञानशाकुन्तल, २.१०
४. ऋतुसंहार, ६.२

है । हर्ष और विषाद दोनो ही प्रणय की प्रगाढ़ता को चित्रित करते हैं । भावना की तरलता, प्राणता और एकात्मकता इसे उच्चकोटि का गीतिकाव्य बना देती है। सम्पूर्ण काव्य में मेघ की उपस्थिति का बोध—इस काव्य का कलात्मक आकर्षण है । यहाँ प्रणय और सौन्दर्य की शाश्वत चन्द्रिका छिटक रही है । प्राकृतिक सुषमा हृदय के प्रेमरस में पक जाने पर और अधिक महक उठी है । प्रत्येक पद में अनुभूति की निर्झरणी पर कल्पना का इन्द्रधनुष सुशोभित हो रहा है ।

कवि ने अन्य कवियों से जो कुछ भी भाव लिया है उसे अपनी कविता मे सर्वत्र सुन्दरतर रूप में प्रस्तुत किया है । मूलभाव को और अधिक कमनीय, लोभनीय एवं महनीय बना दिया है ।

मेघदूत मे श्रवण-सुभग गर्जन और नयन-सुभग रूप की महिमा अपरम्पार है । नदियो, पर्वतो, नगरियो और उपवनों को औत्सुक्य चंचल बनाता हुआ, सबको रसमय करता हुआ और सबका रस लेता हुआ मेघ अलका की ओर बढ रहा है । मेघदूत के अध्ययन से कालिदास की सौन्दर्य मान्यताएं निम्नलिखित प्रतीत होती हैं—

१. रस का आदान एवं प्रदान ही सौन्दर्य एवं आनन्द है ।
२. जीवनोपयोगी होना एवं सहज होना ही मानो सौन्दर्य है ।
३. सभी के लिये आनन्दप्रद ही सौन्दर्य का आधार है ।
४. जहां कहीं आकर्षण है, उल्लास है, वही सृष्टि की मूल छन्दोधारा के अनुकूल जाने की प्रवृत्ति है—यही सौन्दर्य है ।
५. कालिदास ने प्रकृति की रमणीयता का मोहक वर्णन किया है पर उनकी अभिरुचि मानवसौन्दर्य की ओर अधिक है। उनका काव्य श्रेष्ठता के एक निश्चित धरातल और महनीयता की छाप की आद्योपान्त संरचना करता है ।

कालिदास ने कामिनियों के सुकुमार वर्णन में अद्भुत कुशलता का परिचय दिया है । कवि ने अपने काव्यों को रत्न, आभरण, मणि और मुक्ता आदि के वर्णन-माधुर्य से भर दिया है । मदिरापान को भी महाकवि एक विशिष्ट मण्डन के रूप में प्रस्तुत करते हैं । कालिदास सौन्दर्यग्राही कवि है अतः हर जगह, हर वस्तु मे सौन्दर्य पा ही जाते हैं ।

कालिदास की प्रमुख नायिकाएं—पार्वती, सुदक्षिणा, सीता और शकुन्तला —ये सभी सृष्टि की आदर्शभूत सुन्दरियां तपोवनों में ही खिली हैं । कालिदास की एक भी ऐसी नायिका नही जिसने प्रेम, शील, सेवा, संयम, तप आदि की तुलना में सुवर्ण मणिरत्न आदि से अपने को सजाया हो । कवि ने उनके शृंगार के लिये पुष्पों, पल्लवों और किसलयो आदि की योजना की है । वास्तविक सौन्दर्य साज-सज्जा

की अपेक्षा ही नहीं रखता है—

"किमिव हि मधुराणां मण्डनं नाकृतीनाम् ।"[1]

स्त्री और उसके सौन्दर्य की कसौटी पति-प्रेम के लिये व्याकुलता है । उनका चरित्र वल अग्नि में तपे हुये सोने की भांति दमकता रहा है ।

"तथाविधं प्रेम पतिश्च तादृशः ।"[2]

यह नहीं कि कवि इन नायिकाओं को सजाते नहीं हैं । यह तो उनका प्रिय विषय है । वे हर नायिका को विवाह के मांगल्य आभरणों से प्रेमपूर्वक सजाते हैं । हर प्रेम की प्रतिष्ठा वे विवाह बन्धन में स्वीकार करते हैं । कालिदास प्रेम के पूर्णरूप में विश्वास करते हैं । वह वात्सल्य से प्रारम्भ कर वात्सल्य में ही परिणति दिखाते हैं । जो प्रेम प्रजातन्तु का व्यवच्छेद करता है वह बन्ध्य है, निष्फल है—रघुवंश का प्रारम्भ अमंगल से मंगल की ओर यात्रा है । कुमारसम्भव की परिणति कुमार के जन्म में है ।

कौन नहीं जानता कि कालिदास सौन्दर्य के महान् गायक कवि हैं । रूप का, वर्ण का, प्रभा का, और प्रभाव का ऐसा चितेरा, राग और सौभाग्य का उद्घोषक और आनन्द और सौन्दर्य का गायक—अन्यत्र दुर्लभ है । कवि तत्त्वान्वेषी को हतभाग्य एवं उस कृती को धन्य मानते हैं, जो छककर रसपान करे एवं आनन्द उठाये—

"वयं तत्त्वान्वेषान्मधुकर हतास्त्वं खलु कृती ।"[3]

इसी मानव निर्मित सौन्दर्य को लालित्य या कला कहते हैं ।

१. सौन्दर्य की निर्मिति में सर्जक को समाधिस्थ होना पड़ता है । अन्यथा कोई न कोई दोष कलाकृति में रह जायेगा ।

"सम्प्रति शिथिलसमाधिं मन्ये येनेयमालिखिता ।"[4]

२. कालिदास विधाता को भी कलाकार ही मानते हैं अर्थात् कलाकार का दर्जा विधाता के बराबर है—"तं वेधा विदधे नूनं महाभूतसमाधिना ।"[5] परन्तु कालिदास के अनुसार विधाता की सृष्टि में सभी कुछ सुन्दर नहीं होता ।

३. कलाकार या व्यक्ति स्वयं ही निर्माण करता है ।

"स्वयं विधाता तपसः फलानाम् ।"[6]

---

१. अभिज्ञान०, १.१७
२. कुमारसंभव, ५.२
३. अभिज्ञान०, १.२०
४. मालविका०, २.२
५. रघुवंश, १.२९
६. कुमारसम्भव, १.५७

सौन्दर्य के सम्बन्ध में कवि की मान्यता रही है कि मानव मन में कुछ संस्कार रहा करते है जो आनन्द या सौन्दर्य की ओर परोक्ष रूप से उन्मुख कर देते है। सौन्दर्य का अनुभव प्रत्येक मानव मन को होता है—काव्यशास्त्री इसे ही रस या आनन्द की संज्ञा देते है ।

"रम्याणि वीक्ष्य मधुरांश्च निशम्य शब्दान्,
पर्युत्सुको भवति यत्सुखितोऽपि जन्तुः ।
तच्चेतसा स्मरति नूनमबोधपूर्वं
भावस्थिराणि जननान्तरसौहृदानि ॥"[1]

अबोधपूर्वा स्मृति मानव मन को रमणीय रूप या मधुर ध्वनि की ओर स्वत. उन्मुख करती है—वही सहृदय कहलाता है। इस वस्तु की समग्रता से एक आनन्द का उद्रेक होता है और इसीलिये हम वस्तु को सुन्दर-मनोहर-रमणीय-कमनीय आदि नामों से पुकारने लगते हैं।

कवि सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य मे मन के रमण को सबसे अधिक महत्त्व देते है। वहां पर तर्क की गुंजाइश नही रहती है—"ममात्र भावैकरसं मनः स्थितम्।"[2] और जब यह स्थिति आ जाय तो किसी की कुछ भी बात सुनने की आवश्यकता नहीं मानते है—"सतां हि सन्देहपदेषु वस्तुषु प्रमाणमन्तःकरणप्रवृत्तयः।"[3]

अर्थात् कवि सुसंस्कृत एवं परिष्कृत मन को सर्वाधिक महत्त्वपूर्ण मानते हैं। कवि की विशेषता यही है कि वे जौहरी की भांति सौन्दर्य को मूलरूप में परख लेते हैं—परन्तु जगत् के सामने उसका परिष्कृत एवं निखरा हुआ रूप प्रस्तुत करते हैं।

भावानुरंजित प्रकृति—सुन्दर वस्तु का निरीक्षण करते समय द्रष्टा की वैयक्तिक भावना का उसमें समावेश स्वाभाविक है। प्राकृतिक रूप उसकी भावना में उतर कर अभिव्यक्त होता है। सौन्दर्य मानसिक, वैयक्तिक और व्यंजनात्मक होता है।

प्राकृतिक सुषमा की विशेषताएं है—१. भावानुरंजित प्रकृति २. मनोरम चित्र ३. ग्राम सुषमा ४. गंधभरित वायु ५. फूलों से अनुराग ६. धरा व स्वर्ग ७. संवेदनशीलता तथा ८. तपोवन।

प्रकृति अपने आप में न सुन्दर है और न कुरूप। द्रष्टा की कल्पना शक्ति के कारण प्रकृति सुन्दर होती है। कल्पना-विहीन व्यक्ति शकुन्तला में भी लावण्य का दर्शन नहीं कर सकता। सौन्दर्य के लिये दुष्यन्त की दृष्टि चाहिये। आनन्द की अनुभूति के लिए सहृदयता अपेक्षित है—शास्त्रीय ज्ञान नहीं।

---

१. अभिज्ञान०, ५.६
२. कुमार० ५,८२
३. अभिज्ञान०, १.१९

प्राकृतिक सौन्दर्य—प्राकृतिक माधुरी और श्रृंगारिक विलास कुंजों में महाकवि का जितना चित्त रमता है, उतना अन्यत्र नहीं।

१. रघु के दिग्विजय में युद्ध की विभीषिका नहीं, अपितु अपने देश की बहुवर्णी प्रकृति का नयनाभिराम चित्र उपस्थित होता है।
२. अज के युद्ध वर्णन में युद्ध की भयानकता भी कालिदास की तूलिका में सुकोमल हो गई है।
३. इन्दुमती स्वयंवर में कवि ने राजकीय वैभव और प्राकृतिक सुषमा का अपूर्व मिश्रण किया है।
४. सारा रामचरित नीरस होते हुये भी—तेरहवें सर्ग में पहुँचते ही कवि सागर की फेनिल राशि को देखकर मंत्रमुग्ध हो जाता है।
५. कुमारसंभव में प्रकृति-माधुरी, रमणी-सौन्दर्य, श्रृंगार-विलास और तपःशील सौन्दर्य को चित्रित किया गया है।

कालिदास की मान्यता है कि जहाँ रूप है वहाँ गुण भी अवश्य होंगे—क्योंकि रूप की महनीयता गुणों के समावेश से ही होती है।

"यदुच्यते पार्वती पापवृत्तये न रूपमित्यव्यभिचारि तद्वचः।"[1]

१. अर्थात् पाप-वृत्ति की ओर उन्मुख करने वाला या होने वाला वस्तुतः सौन्दर्य है ही नहीं।
२. सौन्दर्य की परिणति प्रेम में है—"प्रियेषु सौभाग्यफला हि चारुता।"[2] और वही सौभाग्य कहलाता है।
३. रूप या सौन्दर्य 'सत्यम्' एवं 'शिवम्' के सम्पर्क के साथ ही 'सुन्दर' बन पाता है—

"इयेष सा कर्तुमवन्ध्यरूपतां समाधिमास्थाय तपोभिरात्मनः।"[3]

इसके बिना शरीर सौन्दर्य व्यर्थ ही होता है—

"व्यर्थं समर्थ्य ललितं वपुरात्मनश्च।[4]

४. सौन्दर्य शरीर पर आश्रित होने पर भी किसी एक की धरोहर नहीं है, किसी एक का अधिकार नहीं है। वह तो विश्वमूर्त्ति है—

"न विश्वमूर्तेरवधार्यते वपुः।"[5]

वसन्त की सर्वव्यापी प्रकृति-लीला, सार्वभौम यौवन-चांचल्य और

---

१. कुमार०, ५,३६
२. वही, ५.१
३. वही, ५.२
४. वही, ३७.५
५. वही, ५.७८

मिलन-सुख—सभी मंगलमय और आनन्दमय हो उठते हैं जब हृदय की उत्सुकता, त्याग, तपस्या, श्रम और वलिदान के साथ समन्वित होती है।

५. रेखाओं एवं अंगों के उचित विनिवेशन में ही कला और सौन्दर्य का रहस्य स्थापित है—

"उन्मीलितं तूलिकयेव चित्रं वपुर्विभक्तं नवयौवनेन।"[1]

६. सौन्दर्य का उपभोग या आनन्द एवं रस की अनुभूति—कवि के शब्दों में 'तपः फल' होता है। अर्थात्—श्रमशील व्यक्ति ही सौन्दर्य को समझ सकता है एवं उपभोग की योग्यता रखता है।

"कुले प्रसूतिः प्रथमस्य वेधसः, त्रिलोकसौन्दर्यमिवोदितं वपुः।
अमृग्यमैश्वर्यसुखं नवं वयः तपःफलं स्यात् किमतः परं वद॥"[2]

शोभा और सौन्दर्य के वर्णन में नवयौवन का असीम महत्त्व कवि ने स्थापित किया है।

७. कालिदास का सौन्दर्य-वर्णन कभी पुराना नहीं पड़ सकता। उसकी नायिकाएं अच्छी प्रेमिकाएं, पत्नियां होते हुये भी विश्व सुन्दरी ही रहेंगी। उनका सौन्दर्य—"प्रभातरलं ज्योतिः"[3] के समान है जो कभी मलिन और धूमिल नहीं होता है।

८. कवि ने कलागत सौन्दर्य के परिप्रेक्ष्य में चार तत्त्वों को प्रमुखता दी है—

१. रूप की वास्तविकता और सहजता
२. उचित विनिवेशन—कलाकार द्वारा
३. कलाकार की यत्नपूर्वक साधना या समाधिस्थिति
४. और सबसे प्रमुख सौन्दर्यानुभव की उत्कण्ठा एवं दृष्टि।

निष्कर्ष के रूप में हम कह सकते हैं कि कालिदास की सौन्दर्य चेतना बड़ी सूक्ष्म तथा परिष्कृत है। उसकी दृष्टि बाह्य रूप की चकाचौंध से झपकती नहीं किन्तु उसे भेद कर भीतर चली जाती है। उसके लिये रूप माधुरी वह वर है जो व्यक्ति के प्राक्तन पुण्यों का परिणाम है किन्तु यदि उसके पीछे सुन्दर हृदय नहीं तो वह अपूर्ण ही है। हृदय का सौन्दर्य निष्पाप हाव-भाव, मधुर बोलचाल तथा साधु व्यवहार में झलका करता है। कालिदास ने जिन पात्रों की सृष्टि की है वे बाहर भीतर दोनों ओर से सुन्दर हैं। कवि ने सौन्दर्यचित्रण के लिये जिस कथावस्तु, कथनशैली, भावव्यंजना, वाक्यरचना एवं गुण तथा अलंकारों का प्रयोग किया है वे भी सर्वात्मना सुन्दर है और यही उसकी बड़ी विशेषता है। कालिदास के काव्य के सन्दर्भ में "सर्वं प्रियं चारुतरम्" 'सौन्दर्य' की श्रवण-सुभग परिभाषा है।

---

१. कुमार०, १.३२
२. वही, ५.४१
३. अभिज्ञान०, १.२२

# उत्तररामचरित में अङ्गी रस

रामाश्रय शर्मा

संस्कृत नाट्य-साहित्य में कविकुलगुरु कालिदास के बाद भवभूति ही का नाम लिया जाता है। कालिदास ही की तरह भवभूति ने भी तीन रूपकों की रचना की है। इनमें से मालतीमाधव एक प्रकरण है जबकि रामचन्द्र के पूर्व तथा उत्तर चरित पर क्रमशः आवृत महावीरचरित तथा उत्तररामचरित नाटक हैं। सर्वसम्मति से उत्तररामचरित भवभूति की अन्तिम और सर्वश्रेष्ठ रचना है। वस्तुतः अपने कला के उत्कर्ष और भावों की समृद्धि के कारण भवभूति का यह काव्य निर्विवाद रूप से संस्कृत साहित्य का एक अनमोल रत्न है जिसकी प्रशंसा समीक्षकों ने उचित ही "उत्तरे रामचरिते भवभूतिर्विशिष्यते" कह कर की है।

शक्ति और व्युत्पत्ति से परिनिष्ठित भवभूति का व्यक्तित्व, निश्चय ही, अपने आप को काव्य-रूढ़ियों की परिधि में अभिव्यक्त करके आत्मतोष नहीं प्राप्त कर सकता था; उसके लिये अपने अनुकूल स्वतन्त्र मार्ग का अवलम्बन करना अपरिहार्य था। वस्तुतः भवभूति ने इस तथ्य की स्पष्ट घोषणा भी एक स्थान पर "किमपि तान् प्रति नैष यत्नः"[1] कह कर कर दी है। अतएव, काव्य के पारम्परिक मानदण्डों के आधार पर भवभूति की रचनाओं का मूल्याङ्कन करने में यदि विद्वज्जन कठिनाई अनुभव करें या परस्पर एकमत न हो सकें तो यह कोई विशेष आश्चर्य की बात नहीं है। उत्तररामचरित में अङ्गी रस का प्रश्न एक ऐसा ही विकट प्रश्न है जिस पर लब्धप्रतिष्ठ अनेक प्राचीन और नवीन काव्यपारखियों ने सूक्ष्म विचार करके अपने भिन्न-भिन्न मत व्यक्त किये हैं, और फिर भी, संभवतः, इस प्रश्न की अन्तिम मीमांसा अभी शेष है। प्रस्तुत लेख में भी इसी प्रश्न पर विचार किया गया है। निश्चय ही, इस लेख के द्वारा इस प्रश्न का अन्तिम समाधान हो जाएगा ऐसा कहना तो निरर्थक गर्वोक्ति मात्र ही होगा तथापि ऐसी आशा अवश्य की जा सकती है कि इसके द्वारा विवेकी पाठक इस प्रश्न पर नये सिरे से गम्भीर विचार करने के लिये अवश्य प्रेरित होंगे।

संस्कृत की प्राचीन परम्परा में भवभूति की विशेष ख्याति कारुण्य के स्रष्टा के रूप में है। गोवर्धनाचार्य का कहना है—

---

१. मालतीमाधवम्, १.८

"भवभूतेः सम्बन्धाद् भूधरभूरेव भारती भाति ।
एतत्कृतकारुण्ये किमन्यथा रोदिति ग्रावा ॥"[1]

निश्चय ही भवभूति की यह ख्याति महावीरचरित और मालतीमाधव पर अवलंबित नहीं है क्योंकि सर्वसम्मति से ये दोनों काव्य क्रमशः वीर और शृंगाररस प्रधान हैं । इस ख्याति का आधार निःसन्देह उत्तररामचरित ही है । और सच तो यह है कि गोवर्धनाचार्य की प्रशस्ति स्वयं भवभूति ही के "जनस्थाने शून्ये विकलकरणैरार्य्यचरितैरपि ग्रावा रोदित्यपि दलति वज्रस्य हृदयम्"[2] शब्दों का रूपान्तरमात्र है । इस सन्दर्भ में यह भी ध्यान दिलाया जाता है कि भवभूति ने जैसे उपर्युल्लिखित पंक्तियों में उत्तररामचरित की कथावस्तु के विषय में करुण का निर्देश किया है वैसे ही "अनिर्भिन्नो गभीरत्वादन्तर्गूढघनव्यथः, पुटपाकप्रतीकाशो रामस्य करुणो रसः"[3] में नायक के विषय में और "एको रसः करुण एव"[4] में रस के विषय में भी करुण शब्द का प्रयोग किया है । अतएव विद्वानों के एक बड़े वर्ग का कहना है कि जब उत्तररामचरित के रचयिता ने स्वयं ही अपने काव्य के कथावस्तु, नायक और रस के करुण-प्रधान होने की घोषणा कर दी है तब करुणरस के उत्तररामचरित के अङ्गी रस होने में क्या विप्रतिपत्ति हो सकती है-?

करुणरस को उत्तररामचरित का अङ्गी रस मानने में सबसे प्रबल हेतु भवभूति का "एको रसः करुण एव निमित्तभेदाद् भिन्नः पृथक् पृथगिवाश्रयते विवर्तान्"[5]—यह अपना वचन ही है । अतएव इस पर थोड़ा विस्तार से विचार करना उचित होगा ।

इस पद्य के प्रथम चरण में आये हुए 'एव' शब्द का अन्वय दो प्रकार से किया जा सकता है जिसके कारण स्वभावतः इसके शब्दार्थ भी दो प्रकार से सम्भव है । "एक एव करुणो रसः निमित्तभेदाद् भिन्नः (सन्) पृथक् पृथग् इव विवर्तान् श्रयते", इस प्रकार अन्वय करने से अर्थ होगा : एक ही करुणरस निमित्त भेद से नानारूप होकर भिन्न-भिन्न विवर्तों को धारण करता है । उत्तररामचरित के प्रसंग में इस अर्थ की संगति इस प्रकार की जाती है : इष्ट जन (सीता) के वियोग से जन्य दुःखातिशय राम, वासन्ती, जनक, कौसल्या आदि पात्रों में पत्नीत्व, सखित्व, पुत्रीत्व, स्नुषात्व आदि भेदों से विलक्षण सा प्रतीत होता हुआ पृथक्-पृथक् विवर्तों को धारण

१. आर्यासप्तशती, ३६
२. उत्तररामचरित, १.२८
३. वही, ३.१
४. वही, ३.४७
५. वही, ३.४७

करता है[1]। प्राज्ञ पाठक देखेंगे कि इस अर्थ में केवल एक रस के उपाधि-भेद से नानारूप प्रतीत होने की बात कही गई है। यह स्थिति जैसे करुण के संबंध में सत्य है वैसे ही अन्य रसों के संबंध में भी सत्य हो सकती है। इस अर्थ में काव्य अथवा जीवन में करुण को ही एकमात्र रस मानने का कोई आग्रह नहीं है।

ऐसा आग्रह तभी प्रकट होता है जब 'एव' का अन्वय इस प्रकार बदल दिया जाये : **करुण एव एको रसः। (असौ) निमित्तभेदाद् भिन्नः पृथक् पृथक् इव विवर्तान् श्रयते।** अर्थात् करुण ही एक रस है। यह व्यञ्जक विभावादि के चमत्कार-भेद से नानारूप होकर शृंगार आदि पृथक्-पृथक् विवर्तों को धारण कर लेता है।[2] इस स्थिति में ऐसा प्रतीत होता है कि जैसे भवभूति कवित्व की सीमा लांघ कर आचार्यत्व की कोटि में प्रवेश करते हुए एक नूतन सिद्धान्त की स्थापना कर रहे हैं।

क्षण भर के लिये यदि ऐसा मान लिया जाये तो **उत्तररामचरित** के अङ्गी रस का ही नहीं अपितु इस जैसे अन्य काव्यों के भी अङ्गी रस का समस्त विवाद स्वतः शान्त हो जाएगा क्योंकि अङ्ग रस और अङ्गी रस का अन्तर ही विलुप्त हो जाने से एतद्विपयक विचारसरणि के लिये फिर कोई आधार ही विद्यमान नहीं रहेगा। इतना ही नहीं, ऐसा मान लेने से एक और भी रोचक परिणाम निकलेगा कि केवल **उत्तररामचरित** में ही करुणरस की प्रतिष्ठा नहीं होगी अपितु **महावीर-चरित** और **मालतीमाधव** भी करुणरस के काव्य स्वीकार किये जाने लगेंगे।

निश्चय ही संस्कृत काव्य-शास्त्र की परंपरा में एकाधिक आचार्य ऐसे हुए हैं जिन्होंने रसों के शृंगार अदि भेद को केवल व्यावहारिक दृष्टि का अन्तर मान कर पारमार्थिक दृष्टि से एक रस की सत्ता को सिद्ध करने का प्रयत्न किया है। ऐसे आचार्यों का दृष्टिकोण प्रधानरूप से दार्शनिक है। **शैवाद्वैत** के आधार पर रस की व्याख्या करने वाले अभिनवगुप्त ने तत्त्वज्ञान को (रत्यादिक भावों का भी आश्रयभूत) स्थायितम भाव बताकर **शान्तरस** को ही एकमात्र प्रकृतिरस सिद्ध किया है[3]। इसी प्रकार **वैष्णव** आचार्यों ने पूर्णानन्दमय होने के कारण भगवद्-विषयिणी रति से सम्पन्न होने वाले **भक्तिरस** को ही मूलरस के रूप में प्रतिष्ठित किया है।[4] आस्वादनीयता केवल शृङ्गार में ही है, ऐसा मानने वाले भोज ने भी

---

१. उ० रा०, ३.४७, जीवानन्द विद्यासागर कृत सुखबोधिनी-टीका
२. वही
३. नगेन्द्र, रससिद्धान्त, द्वितीय संस्करण, १९६९, नेशनल पब्लिशिंग हाउस; दिल्ली, पृ० २५५-५७
४. वही, पृ० २६०

अपने सिद्धान्त को प्रतिष्ठित करने के लिए समस्त पृष्ठभूमि दर्शन से ली है। अहंकार (अथवा अभिमान) आत्मा का मूलधर्म या विशिष्ट गुण है यही भोज के रसराज शृंगार का आधार है। उनके मत में काव्य-शास्त्रियों की रति (तथा अन्य स्थायिभाव) तो रसत्व को प्राप्त करने में अयोग्य केवल भाव हैं जो शृंगार (अर्थात् अहंकार अथवा अभिमान) से उत्पन्न होते हैं।[1]

इस सन्दर्भ में भवभूति के विषय में दो बातें विशेषरूप से ध्यान देने योग्य हैं : एक तो यह कि लक्षण ग्रंथों की सुदीर्घ परंपरा में किसी भी आचार्य ने भवभूति के इन वचनों का उल्लेख करते हुए करुणरस की इस विशिष्ट स्थिति पर खण्डन या मण्डन, किसी भी दृष्टि से, विचार नहीं किया, और दूसरी यह कि अभिनव-गुप्तादि इन आचार्यों की तरह भवभूति की भी यदि यह मान्यता थी कि करुण ही एकमात्र रस है तो, इतना स्पष्ट है कि अपनी मान्यता के समर्थन में उन्होंने कोई युक्ति नहीं दी।

इस कमी को पूरा करने का एक क्षीण प्रयास **उत्तररामचरित** के टीकाकार वीरराघव ने किया। उन्होंने कहा **"प्राचुर्याद् रागिविरागिसाधारण्यात्करुण एक एव रसः, अन्ये तु तद्विकृतय इति"**[2]—अर्थात् प्राचुर्य के कारण तथा रागी और विरागी दोनों ही के द्वारा समान रूप से अनुभव किये जाने के कारण करुण ही एक रस है, अन्य रस तो उसकी विकृतियां ही हैं। यह उल्लेखनीय है कि वीरराघव का विशेष उत्साह भोज-प्रतिपादित शृंगार-सिद्धान्त के विरुद्ध करुण को ही एक मूलरस के रूप में प्रतिष्ठित करने का है। किन्तु इसके लिये जो दो युक्तियां उन्होंने दी हैं वे बड़ी दुर्बल हैं। लक्षण-ग्रंथों में करुणरस का स्थायिभाव शोक माना गया है और इसका आधार इष्टजन का नाश—न कि वियोगमात्र—कहा गया है। यह शोक किस रूप में इतना व्यापक बन सकता है कि रति आदि समस्त इतर भावों को अन्तर्भूत करले यह बताने का वीरराघव ने कोई प्रयत्न नहीं किया। फिर, **उत्तररामचरित** की कथावस्तु में तो (इष्ट-जन) सीता न केवल अन्त तक जीवित रहती हैं अपितु ऋषियों और देवताओं के प्रयत्नों से अन्तिम अंक में राम के साथ उनका मिलन भी घटित होता है। प्रधानविषय की सुखान्तता के प्रति अपनी आंखें मूंदकर यदि हम करुणरस को **उत्तररामचरित** का अंगी रस स्वीकार करते हैं तो निश्चय ही हमें करुणरस और इसके घटक अंगों के विषय में अपनी धारणा को बदलना होगा।

---

१. वही, पृ० २५७-५९
२. उ० रा०, निर्णय सागर संस्करण, ३.४७, वीरराघवकृत भवभूतिभाव-तलस्पर्शिनी-टीका।

हाल ही में कुछ ऐसा प्रयास डा० नगेन्द्र ने किया भी है। वे लिखते हैं, "......काव्यशास्त्र में करुणरस का स्थायिभाव शोक माना गया है जिसका आधार होता है इष्ट का नाश—इष्ट का वियोग मात्र नहीं, और शास्त्र की कसौटी पर उत्तररामचरित का अंगी रस विप्रलंभ सिद्ध होता है, करुण नहीं। ऐसी स्थिति में क्या यह माना जाए कि देश और काल से खिन्न भवभूति ने परम्परा के प्रति विद्रोह करते हुए एक तो करुण को केवल इष्टनाश तक ही सीमित नहीं माना—इष्ट के ऐसे विषम वियोग को भी अन्तर्भूत कर लिया है जिसमें पीड़ा की तीव्रता हो और मिलन की आशा प्रायः क्षीण हो गयी हो, और दूसरे अन्त की अपेक्षा अन्तर्व्याप्ति को ही अंगी रस का निर्णायक माना है। इस अर्थ-विस्तार के आधार पर यह निष्कर्ष निकलता है कि भवभूति के करुण रस का स्थायिभाव 'शोक' न होकर करुणा है जो दया की नहीं वरन् व्यापक अर्थ में सहृदयता की—हृदय-द्रुति की—द्योतक है। शङ्कुक ने करुण का यही अर्थ ग्रहण किया था : सदयहृदयता हि करुणेति लोके प्रसिद्धा। सा लिङ्गैरनुकर्तरि शोकं प्रतियतां सामाजिकानामिति तत्र करुणव्यपदेशः। इति शङ्कुकः।"[1]

डा० नगेन्द्र की इन पंक्तियों की मूल बात यह है कि उत्तररामचरित का कवि, कम से कम रस के क्षेत्र में परंपराओं का विद्रोही है। अतएव, जो कथानक काव्यशास्त्र की परम्परा की दृष्टि से विप्रलम्भ शृंगार की चर्वणा कराने वाला था उसे वह हठपूर्वक करुणरस-प्रधान घोषित करने का प्रयत्न कर रहा है। अपनी मान्यता को सिद्ध करने के लिये डा० नगेन्द्र ने भवभूति की ओर से दो सिद्धान्तों का प्रतिपादन किया है :

(अ) करुण इष्ट-नाश तक ही सीमित नहीं है अपितु उसका अधिकार-क्षेत्र विषम वियोग पर भी फैला हुआ है जिसमें मिलन की आशा प्रायः क्षीण हो गयी हो।

(ब) अंगी रस के विनिश्चय में अन्त की अपेक्षा अन्तर्व्याप्ति निर्णायक तत्त्व है।

भवभूति के करुणरस की उपर्युक्त व्याख्या करके अन्त में डा० नगेन्द्र ने एक निष्कर्ष यह निकाला है कि भवभूति के करुणरस का स्थायिभाव शोक न होकर करुणा है तथा कहा है कि आचार्य शङ्कुक भी ऐसा ही मानते थे।

हमारी दृष्टि में भवभूति के विषय में डा० नगेन्द्र का यह कथन आद्योपान्त निराधार और अयुक्तियुक्त है। संस्कृत साहित्य में भवभूति केवल लक्ष्य-ग्रन्थों के रचयिता कवि के रूप में ही पहिचाने जाते हैं न कि लक्षण-ग्रन्थ के रचयिता

---

१. नगेन्द्र, रस सिद्धान्त, पृ० २५४

आचार्य के रूप में, और अपनी नाट्य-रचनाओं में उन्होंने ऐसा कोई शास्त्रीय विवेचन प्रस्तुत नहीं किया है कि जिसके आधार पर डा० नगेन्द्र द्वारा निर्दिष्ट मान्यताएं उन पर आरोपित की जा सकें।

यह सर्वविदित है कि भारतीय काव्य-शास्त्र के रस सिद्धान्त का स्पष्ट और पुष्ट मनोवैज्ञानिक आधार है। उसी आधार पर भरत ने करुणरस और विप्रलंभ-शृंगार-रस के अधिकार क्षेत्रों का विभाजन करने वाली सीमा-रेखा का अत्यन्त स्पष्ट निर्देश किया हुआ है। वे कहते है, "करुणस्तु शापक्लेशविनिपतितेष्टजन-विभवनाशवधवन्धसमुत्थो निरपेक्षभावः। औत्सुक्यचिन्तासमुत्थः सापेक्षभावो विप्रलम्भकृतः। एवमन्यः करुणोऽन्यश्च विप्रलम्भ इति।"[1] अर्थात् इष्टजन का नाश हो जाने से करुणरस में मिलन अथवा प्राप्ति की आशा नहीं रहती अर्थात् रति निरपेक्ष हो जाती है। जबकि विप्रलंभशृंगार में इष्टजन का वियोग होने पर भी मिलन की आशा से औत्सुक्य, चिन्ता आदि विद्यमान रहते हैं अर्थात् रति की अपेक्षा बनी रहती है। अतएव करुण भिन्न रस है और विप्रलंभशृंगार भिन्न रस है।

करुण और विप्रलम्भ के बीच भरत द्वारा निर्दिष्ट इस आधारभूत अन्तर की उपेक्षा करके रससिद्ध कवि भवभूति ने अपनी करुणरस की कल्पना में "इष्ट के ऐसे वियोग को भी अन्तर्भूत कर लिया जिसमें पीड़ा की तीव्रता है और मिलन की आशा प्रायः क्षीण हो गई है" यह कहना उनके प्रति अन्याय करना ही है।

ऐसा ही अन्यायपूर्ण डा० नगेन्द्र का यह कथन है कि "भवभूति ने अन्त की अपेक्षा अन्तर्व्याप्ति को ही अङ्गी रस का निर्णायक माना है।" यह भी सर्वविदित है कि संस्कृत की नाट्य-परम्परा में देश और काल की अन्विति का सिद्धान्त तो स्वीकार नही किया जाता किन्तु कार्य-व्यापार की अन्विति (Unity of Action) का सिद्धान्त यूनानी नाट्य-परम्परा की अपेक्षा भी कही अधिक कठोरता के साथ माना जाता है। नाट्य-लक्षण ग्रन्थों में अर्थप्रकृति, कार्यावस्था और सन्धि की कल्पनाएं प्रमुख रूप से कार्य व्यापार की अन्विति ही के लिये की गई है। नाटकीय कथावस्तु के समस्त व्यापार अभिन्न रूप से उसके "कार्य" के साथ जुड़े होते हैं और सभी का एकमात्र उद्देश्य इस "कार्य" को "फलागम" की स्थिति तक पहुँचाना होता है। ऐसी स्थिति में अन्तर्व्याप्ति को अन्त से पृथक् करके उसे अंगी रस के विनिश्चय में स्वतन्त्र निर्णायक हेतु मानना नाटकीय कथावस्तु के मूलतत्त्व पर कुठाराघात करना ही है। भवभूति ऐसी उद्भ्रान्त कल्पना कर सकते थे यह कदापि स्वीकार नही किया जा सकता।

---

१. नाट्यशास्त्र, अध्याय ६, कारिका ३८ के बाद शृङ्गाररस-प्रकरण

भवभूति की करुणरस की कल्पना के विषय में आचार्य शङ्कुक का आधार लेकर निकाला गया डा० नगेन्द्र का निष्कर्ष पूर्व विवेचन के आधार पर स्वतः ही ध्वस्त हो जाता है। तथापि प्रसङ्गवश यह निर्देष्टव्य है कि शङ्कुक का प्रयत्न केवल करुणरस में करुण शब्द की अन्वर्थता का उपपादन करना था, अतएव उन्होंने करुण के साथ करुणा को जोड़ने का प्रयत्न किया। इस प्रयत्न में जो महान् प्रमाद हुआ उसकी ओर अभिनवगुप्त ने उचित ही निर्देश किया है—"एतच्च पूर्वापरविस्मरणविजृम्भितमस्य। यतः शोकानुकृतिस्तस्य करुणा, दया च नाम परत्राणेच्छा। सा कथं शोकानुकरणम्।[1] अर्थात् यह (शङ्कुक का) कथन पूर्वापर बातों को भूल जाने का परिणाम (अर्थात् परस्पर विरोधी) है। क्योंकि उनके मत में करुणा शोक का अनुकरण ठहरती है। परन्तु दया दूसरों की रक्षा करने की इच्छा को कहते हैं। वह शोक का अनुकरण रूप कैसे हो सकती है? डा० नगेन्द्र शङ्कुक से भी कुछ आगे चले गये हैं। उन्होने शङ्कुक की सदयहृदयता को सहृदयता का और इस परम्परा से हृदय-द्रुति का द्योतक मान लिया है।

उपर्युक्त विवेचन से यह स्पष्ट है कि "एको रसः करुण एव" आदि पद्य एक विशेष नाटकीय परिस्थिति में केवल एक विशेष पात्र (तमसा) का काव्यमय उद्गार मात्र है; यह आचार्य भवभूति का अभिनव काव्य-शास्त्रीय मान्यता का प्रतिष्ठापक सिद्धान्त-सूत्र नहीं।

और फिर, करुणरस को उत्तररामचरित का अंगी रस मानने में एक प्रबल शास्त्रीय बाधा भी है। आचार्यों के सिद्धान्तानुसार नाटक का अंगी रस वीर अथवा शृंगार में से ही कोई एक हो सकता है; अन्य रस केवल अंग बन कर ही आ सकते हैं।[2] शास्त्र की इस मर्यादा के अनुसार उत्तररामचरित में करुणरस की स्थिति केवल अंगरस के रूप में ही हो सकती है न कि अंगी रस के रूप में। इस शास्त्रीय मर्यादा का व्यावहारिक दृष्टि से भी औचित्य सरलता से समझा जा सकता है। नाटक में करुणरस की अंगी रस के रूप में निष्पत्ति के लिये उसकी कथावस्तु की दुःखान्तता अपरिहार्य हो जाती है, और जैसा कि सर्वविदित है, यह संस्कृत नाट्य-परम्परा के नितान्त प्रतिकूल है।

इस शास्त्रीय बाधा से बचने के लिये अनेक अन्य विद्वान् करुणविप्रलंभशृंगार को उत्तररामचरित का अंगी रस सिद्ध करने का प्रयत्न करते हैं। संक्षेप में उनकी युक्तिसरणि इस प्रकार है।

---

१. नाट्यशास्त्र, अध्याय ६, कारिका ५० पर अभिनवभारती

२. "एको रसोऽङ्गी कर्तव्यो वीरः शृंगार एव वा। अङ्गमन्ये रसाः सर्वे……"
दशरूपक, ३.३३-३४

उत्तररामचरित के प्रधान पात्र राम और सीता हैं जो भवभूति के द्वारा "अद्वैतं सुखदुःखयोः"[1] आदि पद्य में निर्दिष्ट आदर्श प्रेम की जीती जागती प्रतिमा हैं। नाटक के प्रथम अंक में इन्हें मिलन की स्थिति में प्रस्तुत किया गया है किन्तु पौर-जानपदों की इच्छा के प्रति गौरव के कारण राम के द्वारा सीता का निर्वासन कर दिया जाता है। इस प्रकार प्रेमीयुगल के बीच विप्रयोग का प्रारम्भ होता है जो ऋषियों और देवताओं की कृपा से नाटक के अन्तिम अंक में पुनः मिलन में परिणत हो जाता है। इससे यह स्पष्ट है कि नाटक का अंगी रस शृंगार है। नाटक के सम्पूर्ण मध्यभाग में विप्रयोग की स्थिति होने के कारण और विशेष रूप से राम की यह स्थिर भावना होने के कारण कि सीता अब इस लोक में नहीं है इस नाटक का अंगी रस (शृंगार) करुणविप्रलंभ जाति का कहा जाता है।

इस संदर्भ में सर्वप्रथम करुणरस तथा करुणविप्रलंभशृंगाररस के अन्तर पर विचार कर लेना उपयुक्त होगा। इन दोनों ही रसों में विप्रयोग की स्थिति रहती है तथापि इन दोनों के अन्तर की पहिचान के लिये इनकी सीमारेखा का भी आचार्यों ने बड़ा स्पष्ट निर्देश किया है। भरत के अनुसार, जैसा हम देख चुके हैं, शापादिक्लेश में पड़े हुए इष्टजन के विभवनाश अथवा वन्ध आदि से उत्पन्न अविरत नैराश्य वाला करुणरस है जबकि औत्सुक्यप्रधान चिन्ता आदि से उत्पन्न होने वाला विप्रलंभशृंगार है जिसमें रति आशा से युक्त होती है। आचार्य भरत के इस विवेचन से स्पष्ट है कि व्यवहार में लौकिक प्रेमकाव्यों में इन दोनों रसों का अन्तर इष्टजन के जीवन और मृत्यु पर आधृत रहता है। जब तक इष्टजन जीवित रहता है (या उसके जीवित रहने की संभावना बनी रहती है) तब तक रति का आधार बने रहने से मिलन की आशा भी बनी रहती है, अतएव, वह विषय विप्रलंभशृंगार के अधिकार क्षेत्र में ही आता है। किन्तु इसके विपरीत यदि इष्टजन की मृत्यु हो जाती है तो मिलन की आशा भी नष्ट हो जाती है और रति के निरपेक्ष हो जाने से करुणरस का अधिकार क्षेत्र प्रारम्भ हो जाता है।

काव्य तथा नाट्य में बहुधा ऐसे कथानक भी दृष्टिगोचर होते हैं जिनमें किसी अलौकिक शक्ति के चमत्कार से कोई मृत प्रियजन तत्काल अथवा एक निश्चित अवधि के उपरान्त पुनः जीवित हो जाता है। ऐसे कथानकों में मृत्युजन्य

---

१. पूरा पद्य इस प्रकार है :

"अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगुणं सर्वास्ववस्थासु यद्
विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्यो रसः।
कालेनावरणात्ययात् परिणते यत्स्नेहसारे स्थितम्
भद्रं प्रेम सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत् प्राप्यते॥"

उ० रा० १.३९

बिछोह भी अन्तिम नहीं होता। वस्तुतः इन कथानकों का लोकान्तरगमनजन्य विप्रयोग देशान्तरजन्य विप्रयोग से तत्त्वतः परिच्छेद्य नहीं होता। ऐसे कथानकों में भी करुणरस और करुणविप्रलंभश्रृंगाररस का अन्तर भरत द्वारा निर्दिष्ट आधार पर सरलता से किया जा सकता है। अतएव उन्हीं के सिद्धान्त को पुनः प्रमाणित करते हुए धनञ्जय ने कहा, "व्याश्रयत्वान्न श्रृंगारः, प्रत्यापन्ने तु नेतरः"[1] अर्थात् (आलम्बन के न रहने से) रति के आश्रयविहीन हो जाने पर शृंगार नहीं माना जा सकता और (किसी दैवी शक्ति के चमत्कार आदि से आलम्बन के) पुनः जीवित हो जाने पर करुणरस नहीं हो सकता। यह उल्लेखनीय है कि इस विचारधारा के आचार्यों ने (जैसे धनञ्जय, मम्मट आदि ने) इन उदाहरणों को भी प्रवासमूलक विप्रलंभ-श्रृंगार के अन्तर्गत ही माना क्योंकि जब तक रति निरपेक्ष नहीं होती तब तक विप्रयोग चाहे देशान्तरगमनजन्य हो और चाहे लोकान्तरगमनजन्य, भावभूमि तो एक समान ही रहती है।

किन्तु भेदोपभेद में रुचि रखने वाले आचार्यों को इस स्थिति से सन्तोष नहीं हुआ अतएव उन्होंने करुण के नाम से विप्रलंभश्रृंगार का एक और उपभेद बढ़ा दिया। कदाचित् रुद्रट इस पद्धति के पहले पान्थ थे। करुणविप्रलंभश्रृंगार का लक्षण करते हुए उन्होंने कहा—

"करुणः स विप्रलम्भो यत्रान्यतरो म्रियते नायकयोः।
यदि वा मृतकल्पः स्यात्तत्रान्यस्तद्गतं प्रलपेत्॥"[2]

रुद्रट के लक्षण का दोष अत्यन्त स्पष्ट है। इसमें पुनः समागम का कोई संकेत भी न होने से करुणरस और करुणविप्रलंभश्रृंगाररस के बीच अन्तर करना ही संभव नहीं है। इस कमी को पूरा किया विश्वनाथ ने जिन्होंने कहा—

"यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तरं पुनर्लभ्ये।
विमनायते यदैकस्तदा भवेत् करुणविप्रलम्भः॥"[3]

निश्चय ही 'गतवति लोकान्तरं' और 'पुनर्लभ्ये' शब्द जोड़ देने से विश्वनाथ के लक्षण में रुद्रट के लक्षण की अपेक्षा बात बहुत सुधर गई तथापि कदाचित् विश्वनाथ ने यह अनुभव किया कि रसों का अन्तर केवल घटनाओं के अन्तर के आधार पर स्पष्ट नहीं किया जा सकता। संभवतः इसीलिये उन्होंने भी भरत के द्वारा निर्दिष्ट सरणि का अवलम्बन करते हुए जोड़ा—

---

१. दशरूपक, ४.६७
२. काव्यालङ्कार, १४.३४
३. साहित्यदर्पण, ३.२०९

उत्तररामचरित के प्रधान पात्र राम और सीता हैं जो भवभूति के द्वारा "अद्वैतं सुखदुःखयोः"[1] आदि पद्य में निर्दिष्ट आदर्श प्रेम की जीती जागती प्रतिमा हैं। नाटक के प्रथम अंक में इन्हें मिलन की स्थिति में प्रस्तुत किया गया है किन्तु पौर-जानपदों की इच्छा के प्रति गौरव के कारण राम के द्वारा सीता का निर्वासन कर दिया जाता है। इस प्रकार प्रेमीयुगल के बीच विप्रयोग का प्रारम्भ होता है जो ऋषियों और देवताओं की कृपा से नाटक के अन्तिम अंक में पुनः मिलन में परिणत हो जाता है। इससे यह स्पष्ट है कि नाटक का अंगी रस शृंगार है। नाटक के सम्पूर्ण मध्यभाग में विप्रयोग की स्थिति होने के कारण और विशेष रूप से राम को यह स्थिर भावना होने के कारण कि सीता अब इस लोक में नहीं है इस नाटक का अंगी रस (शृंगार) करुणविप्रलंभ जाति का कहा जाता है।

इस संदर्भ में सर्वप्रथम करुणरस तथा करुणविप्रलंभशृंगाररस के अन्तर पर विचार कर लेना उपयुक्त होगा। इन दोनों ही रसों मे विप्रयोग की स्थिति रहती है तथापि इन दोनो के अन्तर की पहिचान के लिये इनकी सीमारेखा का भी आचार्यों ने बड़ा स्पष्ट निर्देश किया है। भरत के अनुसार, जैसा हम देख चुके हैं, शापादिक्लेश में पड़े हुए इष्टजन के विभवनाश अथवा बन्ध आदि से उत्पन्न अविरत नैराश्य वाला करुणरस है जबकि औत्सुक्यप्रधान चिन्ता आदि से उत्पन्न होने वाला विप्रलंभशृंगार है जिसमें रति आशा से युक्त होती है। आचार्य भरत के इस विवेचन से स्पष्ट है कि व्यवहार में लौकिक प्रेमकाव्यों में इन दोनों रसो का अन्तर इष्टजन के जीवन और मृत्यु पर आधृत रहता है। जब तक इष्टजन जीवित रहता है (या उसके जीवित रहने की संभावना बनी रहती है) तब तक रति का आधार बने रहने से मिलन की आशा भी बनी रहती है, अतएव, वह विषय विप्रलंभशृंगार के अधिकार क्षेत्र मे ही आता है। किन्तु इसके विपरीत यदि इष्ट-जन की मृत्यु हो जाती है तो मिलन की आशा भी नष्ट हो जाती है और रति के निरपेक्ष हो जाने से करुणरस का अधिकार क्षेत्र प्रारम्भ हो जाता है।

काव्य तथा नाट्य मे बहुधा ऐसे कथानक भी दृष्टिगोचर होते हैं जिनमें किसी अलौकिक शक्ति के चमत्कार से कोई मृत प्रियजन तत्काल अथवा एक निश्चित अवधि के उपरान्त पुनः जीवित हो जाता है। ऐसे कथानकों में मृत्युजन्य

---

१. पूरा पद्य इस प्रकार है :

"अद्वैतं सुखदुःखयोरनुगुणं सर्वास्ववस्थासु यद्
विश्रामो हृदयस्य यत्र जरसा यस्मिन्नहार्य्यो रसः।
कालेनावरणात्ययात् परिणते यत्स्नेहसारे स्थितम्
भद्रं प्रेम सुमानुषस्य कथमप्येकं हि तत् प्राप्यते॥"

उ० रा० १.३९

बिछोह भी अन्तिम नहीं होता। वस्तुतः इन कथानकों का लोकान्तरगमनजन्य विप्रयोग देशान्तरजन्य विप्रयोग से तत्त्वतः परिच्छेद्य नहीं होता। ऐसे कथानकों में भी करुणरस और करुणविप्रलंभशृंगाररस का अन्तर भरत द्वारा निर्दिष्ट आधार पर सरलता से किया जा सकता है। अतएव उन्हीं के सिद्धान्त को पुनः प्रमाणित करते हुए धनञ्जय ने कहा, "व्याश्रयत्वान्न शृंगारः, प्रत्यापन्ने तु नेतरः"[1] अर्थात् (आलम्बन के न रहने से) रति के आश्रयविहीन हो जाने पर शृंगार नहीं माना जा सकता और (किसी दैवी शक्ति के चमत्कार आदि से आलम्बन के) पुनः जीवित हो जाने पर करुणरस नहीं हो सकता। यह उल्लेखनीय है कि इस विचारधारा के आचार्यों ने (जैसे धनञ्जय, मम्मट आदि ने) इन उदाहरणों को भी प्रवासमूलक विप्रलंभ-शृंगार के अन्तर्गत ही माना क्योंकि जब तक रति निरपेक्ष नहीं होती तब तक विप्रयोग चाहे देशान्तरगमनजन्य हो और चाहे लोकान्तरगमनजन्य, भावभूमि तो एक समान ही रहती है।

किन्तु भेदोपभेद में रुचि रखने वाले आचार्यों को इस स्थिति से सन्तोष नहीं हुआ अतएव उन्होंने करुण के नाम से विप्रलंभशृंगार का एक और उपभेद बढ़ा दिया। कदाचित् रुद्रट इस पद्धति के पहले पान्थ थे। करुणविप्रलंभशृंगार का लक्षण करते हुए उन्होंने कहा—

"करुणः स विप्रलम्भो यत्रान्यतरो म्रियते नायकयोः।
यदि वा मृतकल्पः स्यात्तत्रान्यस्तद्गतं प्रलपेत्॥"[2]

रुद्रट के लक्षण का दोष अत्यन्त स्पष्ट है। इसमें पुनः समागम का कोई संकेत भी न होने से करुणरस और करुणविप्रलंभशृंगाररस के बीच अन्तर करना ही संभव नहीं है। इस कमी को पूरा किया विश्वनाथ ने जिन्होंने कहा—

"यूनोरेकतरस्मिन् गतवति लोकान्तरं पुनर्लभ्ये।
विमनायते यदैकस्तदा भवेत् करुणविप्रलम्भः॥"[3]

निश्चय ही 'गतवति लोकान्तरं' और 'पुनर्लभ्ये' शब्द जोड़ देने से विश्वनाथ के लक्षण में रुद्रट के लक्षण की अपेक्षा बात बहुत सुधर गई तथापि कदाचित् विश्वनाथ ने यह अनुभव किया कि रसों का अन्तर केवल घटनाओं के अन्तर के आधार पर स्पष्ट नहीं किया जा सकता। संभवतः इसीलिये उन्होंने भी भरत के द्वारा निर्दिष्ट सरणि का अवलम्बन करते हुए जोड़ा—

---

१. दशरूपक, ४.६७
२. काव्यालङ्कार, १४.३४
३. साहित्यदर्पण, ३.२०९

"शोकस्थायितया भिन्नो विप्रलम्भादयं रसः ।
विप्रलम्भे रतिः स्थायी पुनः सम्भोगहेतुकः ॥"[1]

अतः यह निर्विवाद है कि करुण और करुणविप्रलंभशृंगाररस में विवेक का एकमात्र आधार इन दोनों की चित्तवृत्तियों का मौलिक अन्तर ही है । शृंगार का उपभेद होने से करुणविप्रलंभ में रति की सापेक्षता अनिवार्यरूप से आवश्यक है जबकि करुणरस में इतना ही आवश्यक है रति का निरपेक्ष हो जाना ।

उत्तररामचरित में, यह विशेष ध्यान देने योग्य बात है कि निर्वासन के बाद से अन्तिम अङ्क के गर्भाङ्क तक राम की दृढ़ और स्पष्ट यही भावना है कि सीता अब जीवित नहीं है । वे कहते हैं—

"त्रस्तैकहायनकुरङ्गविलोलदृष्टेः·········क्रव्याद्भिरङ्गलतिका नियतं विलुप्ता ।"[2]

तथा—"देव्याः शून्यस्य जगतो द्वादशः परिवत्सरः । प्रनष्टमिव नामापि······"[3]

अतएव उनके प्रेम के क्षेत्र में घोर निराशा छा गई है । वे कहते हैं—

"उपायानां भावादविरतविनोदव्यतिकरै-
विमर्दैर्वीराणां जगति जनितात्यद्भुतरसः ।
वियोगो मुग्धाक्ष्याः स खलु रिपुघातावधिरभूत्
कथं तूष्णीं सह्यो निरवधिरिदानीन्तु विरहः ॥"[4]

तथा—"व्यर्थं यत्र कपीन्द्रसख्यमपि मे वीर्यं हरीणां वृथा,
प्रज्ञा जाम्बवतोऽपि यत्र न गतिः पुत्रस्य वायोरपि ।
मार्गं यत्र न विश्वकर्म्मतनयः कर्तुं नलोऽपि क्षमः
सौमित्रेरपि पत्रिणामविषये तत्र प्रिये क्वासि मे ॥"[5]

इन वचनों से स्पष्ट है कि नायक की रति आश्रयविहीन हो चुकी है और उसके हृदय में इष्टनाश से जन्य शोक पूर्णरूपेण प्रतिष्ठित हो चुका है । और फिर, उत्तररामचरित में करुणविप्रलम्भशृंगार के प्रसिद्ध महाश्वेता-पुण्डरीक तथा रति-कामदेव प्रसंगों की तरह राम को सीता के साथ भावी समागम के विषय में आश्वस्त कराने वाला कोई देवता-प्रसाद अथवा अशरीरी वचन भी नहीं है । ऐसी स्थिति में नाटक का यह संपूर्ण मध्यवर्ती भाग विशुद्ध रूप से करुणरस के ही अधिकार-क्षेत्र में आता है ।

साथ ही यह भी विचारणीय है कि उत्तररामचरित मेघदूत आदि की तरह विरह काव्य नहीं है । इसकी समाप्ति राम और सीता के मिलन के साथ होती है ।

---

१. साहित्यदर्पण, ३.२२६
२. उ० रा०, ३.२८
३. वही, ३.३३
४. वही, ३.४४
५. वही, ३.४५

न विना विप्रलम्भेन शृंगारः परिपुष्यते इस शास्त्रीय वचन के अनुरूप उत्तररामचरित का वियोग-प्रसङ्ग इसके शृङ्गार का परिपोष करने वाला केवल अङ्गरूप ही हो सकता है, न कि अङ्गी। ऐसी स्थिति में व्यावहारिक अथवा शास्त्रीय, किसी भी दृष्टि से देखने से नाटक के इस अंश में करुणविप्रलम्भ के लिये कोई आधार लक्षित नहीं होता।

अन्तिम अंक में सम्पन्न होने वाले समागम को इस नाटक का मुख्य विषय मानकर यदि शृङ्गार को अंगी रस मानने का प्रयत्न किया जाये तो उसमें भी एक अविलंघनीय शास्त्रीय बाधा उपस्थित होती है। सभी आचार्यों ने एकस्वर से करुण और शृङ्गार को परस्पर विरोधी रस घोषित किया है,[1] और यह सर्वथा युक्तियुक्त भी है क्योंकि इष्टनाश से जन्य 'शोक' प्रतिक्षण उसी इष्ट के समागम की कामना करने वाली 'रति' का उपकारक नही बन सकता। इसीलिये उनके बीच अङ्गाङ्गिभाव की कोई स्थिति स्वीकार नहीं की जाती। अतएव यह कहना कि उत्तररामचरित में एक ही सीतारूप आलम्बन नाटक के आदि और अन्त में नायक राम के हृदय में रति के उदय का कारण बनता है और मध्यवर्ती भाग में शोक का बिल्कुल असङ्गत और अशास्त्रीय सिद्ध होता है।

इस जटिल प्रश्न के विषय में किसी निश्चय पर पहुँचने के लिये यह आवश्यक है कि रस से सम्बद्ध कतिपय आधारभूत विषयों का स्मरण कर लिया जाये।

यह सच है कि आचार्यों ने नाना प्रकार के रससूत्रों के द्वारा रस के स्वरूप और काव्य में उसकी निष्पत्ति की प्रक्रिया को स्पष्ट करने का प्रयत्न किया है तथापि रस की प्रकृति ही ऐसी विलक्षण है कि व्यवहार में अनिश्चय—सही अर्थ में विवाद अथवा मतभेद—बना ही रहता है।

स्वरूपतः रस एक अनुभूति ही है,[2] और काव्य का श्रवण अथवा नाट्य का अवलोकन करने पर प्रत्येक व्यक्ति को सदा सर्वदा एक सी अनुभूति हो यह आवश्यक नहीं है। आचार्य इसी कठिनाई के कारण बार-बार सहृदय—अर्थात् कवि के समान हृदय अर्थात् अनुभूति वाला—शब्द का प्रयोग करते है किन्तु रसिकों में कौन सहृदय है और कौन नहीं इसकी कोई निश्चित कसौटी नहीं है।

और फिर, रस वाक्यार्थरूप न होकर सदा ही व्यंग्य होता है। काव्य में रस की अभिव्यञ्जना न केवल शब्दों तक ही सीमित होती है अपितु इसका क्षेत्र रस की तरह ही सर्वव्यापक होता है। प्राज्ञ पाठक इस तथ्य से भली प्रकार परिचित

---

१. देखिये—"आद्यः करुणबीभत्सरौद्रवीरभयानकैः..." साहित्यदर्पण, ३.२५४

२. देखिये—"रस्यते इति रसः", साहित्यदर्पण, १.३ की वृत्ति।

हैं कि व्यञ्जना शक्ति का व्यापार अभिधा और लक्षणा से सर्वथा विलक्षण व्यापार है क्योंकि, जबकि अभिधा और लक्षणा शक्तियां सुनिश्चित लक्षणों से बंधी हुई अत्यन्त परिमित शक्तियां है, व्यञ्जना शक्ति इन दो (अथवा तात्पर्या को मिलाकर तीन) शक्तियों से अवशिष्ट प्रायः अपरिमित क्षेत्र को अपने में समाविष्ट करने वाली सर्वथा अद्भुत शक्ति है। अतएव काव्य में कवि के व्यङ्ग्यार्थ को सही सही समझकर विभिन्न रसों की अनुभूति कर लेना और तदनन्तर कवि के अभीष्ट अङ्गाङ्गिभाव का भी यथार्थ अनुभावन कर लेना, निश्चय ही, सरल कार्य नहीं है।

इस प्रसङ्ग में यह निर्देश करना भी अप्रासंगिक न होगा कि प्रारम्भ में जब काव्य के वर्ण्य विषय अपेक्षाकृत सीधे सरल होते थे तब अङ्गी रस के विनिर्णय में 'बहुव्याप्ति' ही एक मात्र आधार था।
आनन्दवर्धन ने कहा—"प्रबन्धेषु प्रथमतरः प्रस्तुतः सन् पुनः पुनरनुसन्धीयमानत्वेन स्थायी यो रसः......" १. अर्थात् प्रबन्ध काव्यों में अभिव्यक्त नाना रसों में जो रस कथानक के कलेवर में सर्वाधिक व्याप्त हो, वही अंगी रस है। किन्तु अंगागित्व के विनिर्णय में व्यापकता का यह आधार निर्भ्रान्त नहीं है। जिस प्रकार घटना-व्यापार में वारंवार आने वाला अपकर्ष अन्त में प्राप्त होने वाले उत्कर्ष को और भी गौरवशाली बनाता है, जिस प्रकार प्रतिनायक के बल-वीर्य-कुल-ज्ञानादि की प्रशस्ति उसका पराभव करने वाले नायक के माहात्म्य का ही उद्घोष करती है उसी प्रकार रस के क्षेत्र में भी कुशल कवि के द्वारा अङ्गरूप में प्रस्तुत किये गये इतर रसों की व्यापकता अङ्गी रस की प्रतीति को ही अधिक स्पष्ट और उदग्र बनाने में सहायक होती है।

सिद्धान्त में साधारणीकृत स्थायिभाव को ही रस कहते हैं और यह स्थायिभाव नायक (अर्थात् प्रधानपात्र) के चरित्र की मूलवृत्ति के लिये काव्यशास्त्रियों के द्वारा निर्धारित एक पारिभाषिक संज्ञा ही है। नायक के चरित्र की यह मूलवृत्ति ही "कर्मपक्ष में चरमघटना और फलागम का निर्धारण करती है और भावपक्ष में मूलभाव या अङ्गी रस का।"[1] कर्म और भाव की घनिष्ठता मनोविज्ञान द्वारा सिद्ध एक तथ्य है। जिस प्रकार सामान्य जीवन में अमूर्तभाव प्राणी के द्वारा निष्पादित क्रिया के रूप में मूर्तिमान होकर सबके द्वारा अभिज्ञेय बन जाता है उसी प्रकार काव्य में नायक (अर्थात् प्रधानपात्र) के हृदय में स्थायिभाव के रूप में प्रतिष्ठित यह मूलवृत्ति कथावस्तु के 'कार्य' के रूप में मानो स्थल आकार धारण करके सभी सहृदयों के लिये संवेद्य बन जाती है। अतएव किसी भी प्रबन्ध-काव्य के अङ्गीरस की पहिचान की निर्भ्रान्त कसौटी केवल यही है कि उसकी

१. ध्वन्यालोक ३.२२ की वृत्ति

कथावस्तु का विश्लेषण करके उसके नायक (अर्थात् प्रधानपात्र) की मूलवृत्ति को पहचाना जाये।

यह सर्वसम्मत सत्य है कि काव्य का वर्ण्य-विषय सदा से एक ही है—मानव-जीवन। इसमें भी संस्कृत आचार्यों ने रस को काव्य की आत्मा स्वीकार करके यह स्पष्ट कर दिया कि यद्यपि प्रसङ्गवश मानव का उठना-बैठना, खाना-पीना, रहना-सहना आदि विषय भी काव्य में स्थान पा लेते हैं तथापि काव्य का वास्तविक प्रयोजन मानव के भाव जगत् से ही है; यथार्थ में, काव्य के माध्यम से कवि का एकमात्र उद्देश्य मानव हृदय में वासना रूप से विद्यमान रति, शोक आदि स्थायि-भावों की सुन्दर अभिव्यञ्जना करना ही होता है। भावाभिव्यञ्जना के लिए—विशेषरूप से प्रबन्ध-काव्य में— कवि को अनिवार्यतः पात्र और कथावस्तु का आश्रय लेना पड़ता है। भावों की स्थिति क्योंकि हृदय में ही होती है इसलिए काव्य में पात्र (—एक अथवा अनेक—) का होना अपरिहार्य है। और फिर, भावों की यह प्रकृति है कि वे हृदय में जगते ही प्राणी को क्रिया के लिए प्रेरित करते है, और दूसरे के द्वारा उनका अभिज्ञान क्रिया के द्वारा ही संभव होता है। इस प्रकार वस्तु, पात्र और रस, जिन्हें संस्कृत के आचार्यों ने प्रबन्ध काव्य के मूल-तत्त्व के रूप में निर्धारित किया है वस्तुतः एक ही तत्त्व के भिन्न-भिन्न रूप हैं।

व्यवहार में क्योंकि मनुष्य कर्म और भाव, दोनों ही का आश्रय है इसलिए काव्य में भी कथावस्तु और रस पात्र अर्थात् नेता की ही मूल चित्तवृत्ति का व्याख्यान करते हैं। समीक्षा की प्रक्रिया में पहले कथावस्तु का विश्लेषण नेता की मूल चित्तवृत्ति को प्रकाशित करता है और तदनन्तर विभाव, अनुभाव और सञ्चारिभाव की योजना के परीक्षण से उसी मूल चित्तवृत्ति की रसरूप में सिद्धि का निर्णय किया जाता है।

ऊपर किए गए विवेचन से यह स्पष्ट है कि उत्तररामचरित के अङ्गी रस की पहचान के लिए यह आवश्यक है कि इसकी कथावस्तु का विश्लेषण किया जाए और उसके द्वारा इस नाटक के नायक राम की मौलिक चित्तवृत्ति को पहचाना जाए।

नाटक के दृश्य काव्य होने के कारण इसकी कथावस्तु अनेक रङ्गमञ्चीय सीमाओं से बंधी होती है। इनमें से एक प्रमुख सीमा है काल की सीमा। काल के अनुरोध के कारण नाटक की कथावस्तु एक स्पष्ट 'कार्य' का आधार लेकर चलती है। इस कार्य के मूल में सदा ही एक द्वन्द्व विद्यमान रहता है जिसके उदय, विकास और परिणति के साथ-साथ नाटकीय कथावस्तु के आरम्भ, विकास और फलागम

सुनिश्चित होते हैं ।[1]

संस्कृत नाट्य साहित्य में उत्तररामचरित की कथावस्तु विलक्षण है, इस दृष्टि से कि इसका द्वन्द्व राम और रावण के द्वन्द्व जैसा बाह्य द्वन्द्व न होकर राजा राम और पति अथवा प्रेमी राम का अन्तर्द्वन्द्व है ।[2] सही अर्थ में इस नाटक में भवभूति ने दो व्यक्तियों को नायक और प्रतिनायक के रूप में प्रस्तुत न करके राम की दो सद्वृत्तियों को ही इस रूप में प्रस्तुत किया है । नायक के रूप में प्रतिष्ठित है—राम की प्रजानुरञ्जनरूप नृप-धर्म के पालन की वृत्ति और प्रतिनायक के रूप में प्रस्तुत है—उन्हीं की स्नेह, दया, सौख्यादि वृत्तियों की समष्टि । परिस्थितिवश ये दोनों एक दूसरे के विरोध में आकर खड़ी हो जाती हैं जिससे नाटकीय 'कार्य' की समुत्पत्ति होती है ।

भवभूति ने इस नाटक की कथा का प्रारम्भ लङ्का-युद्ध के बाद लौटकर अयोध्या में आए हुए राम के राज्याभिषेक से किया है । अभिषेकविधि की समाप्ति के प्रायः तुरन्त बाद ही जामाता (ऋष्यशृङ्ग) के द्वारा प्रारम्भ किये गए एक द्वादशवार्षिक यज्ञ के कारण राजमाताएं और कुलगुरु भगवान् वसिष्ठ अयोध्या से दूर गए हुए हैं । अतएव नए राजा राम के पथप्रदर्शन के लिए प्रथम अङ्क के प्रथम दृश्य में ही वसिष्ठ (अष्टावक्र के मुख से) राम के लिए सन्देश भेजते है—

"जामातृयज्ञेन वयं निरुद्धास्त्वं बाल एवासि नवञ्च राज्यम् ।
युक्तः प्रजानामनुरञ्जने स्यास्तस्माद्यशो यत्परमं धनं वः ॥[3]

इसे सुनकर राम प्रतिज्ञा करते हैं :—

"स्नेहं दयाञ्च सौख्यञ्च, यदि वा जानकीमपि ।
आराधनाय लोकानां मुञ्चतो नास्ति मे व्यथा ॥[4]

---

१. तुलना कीजिये—*"Some kind of conflict is however the datum and very back-bone of a dramatic story. With the opening of the conflict the real plot begins, with its conclusion the real plot ends."*

—Hudson

तथा च—"अपेक्षितं तु यत्साध्यमारम्भो यन्निबन्धनः ।
समापनं तु यत्सिद्ध्यै तत्कार्यमिति सम्मतम् ॥"

साहित्यदर्पण, ६.६९-७०

२. देखिये—*"The entire drama is focussed on an inner conflict in Rama, between the king Rāma and the husband Rama......"*
—Vidya Niwas Misra, *Rama in the works of Kalidasa and Bhavabhuti* p. 59, *Cultural Forum* (34), July 1967.

३. उ० रा०; १.११

४. वही, १.१२

नाटककार का यह विशिष्ट कौशल है कि उसने इस अवसर पर न केवल सीता को राम के समीप उपस्थित बताया है अपितु उनके द्वारा राम की भावना का समर्थन भी करवा दिया है—"अत एव राघवकुलधुरन्धरो आर्यपुत्रः"[1]। स्वभावतः प्रजानुरञ्जन रूप स्वधर्म का पालन करने के अपने निश्चय में नायक राम अपनी सहधर्मचारिणी का यह समर्थन पाकर और भी आश्वस्त हो जाते हैं।

प्रथम अङ्क के अन्तिम भाग में नाटककार ने राम का यह अन्तर्द्वन्द्व बड़ी स्पष्टता और सुन्दरता के साथ दिखाया है। दुर्मुख के मुख से सीता-सम्बन्धिनी पौरजानपदों की अपवाद-चर्चा को सुनकर पहले राम को मर्मान्तिक पीड़ा पहुँचती है—"अहह! तीव्रसंवेगो वाग्वज्रः! (इति मूर्च्छति)।" किन्तु शीघ्र ही उन्हें अपनी उज्ज्वल कुल परम्परा,[2] अपने तात दशरथ का चरित[3] और कुलगुरु वसिष्ठ के सन्देश[4] का ध्यान आता है और वे कर्तव्यपालन की प्रतिरोधक वृत्तियों को दबाकर एक नए उत्साह के साथ निश्चय करते हुए दुर्मुख को आदेश देते हैं, "ब्रूहि लक्ष्मणम्, एष ते नूतनो राजा रामः समाज्ञापयति।" दुर्मुख फिर भी मानो राम की परीक्षा लेता हुआ, मानो राम को कर्तव्य त्याग के लिए ललचाता हुआ कहता है, "कथमिदानीमग्निपरिशुद्धाया गर्भपरिस्फुटितपवित्ररघुकुलसन्तानायाः देव्याः दुर्जनवचनादेवमनार्यमध्यवसितं देवेन"। लेकिन राम अपने निश्चय पर अटल रहते हैं।

रामायण की मूलकथा के प्रतिकूल किन्तु संस्कृत की नाट्य-परम्परा के अनुकूल उत्तररामचरित की कथा का अन्त राम और सीता के मिलन के साथ होता है। किन्तु इस प्रसङ्ग में दो बातें विशेष रूप से स्मर्तव्य हैं—

१. गर्भाङ्क के प्रसङ्ग में भगवती भागीरथी और विश्वम्भरा पृथ्वी जब सीता के चरित्र की प्रशंसा करती हुई उद्घोष करती हैं— "जगन्मङ्गलमात्मानं कथं त्वमवमन्यसे। आवयोरपि यत्सङ्गात् पवित्रत्वं प्रकृष्यते[5]—तब लक्ष्मण राम का ध्यान आकृष्ट करने के लिए कहते हैं, "आर्य! श्रुतम्।" इसके प्रत्युत्तर में राम कहते हैं, "शृणोतु लोकः"[6] राम के ये वचन नाटक के अन्त में फिर इस तथ्य को प्रकाशित

---

१. उ० रा० १.१२ के नीचे सीता की उक्ति

२. "यत्सावित्रैर्दीपितं भूमिपालैः लोकश्रेष्ठैः साधु शुद्धं चरित्रम्।
मत्सम्बन्धात् कश्मला किंवदन्ती स्याच्चेदस्मिन् हन्त धिङ् मामधन्यम्॥"
उ० रा०, १.४२

३. "सतां केनापि कार्य्येण लोकस्याराधनं व्रतम्।
यत्पूरितं हि तातेन माञ्च प्राणांश्च मुञ्चता॥" उ० रा०, १.१४

४. "सम्प्रत्येव भगवता वसिष्ठेन सन्दिष्टम्।" उ० रा०, १.४१ के बाद का गद्य

५. उ० रा०, ७.८

६. उ० रा०, ७.८ के नीचे गद्य

कर देते हैं कि राम के द्वारा सीता का परित्याग उनके चरित्र के विषय में अणुमात्र भी शङ्का के कारण नहीं था, अपितु यह निर्घृण कार्य राम के द्वारा विशुद्ध रूप से प्रजानुरञ्जन-रूप राजधर्म के अनुरोध के कारण ही किया गया था।

२. राम के द्वारा सीता को अङ्गीकार तभी किया जाता है जब अरुन्धती के द्वारा निर्भर्त्सित प्रजाजन अपने कर्म पर अनुताप प्रकट करते हुए उन्हें विशुद्ध-चरित्र स्वीकार कर लेते हैं।[1]

इस प्रकार नायक की प्रकृति का द्वन्द्व परिस्थिति में परिवर्तन के साथ कर्तव्य और प्रेम की भावनाओं मे विरोध के परिहार के साथ समाप्त हो जाता है और इसी के साथ नाटक की भी समाप्ति हो जाती है।

प्रथम और अन्तिम अङ्कों के बीच का विस्तार इस द्वन्द्व का ही विस्तार है। द्वन्द्व चाहे बाह्य हो या चाहे आन्तरिक वह जमता तभी है जबकि दोनों पक्ष प्रायः तुल्यबल वाले हों। आचार्य दण्डी ने बाह्य द्वन्द्व को दृष्टि में रखते हुए जो यह कहा—"वंशवीर्यश्रुतादीनि वर्णयित्वा रिपोरपि। तज्जयान्नायकोत्कर्षकथनं धिनोति नः॥[2] वह सिद्धान्ततः आन्तरिक द्वन्द्व के विषय में भी उतना ही सत्य है। इसीलिए भवभूति ने उत्तररामचरित में नायक की कर्तव्य-भावना को शब्दों के द्वारा अधिक उभारने का प्रयत्न करने की अपेक्षा उसकी प्रतीति आचरण में उसे राम के प्रेम पर विजयी बताकर व्यञ्जना के द्वारा ही अधिक करवाई है।

वसिष्ठ के सन्देश को सुनकर राम ने जो प्रजानुरञ्जन के लिए स्नेह, दया, सौख्य और जानकी के भी परित्याग की प्रतिज्ञा की थी उसे नाटककार ने शेष नाटक में घटनाओं के द्वारा चरितार्थ करके दिखाया है। सीता राम की केवल पत्नी ही नहीं है। दाम्पत्य का जो आदर्श कवि ने "अद्वैतं सुखदुःखयोः" आदि पद्य में अङ्कित किया है वह राम और सीता के बीच एक यथार्थ के रूप में विद्यमान है। ऐसे स्नेह के आधार का परित्याग कोई सरल कार्य नहीं था। तथापि कर्तव्य-निष्ठा से प्रेरित भवभूति के राम ने ऐसा किया।

अपनी कर्तव्यपरायणता के लिए राम को दया का भी परित्याग करना पड़ा। कठोरगर्भा सीता को वन्य जीवों के बीच असहाय छोड़ देना एक अत्यन्त निर्घृण कार्य था। इसके कारण राम अपने आप की "अपूर्वकर्मचाण्डाल"[3] कहकर निन्दा करते हैं। ऐसा ही निर्दय कार्य शम्बूकवध भी था। व्यक्तिगत रूप से राम का शम्बूक के प्रति करुणाभाव ही था किन्तु प्रजानुरञ्जन के अनुरोध से

१. देखिये—"एवामार्य्यया अरुन्धत्या निर्भर्त्सिताः प्रजाः कृत्स्नश्च भूतग्राम आर्य्यां नमस्करोति, लोकपालाश्च सप्तर्षयश्च पुष्पवृष्टिभिरुपतिष्ठन्ते।"
उ० रा०, ७.१९ से पहले लक्ष्मण की उक्ति

२. काव्यादर्श, १.२२

३. उ० रा०, १.४६

उन्हें बरबस अपनी करुणा का परित्याग करना पड़ा। शम्बूक पर प्रहार करते हुए वे कहते हैं, "रे हस्त दक्षिण मृतस्य शिशोर्द्विजस्य जीवातवे विसृज शूद्रमुनौ कृपाणम्। रामस्य गात्रमसि दुर्वहगर्भखिन्नसीताविवासनपटोः करुणा कुतस्ते ॥"[1]

जानकी के परित्याग में राम को जनक के साथ विरोध की जो आशङ्का थी वह कोरी कल्पना नहीं थी, यह चतुर्थ अङ्क में स्पष्ट हो जाता है जहाँ जनक कहते हैं, "क्रोधस्य ज्वलितुं धगित्यवसरश्चापेन शापेन वा"।[2] सौभाग्य से अरुन्धती के प्रबोध के कारण—"राजन् अपत्यं रामस्ते पाल्याश्च कृपणाः जनाः"[3]—जनक यथाकथञ्चित् शान्त हो जाते हैं।

इन घटनाओं को इस नाटक में दिखाने का नाटककार का प्रयोजन एकमात्र यही है कि वह इनके द्वारा प्रजानुरञ्जनव्रतपालन में राम के निगूढ किन्तु स्थिर उत्साह को दर्शाना चाहता है। जिस प्रकार हरिश्चन्द्रादि की कथाओं में पत्नी-विक्रय, पुत्र-मृत्यु आदि की करुण घटनाएं नायक के चरित्र की सत्यवीरता, दया-वीरता आदि की ही व्यञ्जना करती हैं उसी प्रकार उत्तररामचरित की ये घटनाएं राम के चरित्र की धर्मवीरता की ही व्यञ्जना करती हैं।

उत्तररामचरित के राम की प्रकृति को हृदयङ्गम करने के लिए उनके चरित्र का यहाँ थोड़े विस्तार के साथ विश्लेषण करना अप्रासङ्गिक न होगा।

अपने विशिष्ट विषय के अनुरूप भवभूति ने राम में वज्र से भी अधिक कठोरता और कुसुम से भी अधिक मृदुता की सृष्टि कर उन्हें एक लोकोत्तर चरित्र बना दिया है।[4] राम का रूप लावण्य बचपन से ही मृदु, स्निग्ध, दृष्टिमनोहर था। चित्रकार की चतुराई को लक्षित करती हुई सीता कहती हैं—"अहो दलन्नवनीलोत्पलश्यामलस्निग्धमसृणशोभमानमांसलदेहसौभाग्येन विस्मयस्तिमिततातदृश्यमानसौम्यसुन्दरश्रीः···शिखण्डमुग्धमुखमण्डलः आर्यपुत्र आलिखितः।"[5] अनेक वर्षों के बीत जाने पर भी उनका रूप-लावण्य पहले ही की तरह आकर्षक है। दुःसह प्रिया-विप्रयोग के कारण परिदुर्बल हो जाने पर भी वासन्ती उन्हें 'प्रियदर्शन'[6]

---

१. उ० रा०, २.१०
२. उ० रा०, ४.२४
३. उ० रा०, ४.२५
४. देखिये—"वज्रादपि कठोराणि मृदूनि कुसुमादपि।
लोकोत्तराणां चेतांसि को हि विज्ञातुमर्हति ॥" उ० रा०, २.७
५. उ० रा०, १.१६ से पहले सीता की उक्ति।
६. "तथापि दृशां प्रियः।" उ० रा०, ३.२२

ही पाती है और कुश इन्हें देखकर कहता है, "अहो प्रामोदिकं रूपमनुभावश्च पावनः।"[1] राम की आकृति की यह कोमलता उनकी प्रकृति की कोमलता की ही बाह्याभिव्यक्ति है। चाहे राजा राम को पुराने अभ्यास के कारण 'रामभद्र' कहकर सम्बोधित करने वाला कञ्चुकी हो, चाहे अनन्यसहचर लक्ष्मण हो, चाहे दिव्यदेह-धारी शम्बूक हो, चाहे भ्रातृपुत्र वत्स चन्द्रकेतु हो, चाहे स्वपक्ष का दमन करने वाला लव हो और चाहे आवेश में भरा हुआ कुश हो—सभी राम के स्वभाव की शीतल ज्योत्स्ना का आस्वादन करते हैं। विनय-माहात्म्य भी राम की प्रकृति की कोमलता का ही एकरूप है जो विशेष रूप से गुरुजनों के प्रसङ्ग में प्रकट होता है। उद्धत परशुराम और अपकारिणी मध्यमाम्बा (कैकेयी) के प्रति भी राम की वैसी ही विनय दृष्टि है जैसी गुरु वसिष्ठ या विश्वामित्र के प्रति। राम की इसी कोमलता का एक अद्भुत रूप अभिव्यक्त होता है सुग्रीव, विभीषण, हनुमान्, जटायु आदि उन महानुभावों के प्रति जिन्होंने सीता के उद्धार-कार्य में उनकी सहायता की। सीता को मृत्यु के मुख में धकेलते हुए राम की अद्भुत कोमलवृत्ति को ऐसा प्रतीत होता है जैसे ये उपकारी जन ठगे जा रहे हैं; जैसे उनके प्रति कृतघ्नता प्रदर्शित की जा रही है।[2] वस्तुतः छोटे से छोटा भी उपकार राम को चिर-ऋणी बना देता है और प्रतिक्षण वे अपने आपको कृतज्ञता के दुर्वह भार से दबा हुआ ही अनुभव करते हैं।

राम के व्यक्तित्व का यह पक्ष सबसे अधिक प्रकट होता है सीता के सम्बन्ध में। भवभूति के अनुसार राम का सीता के साथ विवाह उनके (सीता के) शैशवकाल में ही सम्पन्न हो गया था। पतिकुल में प्रवेश करते ही वधू जानकी अपने सहज गुणों के कारण अनायास ही राम की प्रिया बन गई थीं। राम के प्रत्येक दुःख में स्वेच्छया सहभागी बनने की सीता की प्रवृत्ति ने[3] राम के हृदय में उनके लिये एक अनन्यसाधारण स्थान बना लिया था। कुछ न करते हुए भी केवल अपने सौहार्द-भाव से ही सीता राम के समस्त दुःखों का निराकरण करने वाली उनकी एक अनिर्वचनीय सम्पत्ति थी।[4] राम इस नाटक में उनका स्मरण प्रायः "दण्डकारण्य-

---

१. उ० रा०, ६.२०

२. देखिये—"……दूषिताः स्थ परिभूताः स्थ रामहतकेन……
ते हि मन्ये महात्मानः कृतघ्नेन दुरात्मना। मया गृहीतनामानः
स्पृश्यन्त इव पाप्मना।" उ० रा०, १.४८

३. देखिये—"त्वया सह निवत्स्यामि वनेषु मधुगन्धिषु।
इति हा रमते सीता स्नेहस्तस्याः स तादृशः।" उ० रा०, २.१८

४. देखिये—"अकिञ्चिदपि कुर्वाणः सौख्यैर्दुःखान्यपोहति।
तत्तस्य किमपि द्रव्यं यो हि यस्य प्रियो जनः।" उ० रा०, २.१९

वासप्रियसखि", "प्रशस्तशीलशालिनि", "रामैकजीविते" आदि सम्बोधनों से करते हैं। उत्तररामचरित के राम का कोमल हृदय सदा इस बात से व्यथित दिखाई पड़ता है कि लोकापवाद के भय से उन्हें ऐसी सीता को भी अपने चरित्र की शुद्धता को प्रमाणित करने के लिए कहना पड़ा। चित्रदर्शन के अवसर पर सीता से अपने इस आचरण के लिये क्षमा मांगते हुए वे कहते हैं—"देवि ! देवयजनसंभवे ! प्रसीद, एष ते जीवितावधि प्रवादः। कष्टं जनः कुलधनैरनुञ्जनीय-स्तन्नो यदुक्तमशिवं न हि तत्क्षमं ते।"[1]

भवभूति के राम जहाँ एक ओर इतने कोमल हैं वहीं दूसरी ओर उनमें असामान्य वज्र जैसी कठोरता भी है। अपने कर्तव्य को पूरा करने में राम ऐसी कठोरता का परिचय देते हैं जो नृशंसता की सीमा को छूती हुई दिखाई पड़ती है। भवभूति के राम इस तथ्य से स्वयं भी परिचित हैं। सीता का परित्याग करते हुए वे कहते हैं—"अतिबीभत्सकर्मा नृशंसोऽस्मि संवृत्तः।" यही बात शम्बूक वध के प्रसंग में भी उनके द्वारा कही गई है—"कृतं रामसदृशं कर्म।"

राम सप्तलोकैकवीर हैं। बचपन में उन्होंने ताटकावध, मारीच-सुबाहु पराभव और शिवधनुर्भङ्ग के द्वारा अपनी इस वीरता का परिचय दिया। कालान्तर में उन्होंने रावण और उसके अनुयायियों का संहार करके 'राक्षसकुलधूमकेतु' की प्रतिष्ठा प्राप्त की। लेकिन उत्तररामचरित में भवभूति का इष्टार्थ राम की शत्रु का संहार करने वाली इस वीरता का प्रदर्शन करना नहीं है। वीर का अनन्यसाधारण धर्म है—धीरता। राम की इस लोकोत्तर धीरता की अभिव्यक्ति करना यही इस रचना में नाटककार को अभीष्ट है। अतीत में राज्य का परित्याग करने और पिता को सत्यप्रतिज्ञ बनाने के लिये वनवास के दुःख को सहने में राम ने अपनी असाधारण धीरता का जैसा परिचय दिया था वैसा ही परिचय अब उन्होंने सीता-परित्याग में भी दिया। स्वयं उनके शब्दों में, "अयि किमुच्यते धैर्यमिति। देव्याः शून्यस्य जगतो द्वादशः परिवत्सरः। प्रनष्टमिव नामापि न च रामो न जीवति।"[2] दुःखसहिष्णुता इस धीरता का वैसा ही एक अनुभाव है जैसा स्नेह दया आदि कोमल भावों का कर्तव्य की बलिवेदी पर विसर्जन। इसीलिये भवभूति के राम कहते हैं—"दुःखसंवेदनायैव रामे चैतन्यमर्पितम्।"[3]

रावण के घर में सीता की स्थिति के कारण राज्य के पौरजानपदजनों में फैलते हुए अपवाद ने राम के समक्ष एक ऐसी विषम स्थिति उत्पन्न कर दी जिसमें उनकी प्रकृति के ये दो विलक्षण गुण एक दूसरे के विरोध में आकर खड़े

१. उ० रा०, १.१४
२. उ० रा०, १.३२
३. उ० रा०, १.४७

हो गये। प्रकृति की यही विशिष्टता है कि किसी भी परिस्थिति में उसका परित्याग असंभव होता है। इसीलिये राम कर्तव्य की पुकार पर सीता को वन में भेजकर भी हृदय से उसके प्रति एक क्षण के लिए भी रञ्चमात्र विरस नहीं हो पाते। अधिकतर विद्वान् इसे राम के जीवन की एक त्रासदी मानते हैं और कहते हैं कि इस नाटक में राम के माध्यम से भवभूति यह प्रमाणित करना चाहते हैं कि लोकहित में निजी हित का विसर्जन करने वाले व्यक्ति के जीवन का अन्त घोर आत्मग्लानि और निराशा में होता हैं।[1]

कदाचित् भवभूति स्वयं इस तथ्य से अभिज्ञ थे कि **उत्तररामचरित** के नायक के रूप में जिस लोकोत्तर चरित की वे सृष्टि कर रहे थे वह सहसा लोगों के द्वारा संवेद्य नहीं होगा। यह उल्लेखनीय है कि स्वयं नाटक में ही दुर्मुख, वासन्ती, अरुन्धती, कौशल्या और जनक ही नहीं अपितु स्वयं सीता भी[2] राम को सही अर्थ में समझ न पाने के कारण उनके प्रति अविचार करते है, तथापि जैसे ही राम का हृदय उनके समक्ष उद्घाटित होता है वे उनके प्रति एक सहज सहानुभूति से भर जाते हैं।

सामान्य सामाजिक की भवभूति और उनके नायक के प्रति उपरिनिर्दिष्ट अन्यायपूर्ण धारणा मुख्य रूप से प्राय: समस्त नाटक में व्याप्त राम के शोक प्रपूरित

---

१. देखिये—"*The other minor changes such as Candraketu instead of Satrughna coming with the royal horse and fighting with Lava as well as the new characters Tamasa, Murala, Ganga and Vasanti are purposive, they heighten the sense of tragedy, the children talking compassionately of their father, the hermit boys mocking at the custom of sacrificing a heifer on the arrival of a guest, the rivers coming to the aid of Rama and Sita, the appearance of Sita in the third Act as a mere shadow, the futile fight over horse between closest kins and the enactment of the final drama, all aim at sharpening the edge of a tragic sense of life, the sense of frustration in a life devoted to the public cause at a personel cost*".

—Vidya Niwas Misra, *Rama in the works af Kalidasa and Bhavabhuti*, *Cultural Forum* (34), July 1967. p. 60.

२. देखिये—"आर्य्यपुत्र ! असदृशं खलु एतद्वचनमस्य वृत्तान्तस्य ।
अथवा किमिति वज्रमयी·········
आर्य्यपुत्रस्य उपरि निरनुक्रोशा भविष्यामि ।"

उ० रा०, ३.१२ के बाद सीता की उक्ति

उल्लापों के कारण उत्पन्न होती है। इनके ही कारण सामान्य प्रेक्षक को यह लगता है जैसे सीता का परित्याग कर राम ने अपने आप को ठगा है और अब वह अपने ही द्वारा लगाई गई पश्चात्ताप की आग में स्वयं जल रहा है। किन्तु सहृदय समीक्षक को यह समझने में कोई कठिनाई नहीं होती कि समस्त नाटक में एक भी वचन अथवा एक भी स्थल ऐसा नहीं है जहां राम ने अपने निर्णय के प्रति सङ्केत में भी कोई शङ्का अथवा अनुताप की भावना प्रकट की हो। यह निर्देश करना आवश्यक है कि सीता के लिये राम का रुदन प्रधान रूप से दो कारणों से है—एक तो यह कि उन्हें निरपराध शुद्धचरित्रा सीता को मिथ्यापवाद के कारण निर्वासित करना पड़ा और दूसरा यह कि बचपन से जिसकी रक्षा का भार उनके ऊपर था और जो इस विषय में नितान्त आश्वस्त थी उसी को दूर से उन्हें काल का कवल बनाना पड़ा।[1]

इस सन्दर्भ में यह भी विशेषरूप से उल्लेखनीय है कि प्रेम और कर्तव्य के बीच उपस्थित हुए इस विरोध में राम न तो केवल किंकर्तव्यविमूढ़ हैं और न ही निजी सुखलाभ के लिये कर्तव्य से पराङ्मुख। सीता-परित्याग के निश्चय के तुरन्त बाद ही लवणत्रासित ऋषियों के आगमन की सूचना राम को दी जाती है और वे तुरन्त उनके निराकरण के लिये प्रयत्नशील हो जाते हैं। यही बात ब्राह्मणशिशु के प्रसङ्ग में भी दिखाई पड़ती है। जैसे ही अशरीरिणी वाणी के द्वारा उन्हें अपने कर्तव्य का निर्देश मिलता है वे "आकृष्टकृपाणपाणिः पुष्पकं विमानमारुह्य सर्वा दिशो विदिशश्च शूद्रतापसान्वेषणाय सञ्चरितुमारब्धवान्।"[2]

उत्तररामचरित के पहले और दूसरे अङ्क के बीच बारह वर्ष का व्यवधान है। इस व्यवधान के कारण सङ्कलन-त्रय में काल की अन्विति की रक्षा न करने के नाटककार के दोष के प्रति तो सभी समीक्षकों की दृष्टि जाती है किन्तु वाल्मीकि-रामायण से हट कर इस उद्भावना के पीछे नाटककार का क्या विशेष अभिप्राय है यह कदाचित् ही कोई दृष्टि में लाता है। भवभूति ने सीता परित्याग और नायक के उल्लापों के बीच विशेष रूप से बारह वर्ष का व्यवधान रखा है और मुरला के मुख से यह सङ्केत दिया है कि इस लम्बी अवधि में राम सोत्साह लोककल्याण के कार्यों में निरन्तर रत थे—"राजधानीस्थितस्य खलु तैस्तैर्जगतामाभ्युदयिकैः कार्यव्यापृतस्य……"।[3] यह सच है कि प्रेम और कर्तव्य के बीच राम के हृदय में

१. देखिये—"शैशवात् प्रभृति पोषितां प्रियाम्, सौहृदादपृथगाशयामिमाम्।
छद्मना परिददामि मृत्यवे, सौनिको गृहशकुन्तिकामिव।"
उ० रा०, १.४५

२. उ० रा०, २.८ के बाद का गद्य

३. उ० रा०, ३.३ के बाद मुरला

जिस अन्तर्द्वन्द्व की सृष्टि भवभूति ने की है उसमें साधारण स्थिति में कर्त्तव्य के अनुष्ठान से उत्पन्न होने वाले गौरवपूर्ण सन्तोष की अनुभूति स्फुट रूप मे नही हो पाती तथापि इसके द्वारा वीरसुलभ असाधारण दृढ़ता, सहिष्णुता और उदारता की अभिव्यञ्जना तो निश्चय से होती ही है।

राम के चरित्र की इस पृष्ठभूमि में **उत्तररामचरित** के समीक्षक के समक्ष अनिवार्य रूप से उपस्थित होने वाले इस महत्त्वपूर्ण प्रश्न पर भी विचार करना उपयुक्त होगा कि पहले अङ्क के अन्त से लेकर प्रायः नाटक के अन्त तक छाये हुए शोक की नायक की इस स्थायी उत्साह-वृत्ति के साथ क्या सङ्गति हो सकती है। इस सम्बन्ध में कतिपय महत्त्वपूर्ण बातें ज्ञातव्य हैं :—

(अ) **उत्तररामचरित** के मध्यवर्ती भाग में व्याप्त शोक के औचित्य को समझने के लिये इसकी कथावस्तु और इसके नायक की विलक्षणता को सर्वात्मना हृदयङ्गम करना भी अत्यन्त आवश्यक है। अन्तर्द्वन्द्व-प्रधान काव्य विश्व के साहित्य मे विरल नही है तथापि भवभूति ने जिस प्रकार से इस अन्तर्द्वन्द्व का निर्वाह किया है वह अनन्यसाधारण है।

आचार्यों ने नाटक को समस्त रूपकों की प्रकृति कहा है और उसके लिये यह मर्यादा निर्धारित कर दी है कि वह "ख्यातवृत्त"[1] होना चाहिये। तदनुसार भास, कालिदास आदि सभी कवियो ने लोकविश्रुत विषयों को ही अपने नाटकों के लिये चुना है। तथापि यह सर्वविदित है कि प्रत्येक महाकवि ने अपनी नाटकीय कथावस्तु मे ऐसे परिवर्तन किये हैं जिनके कारण उनका कलेवर आपाततः चाहे पुराना ही दिखे किन्तु उनकी आत्मा सर्वथा नूतन भासित होती है। **उत्तररामचरित** मे भी कहानी रामायण से ली गई है लेकिन जिस रूप में भवभूति ने उसे प्रस्तुत किया है वह सर्वथा अभिनव है।

अनावश्यक तुलना का परिहार करते हुए यहाँ हम केवल दो परिवर्तनों की ओर ही विवेकी पाठकों का ध्यान आकृष्ट करना चाहेंगे। **रामायण** में सीता का परित्याग कराते समय आदि कवि ने राम के हृदय में किसी प्रकार का द्वन्द्व या दुविधा नही दिखाई है। चर के मुख से रावण के अन्तःपुर में रही हुई सीता को स्वीकार कर लेने के कारण पौरजानपदों में अपनी आलोचना का परिज्ञान होते ही राम अपनी कीर्ति की रक्षा के लिये सीता का परित्याग कर देते हैं।[2] आगे **रामायण**

---

१. "नाटकं ख्यातवृत्तं स्यात्", साहित्यदर्पण, ६.७

२. देखिये—"अकीर्तिर्यस्य गीयेत लोके भूतस्य कस्यचित्।
पतत्येवाधमाल्लोकान् यावच्छब्दः प्रकीर्त्यते।
अकीर्तिर्निन्द्यते देवैः कीर्तिर्लोकेषु पूज्यते।
कीर्त्यर्थं तु समारम्भः सर्वेषां सुमहात्मनाम्॥"
वाल्मीकि रामायण, ७.४५.१२-१४

तुलना कीजिये—"अपि कठोर यशः किल ते प्रियम्।", उ० रा०, ३.२७

की कथा में लव-कुश के सीता के पुत्रों के रूप में अभिज्ञान होने पर राम अपनी ओर से सीता के समक्ष यह प्रस्ताव रखते हैं कि वह प्रजाजनों के समक्ष अपने चरित्र की शुद्धता को प्रमाणित करें। सीता अवसर का लाभ उठाते हुए अपनी सच्चरित्रता को प्रमाणित करती हैं किन्तु इसके लिये वे शपथ का ऐसा रूप चुनती हैं जिसमें राम के साथ फिर रहना संभव नहीं हो पाता।[1] सभी जानते हैं कि वाल्मीकि के राम की वीर योद्धा के रूप में, कुशल शासक के रूप में, आदर्श पुत्र के रूप में भले ही बड़ी ख्याति हो किन्तु यह सुनिश्चित है कि आदर्श पति या प्रेमी के रूप में उन्हें किसी ने भी स्वीकार नहीं किया।[2]

भवभूति के उत्तररामचरित की यह विलक्षणता है कि इसके राम जैसे आदर्श प्रजानुरञ्जक हैं वैसे ही आदर्श प्रेमी भी। भवभूति के राम का सीता-त्याग निर्जीव आचरण के भय अथवा आत्मोत्कर्ष की क्षुद्र भावना से प्रेरित नहीं है; वस्तुतः इसके पीछे आत्मोत्सर्ग की वह परम उदात्त भावना है जो उन्हें एक ओर बड़े से बड़े त्याग के लिये उत्साहित करती है और दूसरी ओर बड़े से बड़े विरोध अथवा संकट का सामना करने की दुर्दान्त शक्ति प्रदान करती है।

राजनीति के प्राचीन भारतीय आदर्शों में राजा को प्रजा का स्वामी नहीं अपितु प्रजा का सेवक माना गया है। सेवक का धर्म है स्वामी की आज्ञा का पालन करना, उसके औचित्य-अनौचित्य का विचार करना नहीं। भवभूति के राम बिल्कुल इसी भावना से आचरण करते हैं। वासन्ती जब उनको फटकारती हुई पूछती है, "तत्किमिदमकार्यमनुष्ठितं देवेन ?" तब राम का सीधा सा इतना ही उत्तर है, "लोको न मृष्यति।" वासन्ती के आक्रोशपूर्वक पुनः पूछने पर, "तत् कस्य हेतोः ?" राम का केवल यही कहना है, "स एव जानाति किमपि।"[3] भवभूति के काव्य के मर्मज्ञों ने अवश्य ही इस बात को लक्ष्य किया होगा कि उनका राम तो कुछ विलक्षण

---

१. "यथाहं राघवादन्यं मनसापि न चिन्तये।
तथा मे माधवी देवी विवरं दातुमर्हति॥"

वाल्मीकि रामायण, ७.९७.१४

२. देखिये—Pinkham Mildreth Worth की *woman in the sacred scriptures of Hinduism* में पृ० १८४ पर यह टिप्पणी : *The unsupported suspicions concerning the character of womanhood which were expressed by the revered Rama have not helped forward the ethical progress of womanhood in India.*

३. उ० रा०, ३.२६ के बाद का राम-वासन्ती संवाद.

ही प्रजा का सेवक है जिसे असह्य वेदना के क्षणों में आंसू बहाने के लिये भी अपने स्वामी (अर्थात् प्रजा) की अनुज्ञा लेना आवश्यक प्रतीत होता है। तीसरे अङ्क में राम कहते हैं—"हे भवन्तः पौरजानपदाः,

**न किल भवतां स्थानं देव्या गृहेऽभिमतं तत-**
**स्तृणमिव वने शून्ये त्यक्ता न चाप्यनुशोचिता।**
**चिरपरिचितास्ते ते भावाः परिद्रवयन्ति मा-**
**मिदमशरणैरद्याप्येवं प्रसीदत रुद्यते।"**[1]

कर्तव्य-पालन में भवभूति के राम की दृढ़ता उस चरम सीमा तक पहुँच गई है जहां सामान्य दृष्टि से देखने वाले व्यक्ति को राम क्रूर, निर्दय, चाण्डाल ही नहीं अपितु सर्वथा भावना-विहीन पत्थर दिखाई पड़ते हैं। स्वयं नाटक में ही राम की इस कर्तव्यभावना को ठीक से न समझ पाने के कारण जनक व्यङ्ग्य करते हुए कहते हैं—**"आर्य गृष्टे ! अपि कुशलमस्याः प्रजापालस्य मातुः ?"**[2]

भवभूति ने यदि राम का केवल यही पक्ष नाटक में दिखाया होता तो उनके राम या तो अमानुष या फिर अतिमानुष पात्र बन जाते; निश्चय ही वे मानुष पात्र तो न रहते। यही भवभूति के लिये अपने नायक के अन्तर्द्वन्द्व को अभिव्यक्त करना परमावश्यक हो गया। नाटक के मध्यवर्ती भाग में व्याप्त शोक का यही प्रयोजन है और यही उसका औचित्य।

सीता राम की कैसी प्रिया थी और सीता-वियोग का राम के लिये क्या अर्थ था यह उत्तररामचरित का रसिक ही जान सकता है। मर्मों को अन्दर ही अन्दर काटने वाले इस तीव्र शोक-शङ्कु को राम बारह वर्ष से निरन्तर सह रहे थे। वे सचमुच अतिगंभीर प्रकृति के थे लेकिन फिर भी मनुष्य थे। इस आवेग को सह्य बनाने के लिये, जैसा तमसा के मुख से भवभूति ने कहलवाया है, आंसू बहाना अत्यन्त आवश्यक था, क्योंकि—

**"पूरोत्पीडे तडागस्य परीवाहः प्रतिक्रिया।**
**शोकक्षोभे च हृदयं प्रलापैरेव धार्य्यते।"**[3]

(ब) विशुद्ध नाटकीय दृष्टि से भी राम के इन शोकमय उद्गारों का बड़ा महत्त्व है। *नाटककार के नाते भवभूति को इस बात का भी निर्णय करना था कि कर्तव्य* और प्रेम के इस द्वन्द्व की अन्ततः परिणति क्या होगी। इस कथानक में अन्त की दृष्टि से भवभूति के सामने केवल तीन ही विकल्प हो सकते थे :

---

१. उ० रा०, ३.३२
२. उ० रा०, ४.१० के बाद जनक की उक्ति
३. उ० रा०, ३.२९

राजधर्म की पुकार पर (१) सीता के परित्याग मात्र को वे अपना लक्ष्य बना लेते;
(२) सीता अथवा राम की मृत्यु दिखा कर वे इसे एक त्रासदी का रूप दे देते, या फिर
(३) (जैसा उन्होंने इस नाटक में किया) राम और सीता का मिलन करा देते।

थोड़ा सा भी विचार करने से यह स्पष्ट हो जाएगा कि भवभूति ने यदि पहले दो विकल्पों को चुना होता तो राम का यह कर्तव्य-पालन आदर्श के गौरव से विहीन होकर केवल एक क्रूर कर्म मात्र रह जाता।[1] मिलन के द्वारा भवभूति न केवल राम के कर्तव्य और प्रेम के अन्तर्विरोध का निराकरण कर पाये हैं अपितु, तत्त्व की बात तो यह है कि कर्तव्य-पक्ष की प्रतिष्ठा वस्तुतः प्रेम के प्रतिष्ठित होने से ही होती है

लोकापवाद को हेतु बना कर किये गये सीता-परित्याग के बाद कथा का अन्त मिलन में करने के लिये यह अपरिहार्य था कि सीता के हृदय से इस कांटे को निकाला जाये। यह द्रष्टव्य है कि उत्तररामचरित के प्रायः सभी पात्र—वासन्ती, कौशल्या, जनक, पृथ्वी आदि ही नहीं अपितु स्वयं सीता भी—इस अकारण परित्याग के कारण राम से खिंचे हुए हैं। अतएव नाटक के मध्यवर्ती भाग में राम के शोकमय उद्गारों का नाटकीय प्रयोजन सीता के मुख से कहलवाये गये स्वयं भवभूति के शब्दों से स्पष्ट है—"आर्यपुत्र ! इदानीमसि त्वम्। अहो उत्खातमिदानीं मे परित्यागलज्जाशल्यमार्यपुत्रेण।"[2]

(ख) इस नाटक की कथा अन्तर्द्वन्द्वप्रधान है। संभावनाओं की दृष्टि से भावनाओं का यह पारस्परिक विरोध तीन प्रकार का हो सकता है।

(क) दो असत् भावनाओं का विरोध। व्यवहार में यह चाहे संभव है लेकिन यह किसी भी काव्य का वर्ण्य-विषय नहीं बन सकता क्योंकि दो असत् भावनाओं के विरोध में चाहे जिसकी विजय दिखाई जाये सामाजिक की नैतिक चेतना के साथ उसका साधारणीकरण संभव नहीं हो सकेगा।

(ख) दूसरी स्थिति एक सत् और दूसरी असत् भावना के बीच विरोध की हो सकती है। काव्य की दृष्टि से सद्भावना की विजय में काव्य सुखान्त और

---

१. इस प्रसङ्ग में कविकुलगुरु के द्वारा वाल्मीकि के मुख से कहलवाये गये निम्नाङ्कित वचन द्रष्टव्य हैं—
"उत्खातलोकत्रयकण्टकेऽपि सत्यप्रतिज्ञेऽप्यविकत्थनेऽपि।
त्वां प्रत्यकस्मात्कलुषप्रवृत्तावस्त्येव मन्युर्भरताग्रज मे॥"
रघुवंश, १४.७३

२. उ० रा०, ३.४५ के बाद सीता की उक्ति

असद्भावना की विजय में दुःखान्त हो सकता है लेकिन दोनों ही स्थितियों में अन्ततः सामाजिक का साधारणीकरण सद्भावना के साथ ही होगा।

(३) तीसरी स्थिति में दो सद्भावनाओं के बीच विरोध होता है जैसे कर्तव्य और प्रेम के बीच। यह विकट स्थिति है, क्योंकि सहृदय सामाजिक की सहानुभूति दोनों ही के साथ सहज रूप में होती है और इसीलिये जहाँ एक सद्भावना की विजय से हर्ष होता है वहां दूसरी सद्भावना के विसर्जन से शोक भी। ऐसे अन्तर्द्वन्द्व की परिणति चाहे जो भी हो उस विषय-वस्तु में 'करुण' की विद्यमानता तो निश्चय ही अपरिहार्य है।

उत्तररामचरित की भी यही स्थिति है। राम की कर्तव्यभावना का उत्कर्ष सामाजिक को निश्चय ही आनन्दित करता है किन्तु साथ ही दूसरी ओर इसके सम्पादन में जो इष्टजन का नाश, निरपराध का वध, गुरुजन की उपेक्षा आदि क्रूर-कर्म करने पड़ते है उनके कारण उदित होने वाला शोक इसको आक्रान्त करता हुआ भी प्रतीत होता ही है।

इस विषय में संस्कृत के आचार्यों ने बड़ा सूक्ष्म विवेचन किया है। दशरूपक के टीकाकार धनिक कहते हैं—"न च द्वयोः समप्रधानयोरन्योन्यमुपकार्योपकारकभाव-रहितयोरेकवाक्यभावो युज्यते"[1] अर्थात् एक प्रबन्धकाव्य में दो विरोधी स्थायिभाव जब तक अपना सहज विरोध भाव छोड़कर उपकार्य-उपकारक भाव अङ्गीकार नहीं कर लेते तब तक वे "एकवाक्यता" नहीं बना सकते। काव्य में जिनकी दृष्टि केवल वाक्यार्थ तक ही सीमित रहती है उन्हें यह विरोध दिखाई देता है। धनिक ने इस सम्बन्ध में उदाहरणस्वरूप छः पद्य भी उद्धृत किये है जिनमें आपाततः स्वतन्त्र स्थिति वाले भिन्न-भिन्न भाव आपस में विरोध करते हुए दिखाई पड़ते है किन्तु सहृदय की दृष्टि में प्रत्येक उदाहरण में विरोधी अथवा स्वतन्त्र प्रतीत होने वाला भाव अन्य का उपकारक ही अनुभव किया जाता है। इनमें से एक दो पद्यों को यहां उद्धृत करना अप्रासङ्गिक न होगा।

पहला पद्य है—"रुदती रोदिति प्रियाऽग्रतः समरतूर्यनिर्घोषः।
प्रेम्णा रणरसेन च भटस्य दोलायितं हृदयम्॥"[2]

यहां शब्दों से तो रति और उत्साह एक दूसरे के विरोधी दिखाई पड़ते हैं किन्तु "भटस्य दोलायितं हृदयम्" में भट शब्द से निकलने वाली व्यञ्जना उत्साह की अङ्गिता को सिद्ध कर रही है। प्रिया के रुदन से "दोलायितं हृदयम्" के द्वारा स्पष्ट किया गया वितर्क नामक व्यभिचारिभाव इस उत्साह का अङ्ग बन कर उसका उत्कर्ष ही बढ़ा रहा है।

१. दशरूपक, ४.३४ पर धनिक की अवलोक-वृत्ति
२. वही

इसी प्रकार—"अन्त्रैः कल्पितमङ्गलप्रतिसराः स्त्रीहस्तरक्तोत्पल-
न्यस्तोत्तंसभृतः पिनद्धशिरसा हृत्पुण्डरीकस्रजः।
एताः शोणितपङ्ककुङ्कुमजुषः संभूय कान्तैः पिब-
न्त्यस्थिस्नेहसुरां कपालचषकैः प्रीताः पिशाचाङ्गनाः॥"[1]

इस पद्य में रति और जुगुप्सा की तुल्यप्रधानता दिखाई पड़ती है जबकि सहृदय सामाजिकों को इस पद्य में हास्यरस की अनुभूति होती है जिसके ये दोनों—रति और जुगुप्सा—अङ्ग बने हुए हैं।

उत्तररामचरित में भी शोक की इसी प्रकार की स्थिति है। कथावस्तु और नायक के चरित्र के विश्लेषण से यह स्पष्ट है कि न तो यह (शोक) इस काव्य का प्रधान भाव है और न ही प्रजानुरञ्जनरूप नृपधर्म के पालन में राम के उत्साह का विरोधी; *वस्तुतः यह इस उत्साह का अङ्ग बन कर इसके उत्कर्ष को बढ़ाने वाला* उपकारक है।

इस लम्बे लेख को समाप्त करते हुए अब अन्त में ऊपर किये गये विवेचन के आधार पर निष्कर्ष रूप में अपनी स्थिति को स्पष्ट कर देना उपयुक्त होगा।

प्रबन्ध काव्य होने के नाते, निश्चय ही, उत्तररामचरित में अनेक रसों की विद्यमानता है किन्तु इसके वर्ण्य-विषय का विश्लेषण करने पर **वीररस** ही इस नाटक का अङ्गी रस सिद्ध होता है। इस नाटक के नायक धर्मवीर राम हैं जो उत्साह स्थायिभाव के आश्रय हैं। लोक अथवा प्रजा अथवा पौर-जानपद नायक के इस स्थायिभाव का आलम्बन हैं। वसिष्ठ का सन्देश, लवणासुरकृत यमुनातीरवासी ऋषियों का त्रास तथा ब्राह्मण के पुत्र की अकाल मृत्यु इस स्थायिभाव के उद्दीपन हैं। सीता-परित्याग, लवणासुर के उन्मूलन के लिये शत्रुघ्न की नियुक्ति तथा शूद्र तापस का अन्वेषण और उसका वध इसके अनुभाव हैं। स्थान-स्थान पर अभिव्यक्त धृति-मति-गर्व-वितर्कादि इसके सञ्चारिभाव हैं।

करुण और शृङ्गार रसों की अनुभूति इस **वीररस** के उपकारक अङ्गरसों के रूप में ही होती है। सामान्य रूप से ये दोनों परस्पर विरोधी हैं किन्तु जब ये एक अन्य अङ्गी अर्थात् **वीररस** के अङ्ग बन कर इस काव्य में आते हैं तब इनके पारस्परिक विरोध का स्वतः परिहार हो जाता है।

---

१. दशरूपक, ४.३४ पर धनिक की अवलोक-वृत्ति

वास्तव में पाणिनि ने वर्णसमाम्नाय का प्रत्याहार के लिए उपदेश किया है, न कि वर्णों का स्वरूपत: बोध कराने के लिए। स्वरूप से उनका बोध पाणिनि द्वारा प्रोक्त शिक्षा से किया जाना चाहिए; अत एव दीर्घ, प्लुत, सानुनासिक, उदात्त, अनुदात्त एवं स्वरित का उपदेश किए बिना भी ग्रहणकशास्त्र से ग्रहण होता है। साथ ही दन्त्य, मूर्द्धन्य एवं ओष्ठ्य नाम के वर्णों का उपदेश के बिना भी शास्त्र में उनसे सम्बद्ध विधियाँ प्राप्त होती हैं। जैसे—"लुग्वा दुहदिहलिहगुहामात्मनेपदे दन्त्ये" (अ० ७.३ ७३), "अपदान्तस्य मूर्द्धन्यः" (अ० ८.३.५५), "उदोष्ठ्य-पूर्वस्य" (अ० ७.१.१०२)।

श्लोकात्मक पाणिनीयशिक्षा में—"त्रिषष्टिश्चतुःषष्टिर्वा वर्णा सम्भवतो मताः", इस प्रकार वर्णसंख्या का निर्देश करके, विभागशः वर्णों की संख्या बताई गई है। यथा—

"स्वरा एकविंशतिरेकश्च स्पर्शानां पञ्चविंशतिः,
यादयश्च स्मृता ह्यष्टौ चत्वारश्च यमाः स्मृताः।
अनुस्वारो विसर्गश्च कः पौ चापि पराश्रयौ,
दुःस्पृष्टश्चेति विज्ञेयो लृकारः प्लुत एव च ॥"[1]

भट्टोजिदीक्षित वर्णों की परिगणना कराते हैं—अ, इ, उ और ऋ—ह्रस्व, दीर्घ और प्लुत के तीन प्रकार के भेदों से बारह, एक लृकार, एचों के दीर्घ और प्लुतभेद से आठ—इस प्रकार २१ स्वर। २५ स्पर्श, य, र, ल, व, श, ष, स एवं ह—८। यम—४। अनुस्वार, विसर्ग, ꣳक और ꣳप—४। ईळे, बोळ हे इत्यादिओं में ळकार। इस प्रकार ये कुल ६३ वर्ण हुए। लृकार के प्लुत होने की स्थिति में उनके साथ ६४।[2] पंजिका और प्रकाश के कर्त्ता दुः स्पृष्ट शब्द को ईषत्स्पृष्ट का पर्याय मानते हैं।[3] अतः उनके मतानुसार यहाँ अनुस्वारादि प्लुत पर्यन्त पांच, ह्रस्व दीर्घ और अनुस्वारों की कल्पना करके ६३ और ६४ संख्याओं की पूर्ति हो जाती है।

सूत्रात्मक पाणिनीयशिक्षा में यद्यपि—"स्थानकरणप्रयत्नपरेभ्यो वर्णास्त्रि-षष्टिः। चतुःषष्टिरित्येके"[4] के अनुसार वर्णों का परिगणन किया गया है। दोनों ही शिक्षा-ग्रन्थों में वर्णों का स्वरूपतः वैसा उपन्यास नहीं किया गया है, जैसा कि प्रातिशाख्यों में।

---

१. श्लो० पा० शि०, ४,५
२. शब्दकौस्तुभ, १.१.८
३. यह युक्त है, ऋक्प्रातिशाख्य में १३.१० पर एवं ऋक्तन्त्र, ३.१ में वैसा ही मिलने से।
४. सू० पा० शि०, ४.५

ऋक्प्रातिशाख्यकार ने प्रथम पटल से पूर्व स्वरूपतः वर्णों का उपन्यसन करने के बाद कहा है—"इति वर्णराशिः क्रमश्च" (ऋ० प्रा०, विष्णुमित्रकृत वर्गद्वयवृत्ति-१०)। उसके बाद प्रथम पटल के आदि में स्वरों की गणना करते हुए—"अष्टौ समानाक्षराण्यादितः ततश्चत्वारि संध्यक्षराण्युत्तराणि" (ऋ० प्रा० १.१,२) एवं "एते स्वराः" (ऋ० प्रा० १.३) कहा है। और व्यंजनों की भी "सर्वः शेषो व्यञ्जनान्येव" (ऋ० प्रा० १.६) कहकर स्वरातिरिक्त सभी वर्णों को व्यञ्जन की कोटि में रख दिया है। अ, ऋ, इ, उ, ए, ओ, ऐ, औ (तथा पद के मध्य में वर्तमान ऌकार)[1] ये ९ स्वर एवं २५ स्पर्श, य, र, ल, व, ह, श, ष, स, ᳲ, ᳳ, ×क, ×प एवं अं—इस प्रकार ३७ व्यंजन और कुल ४६ वर्ण हुए।

वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार ने आठवें अध्याय में स्वरूपतः वर्णों का उपन्यास करके कहा है—"एते पञ्चषष्टिर्वर्णा ब्रह्मराशिरात्मा वाचः" (वा० प्रा० ८.३२) और फिर स्वर व्यञ्जन-भेद से गणना कराई है—

त्रयोविंशतिरुच्यन्ते स्वराः शब्दार्थचिन्तकैः,
द्विचत्वारिंशद् व्यञ्जनान्येतावान् वर्णसंग्रहः।[2]

और इस प्रकार अ इ उ ऋ ऌ—ह्रस्व, दीर्घ और प्लुतभेद से पन्द्रह, सन्ध्यक्षर दीर्घ और प्लुतभेद से आठ, २५ स्पर्श, ४ अन्तःस्थ ४ यम एवं नौ अयोगवाहों को मिलाकर ६५ की संख्या पूरी हो जाती है। सम्भवमात्र से ये वर्ण परिसंख्यात हैं, ये सब शाखाओं में उपलब्ध नहीं होते।

माध्यन्दिन शाखा वालों के मत में अ, आ, आ३, इ, ई, ई३, उ, ऊ, ऋ, ॠ, ऌ, ए, ऐ, ओ, ओ३, औ—ये १६ स्वर, २५ स्पर्श, ४ अन्तःस्थ, ४ ऊष्म, ४ यम, विसर्जनीय, और अनुस्वार—इस प्रकार गणना करने पर ५५ ही वर्ण होते हैं। वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार ने कहा भी है—"ळ ळ्हजिह्वामूलीयोपध्मानीयनासिक्या न सन्ति माध्यन्दिनानाम्, ऌकारो दीर्घः प्लुतश्चोक्तवर्जम्" (वा० प्रा० ८.४५,४६)

तैत्तिरीयप्रातिशाख्य के आदि में "अथ वर्णसमाम्नायः" से वर्णसमाम्नाय का उपदेश दिया है। इस प्रातिशाख्य में—अ, आ, आ३ इ, ई, ई३, उ, ऊ, ऊ३, ऋ ॠ, ऌ, ए, ऐ, ओ, औ=१६, २५ स्पर्श, य, र, ल, व, श, ष, स, ह, कं, खं, गं एवं घम् कुल मिलाकर ५३ वर्ण हैं। इनमें से आदि के १६ स्वर एवं शेष ३७ व्यंजन हैं।

ऋक्तन्त्रप्रातिशाख्य के प्रथम प्रपाठक में "अथ वर्णाः संज्ञाप्रत्याहारसमाः" के उपरान्त वर्णों का उपदेश किया गया है। अ, आ, इ, ई, उ, ऊ, ऋ,

---

१ "पदाद्यन्तयोर्न ऌकारः स्वरेषु" (ऋ० प्रा० आदि में)

२. वा० प्रा०, ८.४४

ऋ, ऌ ॡ, ए, ऐ, ओ तथा औ—ये १४ स्वर हैं । २५ स्पर्श, ४ अन्तःस्थ, ४ ऊष्म, विसर्जनीय, जिह्वामूलीय और उपध्मानीय, अनुनासिक, ४ यम=अर्थात् ४१ व्यञ्जन है ।

**वर्णोच्चारण :**

वर्णों के उच्चारण में स्थान, करण एवं प्रयत्नों का उपयोग किया जाता है ।[1] यहाँ प्रत्येक वर्ण का स्थान पृथक् पृथक् बताया जायेगा, करण और प्रयत्न संक्षेप से बताये जाते हैं। करण शब्द यद्यपि महाभाष्यकार के द्वारा आभ्यन्तर प्रयत्न के अर्थ मे प्रयुक्त किया जाता है,[2] पुनरपि प्रातिशाख्यों एवं सूत्रात्मक पाणिनीय शिक्षा का अनुसरण करके जिह्वादि साधनविशेष के अर्थ में गृहीत होता है ।[3] जिह्वाय, तालव्य, मूर्द्धन्य एवं दन्त्यो के जिह्वा के अवयव-विशेष करण होते हैं, शेषो के तो स्वस्थान ही करण हैं ।[4] आभ्यन्तर और बाह्य प्रयत्न पाणिनीयाष्टक एवं प्रातिशाख्यों में साक्षात् निर्दिष्ट नही किये गये हैं । शिक्षाकारों एवं वैयाकरणों ने पांच आभ्यन्तर प्रयत्नों को स्वीकार किया है । यथा—"स्पृष्टं करणं स्पर्शानाम्, ईषत्स्पृष्टम् अन्तःस्थानाम्, ईषद्विवतं विवृतं चोष्मणाम्, विवृतं स्वराणाम्, संवृतोऽकारः ।"[5] महाभाष्यकार ने विवार संवार, श्वास नाद, घोषवद् अघोषता, अल्पप्राणता एवं महाप्राणता[6]—आठ बाह्य-प्रयत्नो का निर्देश किया है । भट्टोजिदीक्षित उदात्त, अनुदात्त और स्वरितो को भी बाह्य प्रयत्नों के अन्दर समाविष्ट करते है ।[7] और यह "अरेदका उदात्तादय."[8] इस भाष्यवचन के साथ मेल नही खाता ।[9] बाह्यप्रयत्नों का विभाग इस प्रकार है—खर्, विसर्जनीय, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, प्रथम, द्वितीय, यमो का विवार श्वास और अघोष है । अवशिष्ट अचों और हलों का संवार नाद और घोष प्रयत्न है । वर्गो के

---

"इह यत्र स्थाने वर्णा उपलभ्यन्ते तत् स्थानम् । येन निर्वृत्यते तत् करणम् । प्रयतनं प्रयत्न.", सू० पा० शि०, पृ० १५

२. "तेभ्यस्तत्तत्स्थानकरणनादानुप्रदानज्ञेभ्यो वैदिकाः शब्दा उपदिश्यन्ते" महा० पस्पशा०; "करणम् आभ्यन्तरप्रयत्नः" (वही पर प्रदीप)

३. का०, ८.३.१८

४. वा० प्रा०, १.७६-८४, सू० पा० शि०, पृ० ११

५. महा०, १.१.१०, सू० पा० शि०, पृ० १२, श्लोक पाणिनीय शिक्षा, ३८ में ऊष्मों को नेमस्पृष्ट कहा गया है ।

६. महा०, १.१.९

७ सि० कौ०, पृ० १०, तु०—सू० पा० शि०, पृ० १८

८. महा०, १.१.९

९. तत्त्वबोधिनी

प्रथम, तृतीय, पंचम वर्ण, प्रथम एवं तृतीय यम, यरलव और अच् अल्पप्राण हैं, अन्य महाप्राण हैं।[1] अब प्रत्येक वर्ण का उच्चारणविशेष प्रदर्शित किया जाता है।

अवर्ण—प्रातिशाख्यकारों एवं पाणिनि ने तीनों ह्रस्व, दीर्घ, एवं प्लुतों का उच्चारण-स्थान कण्ठ स्वीकार किया है। यथा—कण्ठ्योऽकारः (ऋ० प्रा० १.३८), "अहविसर्जनीयाः कण्ठे" (वा० प्रा० १.७१), "हाः कण्ठे" (ऋ० त० २,२), एवं "अकुहविसर्जनीयाः कण्ठ्याः" (न्यास०, पद० पृ० १००)। पाणिनीय-शिक्षा में भी अवर्ण कण्ठ्य स्वीकार किया गया है।[2] ह्रस्व अकार संवृत है—यह पाणिनि के "अ अ" (अ० ८.४.६८) सूत्र से प्रकट हो जाता है।[3] वाजसनेयि-प्रातिशाख्यकार के—"सवर्णवच्च" (वा० प्रा० १.७२) सूत्र के द्वारा सावर्ण्य का अतिदेश करते हुए उवट ने कहा भी है—"अकारस्य मात्रिकस्य संवृतास्यप्रयत्नस्येतरयोश्च विवृतास्यप्रयत्नयोर्द्विमात्रिकत्रिमात्रिकयोः सह सावर्ण्यं तुल्यं न सम्भवतीति तदर्थमिदमारभ्यते।"[4] शिक्षा में भी अकार का संवृतत्व वर्णित किया गया है।[5]

इवर्ण—प्रातिशाख्यों एवं पाणिनीयाष्टक में सर्वत्र ही इस त्रिविध इवर्ण का स्थान तालु स्वीकार किया जाता है। यथा—ऋक्प्रातिशाख्य में "तालव्यावेकारचकारवर्गाविकारैकारौ यकारः शकारः" (ऋ० प्रा० १.४२), वाजसनेयिप्रातिशाख्य में "इचशेयास्तालौ" (वा० प्रा० १.६६), तैत्तिरीयप्रातिशाख्य में जिह्वामध्यमिवर्णे" (तै० प्रा० २.२२), ऋक्तन्त्र प्रातिशाख्य में "तालुनि इच्ये" (ऋ० त० २.५) एवं पाणिनीय शास्त्र में "इचुयशास्तालव्याः।"[6] पाणिनीय शिक्षा में भी उसी प्रकार का प्रतिपादन किया है। इसका आभ्यन्तर प्रयत्न विवृत है।

उवर्ण—शास्त्रों में त्रिविध उवर्ण का स्थान ओष्ठ स्वीकार किया गया है। ऋक्प्रातिशाख्यकार—"शेष ओष्ठ्योऽपवाद्य नासिक्यान्" (ऋ० प्रा० १.४७), वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार "उवोः प्वा ओष्ठे" (वा० प्रा० १.७०), तैत्तिरीयप्रातिशाख्यकार "ओष्ठोपसंहार उवर्णे" (तै० प्रा० २.२२), ऋक्तन्त्रकार "ओष्ठ्ये वोः पू" (ऋ० त० २.६), एवञ्च पाणिनीय "उपूपध्मानीया ओष्ठ्याः" आदि नियमों द्वारा अपने मतों की स्थापना करते है। शिक्षाकार भी उवर्ण का स्थान ओष्ठ मानते हैं। इसका आभ्यन्तर प्रयत्न विवृत है।

---

१. सू० पा० शि०, पृ० १३ ; महा० १.१.६; न्यास, पद०, पृ० ६८,६६; सि० कौ०, पृ० १२; वृ० श० शे०, पृ० ५६
२. श्लो० पा० शि०, १५; सू० पा० शि०, पृ० १०
३. महा० "अइउण्" सूत्र पर
४. वा० प्रा०; १.७२ उ० भा०
५. सू० पा० शि०, पृ० १२; तु०—न्यास०, पद०, पृ० ३२
६. न्यास० पद०, पृ० १००

ऋवर्ण—पाणिनीय त्रिविध ऋकार को मूर्धन्य मानते हैं। न्यास और पदमंजरीकार ने कहा भी है—"ऋटुरषा मूर्द्धन्याः"।[1] पाणिनीय शिक्षा में भी इसका मूर्द्धन्यत्व बताया गया है।[2] प्रातिशाख्यों के प्रवक्ताओं के अनुसार ऋवर्ण का स्थान जिह्वामूल है, यथा—"ऋकारल्कारावथ षष्ठ ऊष्मा जिह्वामूलीयाः प्रथमश्च वर्गः" (ऋ० प्रा० १.४१), "ऋः यकौ जिह्वामूले" (वा० प्रा० १.६५), "जिह्वामूले कृ" (ऋ० त० २.४)। ऋवर्ण से पर दन्त्य का मूर्द्धन्यादेशविधान[3] ही इसके मूर्द्धन्यत्व को प्रश्रय देता है। ऋवर्ण मे रेफ जैसी ध्वनि भी वैयाकरणों[4], प्रातिशाख्यकारों[5] एवं शिक्षाकारों[6] के द्वारा स्वीकार की जाती है। और वह मध्य में रहती है, उसके दोनों ओर अज्भक्ति होती है—यह नागेश का मत है।[7] ऋवर्ण के विवृत होने के कारण सबके द्वारा उसका अच्त्व स्वीकार किये जाने पर भी महाभाष्यकार ने कहा है—"न च ऋकार लृकारो वाजस्ति।"[8] उस पर कैयट का कथन है—"अन्ये तु ईषत्स्पृष्टकरणत्वाद् अनयोर्ऋकारलृकारयोश्च विवृतत्वात् ताभ्यां तयोरग्रहणाद् अनच्त्वमाहुः।"[9]

आजकल उत्तरभारत में ऋकार का उच्चारण 'रि' ध्वनि से किया जाता है, और दक्षिण भारत मे 'रु' ध्वनि से। यह उच्चारणभेद अत्यन्त प्राचीन है, इस बात का अनुमान ऋक्प्रातिशाख्य के 'रु' सदृश उच्चारण की सदोषता के प्रतिपादन से जाना जा सकता है।[10]

लृवर्ण—लृवर्ण के उच्चारण स्थान के बारे में वैमत्य है। ऋक्प्रातिशाख्यकार इसे ऋवर्ण के समान ही जिह्वामूलीय मानते है, जबकि वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार उसे दन्त्य प्रतिपादित करते है—"लृलसिता दन्ते" (वा० प्रा० १.६६)। वैयाकरण और शिक्षाकार भी इसे दन्त्य ही मानते है।[11] इस वर्ण में भी ऋवर्ण

१. न्यास० पद०, पृ० १००
२. श्लो० पा० शि०, १५; सू० पा० शि०, पृ० १०
३. महा०, ८.४.१; वा० १; वा० प्रा०, ३.८५
४. महा०, प्रत्याहाराह्निक में
५. वा० प्रा०, ४.१४६
६. सू० पा० शि०, पृ० ११
७. उद्योत, ८.४.१
८. महा०, १.१.९
९. तु—"ऋलोर्मध्ये भवत्यर्द्धमात्रा रेफलकारयोः।
तस्मादस्पृष्टता न स्यात् सम्भवे ऋलृकारयोः।" वर्णरत्नदीपिकाशिक्षा ४२; शि० सं०, पृ० १२०
१०. ऋ० प्रा०, १४.३८
११. श्लो० पा० शि०, १७; सू० पा० शि०, पृ० २; न्यास० पद०, पृ० १००

के समान ल की ध्वनि है—इसे पहले प्रदर्शित किया जा चुका है। ऋवर्ण के साथ इसका सावर्ण्य[1] प्रतिपादित करते हुए वार्त्तिककार ने ऋकार और ऌकार का समान स्थान माना है—ऐसी कुछ आचार्यों की राय है।[2]

प्रातिशाख्यकार कात्यायन ने त्रिविध ऌकार का उपदेश देने के बाद माध्यन्दिन आचार्यों के मत में दीर्घ ऌकार नहीं है, अतः कहा है—"ऌकारो दीर्घः प्लुतश्चोक्तवर्जम्" (वा० प्रा० ८.४६)। वैयाकरण भी ऌकार का दीर्घरूप नहीं मानते। इसी कारण वृत्तिकार ने कहा है—ऌवर्णस्य दीर्घा न सन्ति।"[3] "ऌकारस्य तु दीर्घत्वं नास्ति वाजसनेयिनः[4]—यह शिक्षा-वचन माध्यन्दिनों को उद्देश्य करके कहा गया होगा, काण्वादिओं के मत में निषेध का अभाव होने से।[5] वास्तव में तो ह्रस्व ऌकार ही अतिविरल वैदिक वाङ्मय में उपलब्ध होता है, दीर्घ और प्लुत नहीं।

सन्ध्यक्षर—सन्ध्यक्षर दीर्घ और प्लुत भेद से व्याकरण और प्रातिशाख्यों में दो प्रकार के स्वीकार किए जाते हैं। पतञ्जलि ने तो सामगान करने वालों के मत में आधे एकार और आधे ओकार का भी उल्लेख किया है।[6] ऋक्प्रातिशाख्यकार, वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार एवं ऋक्तन्त्र के प्रवक्ताओं ने एकार का तालु एवं ओकार का ओष्ठ स्थान-निर्देश किया है। यथा—"तालव्यावेकारचकारवर्गाविकारैकारौ यकारः शकारः" (ऋ० प्रा० १.४२), "इचशेयास्तालौ" (वा० प्रा० १.६६), "तालुनि इच्ये" (ऋ० त० २,५), "शेष ओष्ठ्योऽपवाद्य नासिक्यान्" (ऋ० प्रा० १.४७), "उवोः प्वा ओष्ठे" (वा० प्रा० १.७०), "ओष्ठ्ये वोः पू" (ऋ० त० १.६)। प्रातिशाख्य में एकार और ओकार का विभाजन सहित स्थान-निर्देश किया गया है—"ऐकारौकारयोः कण्ठ्या पूर्वा मात्रा ताल्वोष्ठ्योरुत्तरा" (वा० प्रा० १.७३) और एकार और ओकार क्रमशः कण्ठतालव्य और कण्ठोष्ठ्य होते हैं। लेकिन इनका उच्चारण एक वर्ण के समान होता है।[7] पाणिनीय एवं शिक्षाकारों ने एकार, ऐकार को कण्ठतालव्य और ओकार, औकार को कण्ठोष्ठ्य माना है।[8] पाणिनि ने भी सन्ध्यक्षरों को कण्ठतालव्य एवं कण्ठोष्ठ्य माना है—ऐसा उनकी प्रवृत्ति

---

१. महा०, १.१.९, वा० ५
२. रामगोपाल, वैदिक व्याकरण, पृ० ५
३. का०, १.१.९
४. या० शि०, १२६
५. वा० प्रा०, ८.४६, अ० भा०
६. महा०, प्रत्याहाराह्निक में
७. वा० प्रा०, ४.१४३
८. न्यास० पद०, पृ० १००; श्लो० पा० शि०, १८; सू० पा० शि०, पृ० ११

से जाना जा सकता है। यथा—"एच इग्घ्रस्वादेशे (अ० १.१.४७), एचो प्रगृह्यस्य... इदुतौ" (अ० ८.२.१०७)—ये दोनों सूत्र एच् के विभागों को बताते हैं। वार्त्तिककार के मत में एकार और ओकार क्रमशः तालव्य और ओष्ठ्य होते हैं—इसे "सिद्धमेङः सस्थानत्वाद्"[1] वचन के द्वारा जाना जा सकता है। ऐकार और औकार के पूर्व-भूयस्त्व, समप्रविभाग और उत्तरभूयस्त्व—ये तीन पक्ष पतञ्जलि ने प्रदर्शित किए हैं।[2] इनमें से वार्त्तिककार—"ऐचोश्चोत्तरभूयस्त्वाद्"[3]—में उत्तरभूयस्त्व पक्ष का आश्रयण करते है। "सिद्धं त्विदुतोर्दीर्घवचनात्"[4]—यहाँ वाडव समप्रविभाग को अंगीकार करते हैं। शिक्षाकार तो एकार और ओकार को कण्ठ्य की आधी मात्रा एवं ऐकार और औकार की मात्रा का प्रतिज्ञान करते हैं।[5] सन्ध्यक्षरों में अकार, इकार और उकार विवृततर होते हैं, यह वार्त्तिक और भाष्य का मत है।[6] महा-भाष्यकार एकार, ओकार के अकार को संवृत तथा ऐकार और औकार के अकार को विवृत मानते हैं—ऐसी ऐलन की राय है।[7]

कवर्ग—सभी प्रातिशाख्यकार कवर्ग का स्थान जिह्वामूल मानते हैं। ऋक्प्रातिशाख्य में—ऋकारल्कारावथ षष्ठ ऊष्मा जिह्वामूलीयाः प्रथमश्च वर्गः" (१.४१), वाजसनेयिप्रातिशाख्य में—"ऋःक्कौ जिह्वामूले" (वा० प्रा० १.६५), तैत्तिरीयप्रातिशाख्य में—"हनुमूले जिह्वामूलेन कवर्गे स्पर्शयति" (२.३५) एवं ऋक्तन्त्र में—"जिह्वामूले कृ" (२.४) आदि इस कथन की पुष्ट्यर्थ देखे जा सकते हैं। श्लोकात्मक पाणिनीय शिक्षा में भी कवर्ग जिह्वामूलीय प्रति-पादित किया गया है।[8] पाणिनीय कवर्ग को कण्ठ्य मानते हैं।[9] ह्विटने और ऐलन कवर्ग का स्थान हनुमूल ही अधिक उपयुक्त मानते हैं।[10]

---

१. महा०, १.१.४७, वा० ३
२. महा०, ८.२.१०६
३. महा०, १.१.४७, वा० ४
४. महा०, ८.२.१०६, वा० ३
५. श्लो० पा० शि०, १९
६. "सन्ध्यक्षरेषु विवृतत्वात्" ॥ वा० ॥ "यदत्रावर्णं विवृततरं तद् अन्यस्माद-वर्णात्, ये अपीवर्णोवर्णे विवृततरे ते अन्याभ्याम् इवर्णोवर्णाभ्याम् ।" महा० प्रत्याहाराह्निक में
७. डब्ल्यू० एस्० एलन : फ़ोनेटिक्स इन एन्शयेण्ट इण्डिया, पृ० ६३; तु० महा०, १.१.९—"प्रश्लिष्टावर्णावेतौ (एङौ), विवृततरावर्णावेतौ (ऐचौ)"
८. "जिह्वामूले तु कुः प्रोक्तः।", श्लो० पा० शि०, १८
९. सि० कौ०, पृ० १२; सू० पा० शि०, पृ० १०; न्यास, पद०, पृ० १००
१०. वैदिक व्याकरण, पृ० ६४

चवर्ग—प्रातिशाख्यों में चवर्ग को तालव्य माना गया है। "तालव्यावेकार-चकारवर्गाविकारैकारौ यकारः शकारः" (ऋ० प्रा० १.४२) "इचशेयास्तालौ" (वा० प्रा० १.६६), "तालौ जिह्वामध्येन चवर्गे" (तै० प्रा० २.३६), "तालुनि इच्ये" (ऋ० त० २.५) आदि सूत्र इसकी पुष्टि करते हैं। पाणिनीय वैयाकरण[1] और शिक्षाकार[2] भी इसे तालव्य मानते हैं। प्रातिशाख्यकार और शिक्षाकार जिह्वामध्यभाग को तालव्यों का करण घोषित करते हैं।[3]

टवर्ग—सभी प्रातिशाख्यों में टवर्ग का स्थान मूर्द्धा वर्णित किया गया है। यथा—"मूर्धन्यौ षकारटकारवर्गौ" (ऋ० प्रा १.४३), "षटौ मूर्धनि" (वा० प्रा० १.६७), "जिह्वाग्रेण प्रतिवेष्ट्य मूर्धनि टवर्गे" (तै० प्रा० २.३७) एवं "मूर्धनि षटौ" (ऋ० त० २.६) आदि। वैयाकरणों[4] एवं शिक्षाकारों[5] ने भी इसे मूर्द्धन्य स्वीकार किया है।[6] वाजसनेयिप्रातिशाख्य में ड एवं ढ के स्थान पर ळ का विधान किया गया गया है।[7] और ये दोनों विकारमात्र हैं, अतः इनका पृथक् परिगणन नहीं नहीं किया गया। मूर्धन्य वर्ण जिह्वा के अग्रभाग का प्रतिवेष्टन करके उच्चरित होते हैं—यह प्रातिशाख्य और शिक्षा दोनों से समर्थित है।[8]

तवर्ग—प्रातिशाख्यों में तवर्ग दन्त्य कहा गया है। यथा—"लृलसिता दन्ते" (वा० प्रा० १.६९); "दन्तमूलीयस्तु तकारवर्गः" (ऋ० प्रा० १.४४); "जिह्वाग्रेण तवर्गे दन्तमूलेषु" (तै० प्रा० २.३८) और "दन्ते त्स्लाः" (ऋ० त० २.७)। वैयाकरणों एवं शिक्षाकारों ने भी इसे दन्त्य माना है। "दन्त्या जिह्वाग्रकरणाः" (वा० प्रा० १.७६) यह प्रातिशाख्यकार और शिक्षाकार का भी मत है।[9]

पवर्ग—प्रातिशाख्यों में पवर्ग का स्थान ओष्ठ बताया गया है। यथा—"शेष ओष्ठ्योऽपवाद्य नासिक्यान्" (ऋ० प्रा० १.४७), "उवोः प्वा ओष्ठे" (वा० प्रा० १.७०), "ओष्ठाभ्यां पवर्गे" (तै० प्रा० २.३९) एवं "ओष्ठ्ये वोः पू" (ऋ० त० २.९) व्याकरण[10] और शिक्षा[11] में भी इसे ओष्ठ्य बताया गया है। इसका

१. न्यास० पद०, पृ० १००
२. सू० पा० शि०, १०; श्लो० पा– शि०, १७
३. वा० प्रा०, १.७९; सू० पा० शि०, पृ० ११
४. न्यास० पद०, पृ १००
५. सू० पा० शि०, पृ १०; श्लो० पा० शि०, १७
६. वा० प्रा०, १.७९; सू० पा० शि०, पृ० ११
७. वा० प्रा०, ४.१४४
८. वा० प्रा०, १.७८; सू० पा० शि०, पृ० ११
९. सू० पा० शि०, पृ० ११
१०. न्यास, पद०, पृ० १००
११. सू० पा० शि०, पृ० ११

करण भी ओष्ठ ही बताया गया है।[1]

अन्तःस्थ—यकार को सभी तालव्य मानते हैं।[2] और यह जिह्वा के मध्य भाग से उच्चारित किया जाता है—ऐसी शिक्षा और प्रातिशाख्यों की राय है।[3] वाजसनेयि परिस्थिति-विशेष में यकार का जकार के समान उच्चारण करते है—यह प्रतिज्ञापरिशिष्ट एवं शिक्षाग्रन्थों से ज्ञात होता है। यथा—प्रतिज्ञा-परिशिष्ट मे लिखा हुआ है—"अन्तःस्थानाम् आद्यस्य पदादिस्थस्यान्यहलसंयुक्तस्य ···जकारोच्चारणम्।"[4] याज्ञवल्क्यशिक्षा में भी कहा गया है—

"पदादौ च पादादौ च संयोगावग्रहेषु च।
जः शब्द इति विज्ञेयो योऽन्यः स य इति स्मृतः॥"[5]

प्रातिशाख्यकार कात्यायन जकार का यकार के समान उच्चारण-विधान करता है—"स्वरात् स्वरे समानपदे जो यन्न तु ऋकारे" (वा० प्रा० ४.१६४)। गुरु, लघु एवं लघुतर भेद से यकार तीन प्रकार का होता है। याज्ञवल्क्यशिक्षा मे बताया भी गया है—

"यवर्णस्त्रिविधः प्रोक्तो गुरुर्लघुलघूतरः।
आदौ गुरुर्लघुर्मध्ये पदान्ते तु लघूतरः॥"[6]

व्याख्याकारों की धारणा है कि उनमें से स्पृष्टप्रयत्न गुरु, ईषत्स्पृष्टप्रयत्न लघु और अत्यन्त ईषत्स्पृष्टप्रयत्न लघूतर होते है। पाणिनि ने भी—"व्योर्लघुप्रयत्नतरः शाकटायनस्य" (अ० ८.३.१८) में लघुप्रयत्नतर यकार सूचित किया है। सानुनासिक और निरनुनासिक भेद से सभी यकार दो प्रकार के होते हैं।

रेफ मूर्द्धन्य है—ऐसी वैयाकरणों एवं शिक्षाकारो की राय है।[7] प्रातिशाख्यों में तो "सकार रेफलकाराश्च" (ऋ० प्रा० १.४५), "रो दन्तमूले" (वा० प्रा० १.६८), "रेफे जिह्वाग्रमध्येन प्रत्यग्दन्तमूलेभ्यः" (तै० प्रा० २.४१) एवं "रेफो मूले वा" (ऋ० त० २.८) आदि सूत्रों से रेफ का दन्तमूलीयत्व प्रतिपादित

१. वा० प्रा०, १.८०; सू० पा० शि०, १७; सू० पा० शि०, पृ० ११
२. वा० प्रा०, १.६६; श्लो० पा० शि०, १७; सू० पा० शि०, पृ० १० न्यास० पद०, पृ० १००
३. सू० पा० शि०, पृ० ११; वा० प्रा०, १.७९
४. प्रति० परि०, पृ० ४१४
५. या० शि०, १५०
६. या० शि०, २.५४
७. न्यास० पद०, पृ० १००; सू० पा० शि०, पृ० १०; श्लो० पा० शि०, १७

किया गया है । शिक्षाकार ने भी इसका एकमत से दन्तमूलीयत्व सूचित किया है ।[1] आधुनिक आचार्यों का कथन है कि रेफ से आगे आने वाले नकार का णकार-विधान इसके मूर्धन्यत्व को प्रतिपादित करता है ।[2] जिह्वाग्र-करण से इसका उच्चारण होता है—ऐसा वाजसनेयिप्रातिशाख्यकार का कथन है—"रश्च" (वा० प्रा० १.७७) ।

लकार को सभी प्रातिशाख्यकार दन्त्य मानते हैं; यथा—ऋकारल्कारावथ षष्ठ ऊष्मा जिह्वामूलीयाः प्रथमश्च वर्गः" (ऋ० प्रा० १.४१) और "लूलसिता दन्ते" (वा० प्रा० १.६९) "दन्तमूलेषु लकारे" (तै० प्रा० २.४२) एवं "दन्ते त्स्लाः" (ऋ० त० २.७) आदि । वैयाकरणों एवं शिक्षाकारों ने भी इसे दन्त्य ही स्वीकार किया है। जिह्वाग्र-करण से इसका उच्चारण होता है—ऐसी प्रातिशाख्यकार की मान्यता है । यथा—"दन्त्या जिह्वाग्रकरणाः" (वा० प्रा० १.७६) । सानुनासिक और निरनुनासिक के भेद से लकार दो प्रकार का होता है ।

वकार को तैत्तिरीय प्रातिशाख्य के अतिरिक्त सभी प्रातिशाख्यकार ओष्ठ्य मानते है । यथा—"शेष ओष्ठ्योऽपवाद्य नासिक्यान्" (ऋ० प्रा० १.४७), "उवोः प्वा ओष्ठे" (वा० प्रा० १.७०) "ओष्ठ्ये वोः पू" (ऋ० त० २.९) आदि । तैत्तिरीय प्रातिशाख्यकार इसका स्थान दन्त एवं करण ओष्ठान्त मानते हैं—"ओष्ठान्ताभ्यां दन्तैर्वकारे" (तै० प्रा० २.४३) । अन्य प्रातिशाख्यों के मत में इसका करण दन्ताग्र प्रतिपादित किया गया है—"वो दन्ताग्रैः" (वा० प्रा० १.८१) । पाणिनीय एवं शिक्षाकार तैत्तिरीयप्रातिशाख्य की तरह वकार को दन्तौष्ठ्य मानते हैं ।[3] यह भी सानुनासिक और निरनुनासिक के भेद से दो प्रकार का कहा गया है। याज्ञवल्क्य-शिक्षाकार ने वकार के भी यकार के समान तीन भेद निर्दिष्ट किए हैं । यथा—

"वकारस्त्रिविधः प्रोक्तो गुरुर्लघुर्लघूतरः ।
आदौ गुरुर्लघुर्मध्ये पदान्ते च लघूतरः ॥"[4]

पाणिनि ने भी शाकटायन के मत को उद्धृत करते हुए कहा है—"व्योर्लघु-प्रयत्नतरः शाकटायनस्य" (अ० ८.३.१८) । वृत्तिकार ने लघुप्रयत्नतर का विवरण दिया है—"लघुप्रयत्नतरत्वम् उच्चारणे स्थानकरणशैथिल्यम् । स्थानं ताल्वादि, करणं जिह्वामूलादि । तयोरुच्चारणे शैथिल्यं मन्दप्रयत्नता"—इति ।[5]

---

१. सू० पा० शि०, पृ १०
२. वैदिक व्याकरण, पृ० १५
३. न्यास, पद०, पृ० १००; श्लो० पा० शि०, १८; सू० पा० शि०, पृ० १०
४. या० शि०, २.५३
५. का०, ८.३.१८

ऊष्म—शकार को पाणिनीय एवं प्रातिशाख्यप्रणेता तालव्य स्वीकार करते हैं।[1] जिह्वामध्य करण से इसका उच्चारण किया जाता है। ऐसी प्रातिशाख्यकार कात्यायन और शिक्षाकार की धारणा है।[2]

षकार मूर्द्धन्य है—यह सर्वसम्मत है। जिह्वाग्र का प्रतिवेष्टन करके षकार का उच्चारण किया जाता है, ऐसी प्रातिशाख्यकार कात्यायन की धारणा है।[3] प्रतिज्ञा-परिशिष्ट और शिक्षाग्रन्थों में भी षकार का कहीं खकार के समान उच्चारण किया जाता है।[4]

सकार दन्त्य है—ऐसी सभी की मान्यता है। दन्त्य होने के कारण यह भी जिह्वाग्रकरण वाला है।[5]

हकार कण्ठ्य है—ऐसा सब मानते हैं।[6] कुछ आचार्य इसे उरः स्थानीय मानते हैं।[7] हकार के दो प्रकार के उच्चारणों के कारण पाणिनि ने अपने वर्ण-समाम्नाय में दो हकारों का ग्रहण किया है—ऐसी कुछ विद्वानों की मान्यता है।

अयोगवाह—अयोगवाह शब्द की व्युत्पत्तियाँ संज्ञा-परिभाषा प्रकरण में प्रदर्शित की जायेंगी। पाणिनि ने अपने वर्णसमाम्नाय में विसर्जनीय, जिह्वामूलीय, उपध्मानीय, अनुस्वार, नासिक्य, यम[8] और अयोगवाह वर्णों का सन्निवेश नहीं किया है। उनके सन्निवेश न करने में यह हेतु प्रतीत होता है कि पाणिनि का वर्णसमाम्नाय वर्णों का स्वरूप प्रदर्शित करने के लिए नहीं है, अपितु प्रत्याहार के लिए है। प्रत्याहारों में भी अयोगवाहों का सामान्यतया सर्वत्र ही ग्रहण पाणिनीयों को इष्ट है।[9] अतः प्रयोजन न होने से उनका उपदेश भी नहीं किया गया है। शिक्षाकार—"अयोगवाहा विज्ञेया आश्रयस्थानभागिनः"[10] वचन से स्वपूर्ववर्ती

---

१. न्यास, पद०, पृ० १०० ; श्लो० पा० शि०, १७ ; सू० पा० शि०, पृ० १०; वा० प्रा०, १.६६; ऋ० प्रा०, १.४२,४३; तै० प्रा०, २.४४; ऋ० त०, २.५,६

२. वा० प्रा,० १.७९; सू० पा० शि०, पृ० ११

३. वा० प्रा०, १.७८

४. प्रति० परि०, २.१२ पृ० ४२३; वैदिक व्याकरण, पृ० ६८, टि० ६५

५. वा० प्रा०, १.७६; सू० पा० शि०, पृ० ११

६. न्यास, पद०, पृ० १०० ; श्लो० पा० शि०, १७; सू० पा० शि०, पृ० १० ; ऋ० प्रा०, १.३९, ४० ; वा० प्रा०, १.७१ ; तै० प्रा०, २.४७ ; ऋ० त०, २.२

७. श्लो० पा० शि०, १६; सू० पा० शि०, १० १०; ऋ० प्रा०, १.४०

८. महा०, प्रत्याहाराह्निक में पाँचवें सूत्र पर

९. महा०, "हयवरट्" सूत्र

१०. श्लो० पा० शि०, २२

वर्णों के स्थानों को ही अयोगवाहों का स्थान मानते हैं।

विसर्जनीय कण्ठ्य है—ऐसी पाणिनीयों एवं सभी प्रातिशाख्यकारों की मान्यता है। कुछ आचार्य इसे उर: स्थानीय भी मानते हैं, ऐसा ऋक्तन्त्र[१] एवं शिक्षाकार के वचन—"हविसर्जनीयावुरस्यावेकेषाम्" से जाना जाता है। जिह्वा का मध्यभाग इसका करण है—यह प्रातिशाख्यकार की मान्यता है।[२]

जिह्वामूलीय का स्थान जिह्वामूल है, यह इसके नाम से ही ध्वनित होता है।[3] इसका करण हनुमूल है—ऐसी प्रातिशाख्यकार कात्यायन की राय है।[४] शिक्षाकार तो—"जिह्वामूलीयो जिह्वय:"[५] कहते हैं और जिह्वामूल को इसका करण मानते हैं।[६]

---

१. "उरसि विसर्जनीयो वा", ऋ० त०, २.३
२. वा० प्रा०, १.८४
३. वही, १.६५
४. वही, १.८६
५. सू० पा० शि०, पृ० १०
६. सू० पा० शि०; पृ० ११

# भर्तृहरि का भाषाविज्ञान एवं व्याकरण को योगदान

सत्यकाम वर्मा

**भाषाविज्ञान और व्याकरण :**

कभी समय था जब व्याकरण की सीमाओं को संकीर्ण घोषित करके तुलनात्मक अध्ययन में रत विद्वानों ने भाषा सम्बन्धी ज्ञान को भाषाविज्ञान का नाम दिया था। उस समय सिद्धान्तों की अपेक्षा व्यावहारिक पक्ष पर अधिक बल दिया गया था। इसीलिए शीघ्र ही ध्वनिविज्ञान (Phonetics) और अर्थविज्ञान (Semantics) को पृथक् विषय माना जाने लगा और उन्हें भाषाविज्ञान से पृथक् करके पढा जाने लगा। परन्तु आज बढ़ते-बढ़ते यह भाषावैज्ञानिक अध्ययन ऐसी सीमा पर पहुँच गया है, जहां न केवल इन तीनों विज्ञानों की एकता फिर से स्थापित मान ली गयी है, बल्कि व्याकरण और भाषाविज्ञान की पृथकता की दीवारें भी टूट कर गिर रही हैं। भाषाविज्ञान के नाम पर आजकल जो भी अध्ययन हो रहा है, उसे बहुत सरलता से व्याकरण नाम दिया जा सकता है। चोम्स्की जैसे अधुनातम विद्वान् तो उसे कहते ही व्याकरण हैं। मध्यकालीन भ्रान्ति का मुख्य कारण पश्चिम की व्याकरण-सम्बन्धी वे धारणायें थीं, जो किन्हीं न्यायोचित आधारों पर स्थिर न होकर अल्पज्ञता पर आधारित थीं। पाश्चात्य विद्वानों ने व्याकरण का मुख्य लक्ष्य 'वाक्यविश्लेषण' और 'पद-विभाजन' को स्वीकार किया था। 'अर्थ' और 'ध्वनि' को उन्होंने व्याकरण की सीमाओं से परे ही रखा। परिणामतः उनके विचार के अन्तर्गत ये दोनों पक्ष नहीं आ सके। बाद में इनका अध्ययन अलग-अलग विज्ञानों के रूप में बँट जाने का भी यही कारण रहा। परन्तु, आज पश्चिम का विद्वान् समझ चुका है कि ऐसी सभी सीमायें भ्रान्त हैं।

हम देख ही चुके हैं कि भारत में ये सीमायें आरम्भ से ही कभी इतनी संकुचित नहीं रहीं। स्वयं 'ऋग्वेद' में वाणी के आन्तरिक और बाह्य रूपों, अभिव्यक्ति-माध्यम के रूप में उसकी उपयोगिता, उच्चारण और ग्रहण में अन्तर, ग्रहण और मानसिक विकास का सम्बन्ध, जैसी समस्याओं पर चामत्कारिक ढंग से अत्यन्त परिपक्व कोटि का विचार हो चुका था। इन्द्र, भरद्वाज और शाकटायन ने क्रमशः

प्रकृति-प्रत्यय-विभाग, आख्यात एवं नामों के आख्यातज होने से सम्बद्ध सिद्धान्तों का अत्यन्त प्रौढ़ विचार किया था। शाकटायन ने ऐसा करते हुए **निरुक्त और व्याकरण** के बीच की दीवारों को भी गिरा दिया था। 'नामों या शब्दों का निर्माण बिना किसी अर्थ-मूल (धातु) के नहीं हो सकता', यह था वह अभिप्राय जिसे शाकटायन ने अपने उक्त सिद्धान्त के द्वारा अभिव्यक्त किया। उधर निरुक्तकार यास्क ने **निरुक्त और व्याकरण** की दूरी को कम करते हुए अर्थमूल या 'धातु' की खोज को अपना लक्ष्य बनाया और इसी 'अर्थ-नित्यता' की धारणा के आधार पर लोक और वेद की भाषा को रचनात्मक एवं अर्थात्मक महत्त्व की दृष्टि से एक समान घोषित किया।

हम यह भी देख चुके हैं कि पाणिनि का मूलोद्देश्य यद्यपि भाषा का 'रूपात्मक विश्लेषण' था, इस पर भी अर्थपक्ष की ये उपेक्षा नहीं कर सकते थे। यही कारण है कि उन्होंने सारी पद-मान्यता का आधार अर्थसत्ता को ही स्वीकार किया। उनके अनेकानेक सूत्रों में भाषा-सम्बन्धी इस चिन्तन की गरिमा पूर्णतः व्यक्त हुई है। कात्यायन और पतंजलि इसे और आगे बढ़ा ले गये। पतंजलि ने **न्याय** या 'लौजिक' को भी व्याकरण की चिन्तन-प्रक्रिया का एक अविभाज्य अंग बना दिया और इस प्रकार जिसे हम अधुनातम अर्थों में **भाषा-शास्त्र** या भाषा का तात्त्विक विचार कहते हैं, उसे एक सुदृढ़ आधार प्रदान किया। पाणिनि के रूपात्मक विश्लेण' को उन्होंने दार्शनिक चिन्तन के साथ सम्बद्ध कर दिया। इस प्रकार उन्होंने **व्याकरण, अर्थविज्ञान एवं दर्शन** के बीच की सीमाओं को तोड़कर सदा के लिए धाराशायी कर दिया। इस बीच **शिक्षा** नामक वेदांग का विकास पूर्ण रूप में हो चुका था। वेदों की विविध शाखाओं में प्रयुक्त ध्वनि-विश्लेषण के रूप में उनमें एक अत्यन्त प्रौढ़ **ध्वनिविज्ञान** का विकास हुआ था। वेदों के **व्याकरण** के रूप में विकसित **प्रातिशाख्यों** मे इस **ध्वनिविज्ञान** को व्याकरणात्मक ध्वनि-परिवर्तनों के के साथ अविच्छिन्न रूप से सम्बद्ध कर दिया गया। उनमें आज के **ध्वनिविज्ञान** के लगभग हर पहलू पर गम्भीरता से विचार किया गया है।

इस प्रकार हम देख चुके हैं कि भर्तृहरि के आगमन से पूर्व भाषा-विश्लेषण और भाषा तत्त्वचिन्तन का विकास जिस सीमा तक हुआ था, उसमें **अर्थविज्ञान, रूपविज्ञान, ध्वनिविज्ञान,** एवं **भाषातात्त्विक दर्शन** आदि का एकत्र ही समावेश था। तब इसे ही व्याकरण नाम से जाना जाता था।

इस पृष्ठभूमि पर आने वाले भर्तृहरि का यह सौभाग्य था कि **वेद, वेदान्त** और **व्याकरण** के महान् पण्डित होने के साथ-साथ उन्हें **न्याय** और **मीमांसा** का विशिष्ट ज्ञान उपलब्ध हुआ। उनका प्रथम श्रम **महाभाष्य** की व्याख्या और उसके पुनरुद्धार के रूप में रहा। उसे रचते हुए उनके समक्ष अनेक रहस्योद्घाटन अनायास

ही हो चुके थे। उन सब को क्रम में पिरो कर जब भर्तृहरि ने नए सिरे से भाषा-तत्त्व और व्याकरण पर विचार करना आरम्भ किया, तब जिस ग्रन्थ का प्रणयन हुआ, वही कहलाया—**वाक्यपदीय**। अपनी **महाभाष्य-टीका** में वे मूलग्रन्थ के क्रम एवं सीमाओं में बंधे हुए थे तथा **वाक्यपदीय** में ऐसे सभी क्रमों एवं सीमाओं को तोड़ सकते थे। ऐसा करके उन्होंने जिस चिन्तन को हमें इस ग्रन्थ के माध्यम से दिया, उसे हम केवल व्याकरण-दर्शन कह लें अथवा **भाषा-चिन्तन** और व्याकरण-दर्शन के दो विभागों में आबद्ध चिन्तन कह लें, बात एक ही है। पहले दो काण्डों में वह सब अन्तर्गृहीत है, जिसे आज हम **भाषा-विज्ञान, अर्थविज्ञान** एवं **वाक्यविज्ञान** के नाम से जानते हैं।

ध्वनि-विज्ञान के कुछ विचारणीय पक्ष भी **वाक्यपदीय** में उठाये गये है। भारतीय दृष्टि से भी प्रथम काण्ड में 'वाक्य' का विषय-अन्तर्गृहीत है, जिसमें वागुत्पत्ति, वाक् का स्वरूप, शब्द का महत्त्व, उच्चारण और ग्रहण, ध्वनि-नाद-स्फोट, शब्द का स्वरूप और अर्थ, शब्द का बाह्य रूप और उसका स्वरूप, आगम और लोक-भाषा, साधु-असाधु शब्द, व्याकरण का क्षेत्र और महत्त्व, आदि प्रमुख विषयों को को लिया गया है। **वाक्यपदीय** के द्वितीय काण्ड में प्रमुख विचारणीय विषय रहे हैं—वाक् की इकाई, पदभेद, अर्थ-विज्ञान एवं वाक्यविज्ञान। कुछ मात्रा मे रूप-विज्ञान को भी इसमें गृहीत किया गया है।

**वाक्यपदीय** का तृतीय काण्ड पद-काण्ड कहलाता है। पद-विचार व्याकरण का विषय है। पद के ही संबंध में जाति-व्यक्ति, विशेषण, क्रिया, संबंध, कारक, लिंग, उपग्रह, पुरुष, दिक्, काल, संख्या, समास और वृत्ति, आदि के प्रश्न विचारणीय हो सकते है। इन सब पर विस्तृत विचार इसी काण्ड में किया गया है। इस सम्पूर्ण विचार में **न्याय** और **मीमांसा** के साथ-साथ **वेदान्त** का भी सहारा लिया गया है। दिक्, काल और पुरुष के अतिरिक्त जाति-समुद्देश में भी **वेदान्त** के एक-ही-तत्त्व एवं अखण्डता और अविच्छन्नता की बात बार-बार दोहराई गई है। अतः इस काण्ड को **व्याकरण दर्शन** का काण्ड कहा जा सकता है।

इस प्रकार यह स्पष्ट है कि **वाक्यपदीय** नाम रखते समय भर्तृहरि ने उसमें अन्तःसमाविष्ट सभी विषयों का पूरा-पूरा ध्यान रखा है। इसके ये प्रमुख विषय हैं—वाक्, वाक्य और पद। हम इन्हें भले ही **भाषाविज्ञान** और **व्याकरण** के अलग-अलग क्षेत्रों में बांटने का प्रयास कह लें, भर्तृहरि तो इन्हें एक ही विचारणा के विविध अंग या चरण मानते हैं। इसीलिए मैंने अपने ग्रन्थ '**भाषातत्त्व और वाक्यपदीय**' में यह सुझाव दिया था कि इन दोनों विज्ञानों का कदाचित् सर्वाधिक उपयुक्त नाम ही **वाक्यपदीय** रहेगा : वाक्, वाक्य एवं **पद संबंधी विमर्श या तत्सम्बद्ध विज्ञान**।

परन्तु यह सब कहते हुए हमें दो तथ्यों को सर्वथा विस्मृत नहीं कर देना चाहिए : प्रथम यह कि **महाभाष्य** की सीमाओं में आबद्ध रहकर भी भर्तृहरि ने अपने एक अन्य ग्रन्थ **त्रिपदी टीका** में **वाक्यपदीय** के समानान्तर एवं उसका सम्पोषक ही विचार किया है। द्वितीय यह कि भर्तृहरि के दर्शन-सम्बन्धी दोनों विलुप्त ग्रन्थों एवं व्याकरण-सहायक तृतीय विलुप्त ग्रन्थ का अभाव हमें उनके आशय को पूरी तरह समझने में कई स्थलों में अखर सकता है। इस पर भी चरम सत्य यह है कि दर्शन का सहारा लेकर भी जिस निराडम्बर एवं सरल रूप में भर्तृहरि ने इस सम्पूर्ण विवेचना को उपस्थापित किया है, वह अभूतपूर्व है। भर्तृहरि के **वाक्यपदीय** ने यद्यपि भारत के परवर्ती भाषा-चिन्तन को अत्यधिक प्रभावित किया, किन्तु उनके चिन्तन की वह सरलता परवर्ती शुष्क तार्किकता के कारण अन्य भाषा-चिन्तकों में अनायास न उतर पाई। प्रस्तुत निबन्ध में **वाक्यपदीय** के आधार पर भर्तृहरि के **भाषा-विज्ञान** एवं **व्याकरण-दर्शन** विषयक मान्यताओं पर पृथक्-पृथक् रूप से विस्तृत-विवेचन किया गया है।

**(क) भाषाविज्ञान सम्बन्धी निष्कर्ष :**

**१. वाक् : एकमात्र अभिव्यक्ति की माध्यम :** भर्तृहरि के अनुसार यदि वाणी का भाषा-रूप या भाषित रूप न रहे, तो समस्त ज्ञान-विज्ञान ही नहीं, मानव की समस्त चेतन-प्रक्रिया तक अर्थहीन हो जाएगी।[१] शब्दतत्त्व का यह अर्थभाव ही है, जिसके माध्यम से जगत् की व्यावहारिक प्रक्रिया चल पाती है।[२] कोई भी चिन्तन या विचार शब्द के बिना नहीं रह सकता। किसी प्रकार का सम्प्रत्यय भी उसके बिना सम्भव नहीं।[3]

**२. भाषा की परिभाषा :** प्रयोक्ता (वक्ता) और ग्रहीता (श्रोता) के बीच अभिप्राय का बुद्ध्यर्थ का आदान प्रदान केवल शब्द के ही माध्यम से होता है।[४] ज्यों ही प्रयोक्ता का बुद्ध्यर्थ ग्रहीता का बुद्ध्यर्थ बन जाता है, भाषा या शब्द का कार्य पूरा हो जाता है।[५]

**३. भाषा का ज्ञानार्जन :** भाषा सीखते समय बालक जो अशुद्ध उच्चारण करता है, उसका अर्थ-विनिश्चय उसके मूल शब्द के द्वारा किया जाता है। इसी प्रकार **अम्बा** का उच्चारण **अम्मां** या मां आदि के रूप में हो जाता है।[६]

**४. भाषा के संस्कृत और प्राकृत रूप :** भाषा-विकास के सम्बन्ध में प्रमुखतः दो मत हैं : 'नित्यवाद' एवं अनित्यवाद'। 'नित्यवाद' के अनुसार भाषा दैवी या

१. वाक्यपदीय, १.१२४, १२७
२. वही, १.१, १२१
३. वही, १.१२३
४. वही, १.५३
५. वही, ३.३.३३
६. वही, १.१५२, तथा म० त्रि०, १.१.१

देव-प्रदत्त वस्तु मानी जाती है और उसे जन-प्रचलित नए-नए प्रयोगों के द्वारा व्यतिकीर्ण होता हुआ माना जाता है। किन्तु 'अनित्यवाद' के अनुसार जनता में प्रचलित होने वाला भाषा-रूप ही मूल होता है। इसी कारण उसे प्राकृत भी कहते हैं।[1] यही रूप बाद में प्रति संस्कृत हो कर शिष्ट प्रयोग का विषय बनता है। बाद में यही शिष्ट-प्रयोग जनता के लिए आदर्श बन जाता है।[2]

५. साधु-असाधु प्रयोग : साधु या व्याकरण सम्मत शब्द वह है, जो शिष्ट प्रयोग का विषय हो[3] तथा आगम अर्थात् शास्त्रादि में धर्मादि-साधन के लिए व्यवहृत होता हो।[4] आगम का अर्थ परम्परा से अविच्छिन्न उपदेश अर्थात् श्रुति-स्मृति-लक्षण-ज्ञान है।[5] धर्म का विधान उन्हीं श्रुतियों-स्मृतियों में किया गया है।[6] श्रुति को अकर्तृक, अनादि और अव्यवच्छिन्न माना गया है,[7] जबकि स्मृति इसी श्रुति या वेद में वर्णित विविध लक्षणों के आधार पर बनती है।[8] व्याकरण शब्दों के साधुत्व के विषय में निबद्ध एक ऐसी ही स्मृति है, जिसका निबन्धन शिष्ट लोग करते हैं।[9] यही कारण है कि शिष्टों के प्रयोग को ही साधुत्व-असाधुत्व के व्यामोह में निर्णायक मानकर उसका अनुसरण करना चाहिए।[10]

६. अपभ्रंश या लोकभाषा का महत्त्व : जिस प्रकार श्रुति के अव्यवच्छिन्न होने से उसमें प्रयुक्त शब्द अव्यवच्छेद्य अथवा नित्य होते हैं, उसी प्रकार अर्थ को वहन करने एवं जन-प्रयोग में प्रचलित होने के कारण असाधु या अपभ्रंश शब्द भी अव्यवच्छेद्य होते हैं।[11] अर्थवत्ता की दृष्टि से भी उन दोनों में कोई अन्तर नहीं होता।[12] उनमें अन्तर इसी बात में है कि साधु-शब्द आगम-सिद्ध और शिष्ट-

---

१. वाक्य०, १.१५५, एवं म० त्रि० १.१.१ : "प्रकृतौ भवा. प्राकृताः।······इयं दैवी वाक्।"
२. वाक्य०, १.१४२, एवं म० त्रि०, १.१.१ : "शिष्टप्रयोगमभिसमीक्ष्य प्रकृतिरूहितव्या प्रत्ययश्च"
३. वाक्य०, १.१४२
४. वही, १.२७
५. म० त्रि०, १.१.१ : "पारम्पर्येणाविच्छिन्न उपदेश आगमः। श्रुतिलक्षणः स्मृतिलक्षणश्च सः।" एवं वाक्य०, १.१४५
६. वाक्य०, १.१३२, १३४
७. वही, १.१४५
८. वही, १.७, १४५, १४६
९. वही, १.१४२, १४५
१०. वही, १.२७, आदि
११. वही, १.२७, १५३, १५६
१२. वही, १.२७, १४८, १५३

प्रयोग में प्रचलित होते हैं, जबकि अपभ्रंश-शब्दों को यह गौरव प्राप्त नहीं होता।[1] अपभ्रंश शब्द की स्थिति वैसी ही होती है, जैसी बोलना सीख रहे बालक द्वारा अशुद्ध उच्चारण मात्र शब्दों की।[2] जिस प्रकार उन अस्पष्ट शब्दों का अर्थ-ज्ञान उनसे मिलते-जुलते या उनके आधार-भूत साधु-शब्दों के विनिश्चय द्वारा होता है, उसी प्रकार जन-प्रचलित अनागम-सिद्ध या शिष्टों के अनभिमत शब्दों का अर्थ विनिश्चय भी साधु-सम्मत किसी शब्द के अर्थ से किंचित् सम्बद्ध अर्थ में ही कर लिया जाता है।[3] अन्तर यही होता है कि किञ्चित् भिन्न विवक्षा होने के के कारण साधु से भिन्न किसी अन्य शब्द का प्रयोग अभिप्रेत होता है। ऐसे समय जो शब्द प्रयुक्त होता है, उसको अपभ्रंश कहते हैं[4]। एक बार जब ऐसा शब्द प्रयुक्त हो जाता है, तब उस अर्थ विशेष में साधु-शब्द का प्रयोग या प्रचलन हो जाता है।[5] जिस प्रकार नित्यवादी साधु-शब्दमयी भाषा को नित्य और उचित मानते हैं, उसी तरह अनित्यवादी भाषा को नित्य मानते हैं।[6] सत्य यह है कि दोनों ही प्रकार के शब्द—साधु और असाधु—नित्य एवं अव्यवच्छिन्न होते हैं।[7]

७. **व्याकरण का प्रयोजन और क्षेत्र** :—व्याकरण का प्रयोजन किसी नवीन या कृत्रिम भाषा का निर्माण नहीं है, बल्कि जनप्रयोग में प्रचलित शिष्ट-प्रयोगानुकूल शब्दों का साधुत्व-विधान है, ताकि उन शब्दों का प्रचलन एवं अनुकरण अधिकाधिक एवं उचित रूप में हो सके।[8] इस प्रकार साधु शब्दों का ज्ञान भाषा के प्रयोग-नियमन का हेतु बनता है।[9] शिष्ट प्रयोग का यह महत्त्व इस कारण है कि वह आगमादि में विहित प्रयोगों पर आश्रित होता है।[10] **आगम** और **श्रुति** के नित्य एवं परम्परागत रूप में अविच्छिन्न होने के कारण साधु-प्रयोग भी नित्य एवं विहित होता है।[11] आगम पर

---

१. वाक्य०, १.२७
२. वही, १.१५२
३. वही, १.१५०-५४
४. वही, १.१४८
५. वही, १.१५३-४
६. वही, १.१५५
७. वही, १.१५६ (अ)
८. वही, १.२७, १४०, १४२, १४५
९. वही, १.२७, १४०, १४२
१०. वही, १.२७
११. वही, १.१४५

आश्रित होने के कारण शिष्ट-प्रयोग की दृष्टि से व्याकरण भी एक स्मृति ही है।[1] अतः आगम के नित्य होने से व्याकरण-रूपा स्मृति भी नित्य ही होती है।[2] इस व्याकरण का क्षेत्र केवल 'वैखरी' या उच्चरित वाक् तक ही सीमित नहीं है, प्रत्युत 'मध्यमा' और 'पश्यन्ती' भी इसी के क्षेत्र में आती हैं। व्याकरण वाक् के इन तीनों चरणों का परम पद है।[3] दूसरे शब्दों में व्याकरण का क्षेत्र केवल उच्चरित वाक् ही नहीं है, बल्कि विचार के क्षणों में विचार्यमान शब्द-राशि भी है।

८. शब्दब्रह्म : मानव अभिव्यक्ति का एक मात्र माध्यम होने से वाक् या शब्द नित्य है, इसकी अर्थभावना से ही जागतिक प्रक्रिया चल पाती है।[4] इस बृंहणशील एवं नित्य व्यापक शब्दब्रह्म की उपलब्धि का एकमात्र एवं सरलतम साधन व्याकरण ही है।[5] यदि उस शब्द की उपलब्धि का प्रमुख साधन वेद है, तब वेद का भी प्रमुखतम अंग व्याकरण ही माना जाता है।[6] शब्दब्रह्म का वास्तविक स्वरूप इस व्याकरण में ही आकर स्पष्ट होता है।[7] अथवा, शब्द के संस्कार को जान लेना ही परमात्मा को पा लेना है।[8]

९. वाक् की इकाई :—वर्ण, पद और वाक्य के रूप में वाक् का विभाजन केवल स्थिति-सापेक्ष ही है, अन्यथा इनमें से किसी एक का भी व्यक्तित्व निश्चित एवं नित्य नहीं है।[9] वाक्य उस ध्वन्यात्मक अभिव्यक्ति का नाम है, जिसके द्वारा वक्ता या प्रयोक्ता के अभिधेय को पूर्णरूप में पहचान लिया जाता है, फिर चाहे वह एक वर्णमात्र ही क्यों न हो। उसका वर्ण या पद में विभाजन न तो सम्भव है, न उचित।[10] यदि इसी प्रकार विभाजन करना हो, तब वाक्यों का पदों में और पदों का वर्णों में विभाजन करके ही रुक जाना सम्भव न होगा, बल्कि तब हमें वर्णों में भी वर्णभागों की गणना करनी होगी। सच तो यह है कि न तो अर्थ के ही पदार्थ, वर्णार्थ, आदि के रूप में कोई भाग हो सकते हैं, और न वाक्य के ही पद, वर्ण या वर्णभाग के रूप में कोई विभाग सम्भव हैं।[11] वास्तव में न

---

१. वाक्य०, १.१४२, १४५
२. वही, १.१३३, १३४, १४५
३. वही, १.१४३
४. वही, १.१, १२१
५. वही, १.११, १३२
६. वही, १.११
७. वही, १.२२, १३२
८. वही, २.४०
९. वही, १.७३, २.२८
१०. वही, २.२८, ४०
११. वही, १.७३, २.३.२८-३१

तो किन्हीं वर्णभागों के मिलने से वर्ण बनता है, न वर्णों के मिलने से पद और न पदों के मिलने से वाक्य ।[1] वाक्य एक अविभाज्य और अखण्ड अभिव्यक्ति का नाम है, जिसका पद, वर्ण, आदि में विभाजन सम्भव ही नहीं ।[2] वाक्य ही वाक् की अभिव्यंजनात्मक या अर्थविधायक इकाई है ।[3] जिस प्रकार तथाकथित पदों में दूसरे पदों के कुछ अंश दिखाई दे जाते हैं, उसी प्रकार वर्णान्तरों में भी वर्णान्तर-सादृश्य दिखाई दे सकता है ।[4] किन्तु जिस प्रकार 'ब्राह्मणकम्बल' में 'ब्राह्मण' का कोई विशिष्ट अर्थ नहीं है, उसी प्रकार वर्णों में प्रतीयमान वर्णान्तरस्वरूपों का भी कोई अस्तित्व या प्रयोजन नहीं है ।[5] वास्तव में अर्थप्रतीति सदा स्फोट के रूप में होती है, जो अखण्ड एवं सक्षण प्रतीतिमात्र है ।[6] उच्चारित ध्वनिसमूह, पदसमूह या वाक्य के लघु-बृहत् होने से कोई अन्तर नहीं पड़ता, क्योंकि उनकी प्रतीति जिसे स्फोट के रूप में होती है, वह काल और विभागों की दृष्टि से परिमेय नहीं है ।[7] इसी वाक्य की परिभाषा में अव्यय, कारक, विशेषण, क्रिया (तिङन्त), आदि के समावेश की कोई आवश्यकता नहीं है ।[8] इस प्रकार सारी पद-कल्पना ही प्रकल्पित है और उसी के द्वारा लोकव्यवहार चलता है ।[9]

१०. **पदभेद** :—वाक्यों से ही अलग-अलग करके विविध पद-भेदों की कल्पना की गई है । कोई नाम और आख्यात के रूप में दो पदभेद मानते हैं, किसी की दृष्टि में इनकी संख्या **नामाख्यातोपसर्गनिपाताश्च** के रूप में चार है, जबकि यदि कर्मप्रवचनीय के पृथक् अस्तित्व को भी स्वीकार कर लें, तब इनकी संख्या पांच भी कही जा सकती है ।[10] पदभेद को चार तक सीमित करने वाले कर्म-प्रवचनीय को निपातों के अन्तर्गत ही स्वीकार कर लेते हैं ।[11]

११. **अर्थ की परिभाषा और स्वरूप**—किसी शब्द के उच्चरित होते ही जिस अर्थ या प्रयोजन की प्रतीति होती है, वही उस शब्द का अर्थ है । अर्थ का कोई अन्य लक्षण नहीं । जब उच्चारण-समकाल होने वाली प्रतीति ही अर्थ है, तब उसके

१. वाक्य०, १.७३
२. वही, २.३०, ३४७, ४२२
३. वही, २.२१९, ४२२
४. वही, २.११
५. वही, २.९
६. वही, १.७५, ७७, ८१
७. वही १.१०३
८. वही, २.४, २.१३
९. वही, ३.३.८६
१०. वही, २.३३०
११. वही, २.१; एवं म० त्रि०, १.१-२

लक्ष्य-व्यंग्यादि विविध भेद माने ही नहीं जा सकते, क्योंकि शब्द (अभिधान) और अर्थ (अभिधेय) के बीच एक ही प्रकार का सम्बन्ध हो सकता है : अभिधा का ।[1] दूसरे शब्दों में वाच्य-लक्ष्य-व्यंग्य आदि भेद से अर्थ का विभाजन असम्भव है। गौ शब्द से जिस प्रकार सास्नादिमान् पिण्ड की प्रतीति होती है, ठीक उसी प्रकार प्रकरणान्तर में वाहीक की भी प्रतीति होती है ।[2] वास्तव में वाक्य, अर्थ-प्रकरण-देश-काल-साहचर्य-विरोध-आदि विविध उपादान किसी अर्थ के विनिश्चय में सहायक होते हैं ।[3] इस दृष्टि से सभी अर्थ एक समान रूप से ही निश्चित होते हैं। यदि एक ही शब्द के प्रतीयमान-विविध अर्थों में कोई अन्तर है ही, तो वह है—गौण और मुख्य का ।[4] ये दोनों भेद भी भिन्न-भिन्न प्रसंग में 'असिद्धि' और 'सिद्धि' अथवा 'अप्रसिद्धि' और 'प्रसिद्धि' पर आधारित होते है ।[5] जिस प्रकरणादि में उच्चारण सम्काल ही जो अर्थ सामने आता है, 'प्रसिद्धि' के कारण वही वहां मुख्य होता है ।[6] एक शब्द का अनेक अर्थों या द्रव्यादि के साथ सम्बन्ध सम्भव होने से कौन सा अर्थ कहां अभिप्रेत है, या कहां ऐसा नहीं है, इसका विनिश्चय और नियन्त्रण शब्द में अव्याहित दो सत्ताएं करती हैं : 'उपचार' और 'प्रतिचार'। 'उपचार-सत्ता' के द्वारा कोई अर्थ किसी विशेष अवस्था मे सामने लाया जाता है, जब कि 'प्रतिचार-सत्ता' उसी स्थिति में अन्य अर्थों को सामने आने से रोके रखती है ।[7] अर्थ वास्तव में सम्प्रत्यय का नाम है। या कह सकते हैं कि अर्थ से ही सम्प्रत्यय की उपलब्धि होती हैं ।[8] वाक्य-पद-वर्ण आदि भेद से अर्थ की भिन्नता नही होती और न ही वाक्यार्थ, पदार्थ या वर्णार्थ जैसी कोई चीज होती है। सच तो यह है कि तथाकथित वाक्यार्थ को पदादि के अर्थों के रूप में विभाजित ही नहीं किया जा सकता ।[9] जिस प्रकार वाक्य एक अखण्ड और अविच्छेद्य अभिव्यक्ति है, उसी प्रकार अर्थ भी एक अखण्ड-नीय अभिव्यक्ति है। न तो उसके भाग किये जा सकते है, न उनके जुड़ने से किसी समग्र वाक्यार्थ की सृष्टि सम्भव मानी जा सकती है ।[10] यहां तक कि 'नाम,'

---

१. वाक्य०, २.४०८
२. वही २.२५४, २५७, ४०७
३. वही, २.३१६-१८
४. वही, २.२६६-६७
५. वही, २.२६५
६. वही, २.२६७, २८०, ३३८
७. वही, ३.३.३९-५०
८. वही, ३.३.५३
९. वही, २.१३, ९०, ४२२, ४२७
१०. वही, २.४२७-२८, ४४८

'आख्यात,' 'उपसर्ग,' 'निपात', आदि की दृष्टि से भी अर्थ का विभाजन नहीं किया जा सकता।[1]

**१२. शब्दशक्ति :** इस दृष्टि से तथाकथित शब्द-शक्तियों की मान्यता ही असिद्ध होती है। वास्तव में प्रतिपत्ता या ग्रहीता अपनी अशक्ति के कारण ही समझने-समझाने की सुविधा की दृष्टि से कुछ ऐसे शब्दों की स्थिति को स्वीकार कर लेता है, जिन्हें वक्ता ने प्रयोग नहीं किया होता, और इस प्रकार लक्ष्यार्थ अथवा व्यंग्यार्थ वाच्यार्थ की प्रतीति के विविध हेतुओं की कल्पना करता है। इन अविद्यमान शब्दों की कल्पना प्रतिपत्ता की अपनी अशक्ति की सूचक है, किसी शब्दशक्ति की नहीं।[2] भर्तृहरि का यह मत स्फोट-सिद्धान्त पर आधारित है, तथा चोम्स्की आदि की वर्तमान पृष्ठ-संस्वनी-व्याकरण एवं अन्त:संस्वनी-व्याकरण जैसी निराधार मान्यताओं का सबल प्रत्याख्यान करता है। शब्द और अर्थ के बीच केवल वाच्य या अभिधा का ही सम्बन्ध या नियम हो सकता है, अन्य किसी प्रकार का नहीं।[3]

**(ख) व्याकरण-दर्शन सम्बन्धी निष्कर्ष :**

**१. जाति-व्यक्ति :** सभी शब्द प्रथमत: जाति की ही अभिव्यक्ति करते हैं,[4] किन्तु विशिष्ट गुणों या द्रव्य से सम्बन्ध होने पर वे व्यक्ति का कथन करते हैं।[5] जाति और व्यक्ति परस्पर सापेक्ष स्थिति है। एक के अन्दर ही दूसरे के लक्षण समाहित होते हैं : जाति के कार्यों में व्यक्ति समाहित रहता है, जब कि व्यक्ति के गुणों से ही जाति के गुणों की अभिव्यक्ति होती है।[6] क्रिया वास्तव में सत्ता का ही इतर नाम है।[7] सत्ता स्वत: जाति की ही सूचिका है।[8] गुण, संख्या, लिंग आदि तत्त्व जाति में ही गिने जाते हैं, क्योंकि वे सामान्य होने के कारण किसी भी व्यक्ति के साथ रह सकते हैं।[9] इस प्रकार जाति-व्यक्ति का भेद सामान्य और विशेष के भेद पर आधारित होता है।[10]

१. वाक्य०, २.३१६, ३४७, ४५३
२. वही, १.८६, २.४१७
३. वही, २.४०८-९
४. वही, ३.१.६, १४
५. वही, १.३९
६. वही, ३.१.१९, २०, २९
७. वही, ३.१.३,४८; ३.८.२१; २४
८. वही, ३.१.३६, ३.८ २५
९. वही, ३.१.४९, ६०, ६५-८८
१०. विस्तार के लिए देखें व्याक० दार्श०, ६-२६ से ६-३४ तक, एवं वाक्य० ३.१.१२,१९

२. गुण और विशेषण शब्द : गुण या विशेषण के चार मुख्य लक्षण हैं : संसर्गी, भेदक, परतन्त्र और प्रकर्ष-हेतु ।[१] इन्हें ही हम ऐसा भी कह सकते हैं : (१) द्रव्य और गुण एक दूसरे से अलग नहीं किये जा सकते (संसर्गी), (२) गुण एक व्यक्ति को दूसरे से भिन्न सिद्ध करता है (भेदक), (३) इस प्रकार गुण किसी स्वतन्त्र सत्ता का द्योतक न होकर द्रव्य का ही द्योतक होता है (परतन्त्र)। तथा (४) एक ही जैसे गुणवाले द्रव्य-व्यक्तियों में परस्पर भेद बनाने के लिए भी गुण ही प्रकर्ष-द्योतन का हेतु (प्रकर्ष-हेतु) बनता है ।[२]

२. सत्त्व और आख्यात (नाम और क्रिया) : इन दोनों का मुख्य भेद 'सिद्ध' और 'साध्य' के रूप में कहा जाता है ।[3] क्रिया या आख्यात साध्यावस्था को सूचित करती है । यह साध्यावस्था अनेक गौण अवयवों से निर्मित होती है ।[४] उन अवयवों के एक दूसरे के बाद घटित होने से क्रिया को प्राप्तक्रमा, आश्रितक्रमरूपा, या क्रमजन्या कहा जा सकता है ।[५] षड्भावविकारों का यही रहस्य है ।[६] समूहजन्मा होने से यह किसी एक विशिष्ट स्थिति की सूचिका न होकर सामान्य की सूचिका या सामान्यभूता होती है और अनेक भागों मे बंटी सी देखी जा सकती है ।[७] किन्तु नाम-शब्दों में भेद यह है कि वे साध्यावस्था के सूचक न होकर सत्त्वभाव या सिद्धावस्था के सूचक हैं ।[८] किसी क्रिया के सिद्ध-स्थिति पा लेने पर वह क्रमजन्मा नहीं रहती । क्रमजन्यता के इस संहार से ही नाम शब्दों का प्रवर्तन होता है ।[९] उनमें निहित धातु या आख्यात से किसी क्रम या साध्यावस्था की सूचना नहीं मिलती । क्रिया जहां समूह की द्योतिका होती है, नामशब्द वहां व्यक्ति या द्रव्य के संकेतक होते हैं ।[१०] यहां यह विशेष अवधेय है कि जिस प्रकार नामों का प्रतिनिधित्व सर्वनामों के द्वारा भी हो जाता है, उसी प्रकार सभी क्रियाओं का कथन 'सर्वनामिका' के प्रयोग के द्वारा भी हो जाता है । ये सर्वनामिका क्रियाएं हैं—कृ, भू, अस्ति ।[११]

१. वाक्य०, ३.५.१;३
२. वही, १.६३-६५; ३.५.१-३
३. वही, ३.८.१,४८
४. वही, ३.८.४-६
५. वही, ३.१.३५, ३.८.३-४
६. वही, ३.१.३६, ३.८.१२
७. वही, ३.८.५,११, ३८
८. वही, ३.८.४८
९. वही, ३.१.४५, ३.८.३०
१०. वही, ३.८.४-६, १८
११. देखें, व्या० दार्श०, पृ० २५४.५

एक बात यह भी अवधेय है कि किसी क्रियाविशेष में जो अन्य क्रियाएं गौण या अंग रूप में प्रयुक्त होती है, वे ही जब स्वतन्त्रावस्था में मुख्य क्रिया का रूप धारण कर लेती है, तब अन्य कई क्रियांश उनके अंगभूत बन जाते हैं।[1]

४. शब्द की शक्तियां : हम कह आये हैं कि शब्द-शक्ति नाम से प्रसिद्ध अभिधालक्षणादि के भेद को भर्तृहरि स्वीकार नहीं करते। किन्तु इस पर भी वे कुछ स्थलों पर शब्द की विविध शक्तियों की चर्चा करते हैं। सर्व प्रथम 'ग्राह्यत्व' और 'ग्राहकत्व' के रूप में दो शक्तियों की चर्चा करते हैं।[2] अन्यत्र वे दिक्-साधन (कारक), क्रिया और काल को शब्द की शक्तियों के रूप में गिनते हैं।[3] इन सबको पृथक्शः भी उन्होंने कालशक्ति[4], दिक्शक्ति[5], आदि के रूप में कहा है।

५. दिक् और काल : दिक् को वर्त्तमान शब्दावली में 'स्पेस' या 'आकाश' कहते हैं। काल क्रिया का गुण है, क्रम दिक् का। क्रिया क्रमाश्रित भी है। नाम में क्रम और काल दोनों का ही समावेश नहीं होता। द्रव्य या व्यक्ति की सत्ता अन्य तत्सदृश व्यक्तियों से उसकी भिन्नता पर आश्रित होती है। अन्यों से उसकी भिन्नता दिक् के कारण ही होती हैं। दिक् दो द्रव्यों के बीच स्थित अन्तराल का नाम है। अथवा, किन्हीं दो सीमाओं में आवद्ध अन्तराल या आकाश ही दिक् कहलाता है।[6] अन्यथा अन्तराल निर्भाग और क्रमहीन होता है।[7] काल और दिक् दोनों ही चैतन्य की भांति अविच्छिन्न रूप में स्थित हैं।[8] देश-भेद[9], क्रमभेद,[10] संयोग-विभाग,[11] अवधिकल्पना,[12] भागकल्पना,[13] भेदकल्पना,[14] अविच्छि-

---

१. वाक्य०, ३.८.६, ११-१२, १५
२. वही, ३.८.४-६, १८
३. वही, ३.६.१
४. वही, १.३
५. वही, ३.६.२, ३
६. वही, ३.६.२, १३, १४
७. वही, ३.६.१४
८. वही, ३.६.१८ तुलनीय, वै० भा० "कालखात्मदिशां स्थगितत्वं परमं महत्।" देखें, व्या० दार्श०, पृ० २६६ : ६-३-१
९. वाक्य०, ३.६.४,६
१०. वही, ३.६.४
११. वही, ३.६.५
१२. वही, ३.६.२, २१
१३. वही, ३.६.११-३
१४. वही, ३.६.२०-१

न्नता,[1] एकत्व-नानात्व,[2] आदि के मूल मे हेतुभूत यह दिक् ही है। देश-भेद या दिशाभेद की कल्पना भी उसी प्रकार अवधि पर आश्रित होती है, जिस प्रकार काल-भेद की कल्पना। अवधि एक विशिष्ट विन्दु है। उसकी अपेक्षा मे ही पूर्व, अपर, वर्त्तमान, भूत, भविष्यत्, आदि की कल्पना की जाती है।[3] काल के सम्बन्ध में यह विशेषता है कि वहां सीमाओ का निर्धारण अवधि और प्रतिपाद्य के द्वारा न होकर प्रतिवन्ध और अभ्यनुज्ञा के दो विन्दुओ के बीच होता है।[4] कारक-कल्पना का आधार भी यह दिक् ही है। 'भर्तृहरि के शब्दो मे, कर्त्ता-कर्म-करणादि का भेद आश्रय-भेद पर आधारित है; और यह आश्रयभेद दिक्-तत्त्व पर आधारित होता है।[5] भिन्नता, पृथक्ता और दूरी का कारण यह दिक् ही है।[6] इस पर भी यह सत्य है कि दिक् अखण्ड और अविच्छेद्य रूप मे सर्वगत है।[7]

काल भी दिक् की ही भांति एक और अखण्ड है।[8] उसके भेद केवल परिकल्पनामात्र ही है।[9] इसी कारण वर्त्तमान-भूत-भविष्य की सीमाएँ किसी भी रूप मे निश्चित नही की जा सकती। वे स्थिति-सापेक्ष या वक्तृ-सापेक्ष है।[10] हम जिस क्षण को भी अपने प्रत्यक्ष का विषय वनाते हैं, वही वर्त्तमान है। उसके पूर्व और पर के अंशों को ही हम भूत और भविष्यत् कर देते हैं।[11] वास्तव मे तो केवल अतीत की ही सीमा किसी अंश तक निश्चित की जा सकती है। भविष्यत् को तो काल कहना भी उचित नही।[12] फिर भी लोकव्यवहार की सुविधा के लिए हम तीन विभाग मान लेते हैं।[13] इसका सवसे उपयुक्त उदाहरण है, वर्त्तमान-सामीप्य का, जिसका अस्तित्व भूत और भविष्य दोनो के ही गर्भ मे स्थित रहता है। इसकी पकड़

१. वाक्य०, ३.६.१७, १८
२. वही, ३.६.२४, २६
३. विशेष विवरण के लिए देखे व्याक० दार्श०, ६.४ से ६.१०, एवं १२ २३ से १२.२५
४. वाक्य०, ३.९.७० एवं व्याक० दार्श०, १२.१८,१९
५. वाक्य०, २.७,१३ एवं व्याक० दार्श०, ३.१५
६. व्याक० दार्श०, ९.१५, १६
७. वाक्य०, ३.६.१७, १८
८. वही, ३.६.१८
९. वही, ३ ९ ३८, ४६-४८
१०. वही, ३.९, १०९, ११३
११. वही, ३.९.१०१-३
१२. वही, ३.९.५१
१३. वही, ३.९.१०२

में आने वाले दोनों अंशों को हम क्रमशः भूत और भविष्य के रूप में भी कह सकते हैं और वर्तमान के रूप में भी।[1]

६. **संख्या और वचन** : संख्या और तदाश्रित वचन का आधार दिक् पर ही है। कारण यह है कि संख्या जन्म लेती है, एकत्व-नानात्व की कल्पना से। यह कल्पना आश्रित होती है, भेदाभेद या परापरत्व की भावना से।[2] ये दोनों भावनाएं जन्म लेती हैं दिक् से।[3] दिक् की अखण्डता एकत्व का हेतु बनती है। किन्तु सीमाओं में खण्डकल्पना या भागकल्पना जागते ही नानात्व की स्थिति आ जाती है। यह नानात्व पूर्वापरत्व, भेदाभेदत्व या परापरत्व पर आश्रित रहता है। और ये सब परस्पराश्रित विभेद हैं। भेद अपनी सत्ता के लिए अभेद पर, पूर्व पर पर, तथा पर अपर पर आश्रित हैं। अतः जिसे हम एकत्व कहते हैं, वह भी नानात्व की अपेक्षा में ही रहता है।[4] यदि नानात्व न हो तो एकत्व की भी स्थिति नहीं होती।[5] दूसरे शब्दों में, यदि एकत्व नहीं है, तब द्वित्व आदि की कल्पना भी नहीं हो सकती; क्योंकि भेद और संख्या का आधार इस एकत्व पर स्थित है। इसके बिना अन्य संख्याएं सम्भव ही नहीं होतीं।[6] इस प्रकार वास्तव में द्विवचन या बहुवचन आदि की सत्ता दो एकत्व या बहुत से एकत्व इत्यादि के रूप में ही रहती है।[7] यहीं यह बात भी समझने योग्य है कि गणना की सुविधा के लिए हम कुछ संख्या-संघों की कल्पना कर लेते हैं। दस, बीस, तीस, चालीस, आदि इसी प्रकार के संघ हैं, जो स्वतः एक दस, दो दस, तीन दस, आदि के भेद से नवति या नब्बे तक माने जाते हैं।[8] जब हम एकादश, एकविंशति, आदि कहते हैं, तब हम इन्हीं संघों में एक, दो आदि को जोड़ते जाते हैं। इस प्रकार मूलगणना नौ तक ही सीमित रहती है। दस को हम एक संघ मान लेते हैं। फिर ये दस भी नौ दस या नब्बे तक ही गिने जा सकते हैं। 'दस दस' होते ही एक नया संघ मान लिया जाता है : शत। फिर इसी के क्रम में अन्य संघों की कल्पना की जाती है।[9] इसीलिए

१. वाक्य०, ३.३.१३१ एवं व्याक० दार्श०, १२.१३,१४
२. वाक्य० ३.११.१, २, ४, १२ आदि, तथा ३.६.६, १६
३. वही, ३.६.२४ से २८
४. वही, ३.६.२६
५. वही, ३.६.२८
६. वही, ३.११.१५, १६
७. वही, ३.११.१५, १६
८. वही० ३.११.१६
९. वा० सं०, यजु०, १७.२ में ये संघ इस रूप में गिनाए गए हैं : दश, शत, सहस्र, अयुत, नियुत, प्रयुत, अर्बुद, न्यर्बुद, समुद्र, मध्य, अन्त और परार्ध।

विंशति की मूल कल्पना 'द्वि+दश' से मानी गई है। यह दश-पद्धति ही दशमलव कल्पना का आधार बनती है, जिसमें एक से नौ तक की संख्याएं दस के एक संघ की अंशभूता मानी जाती है। सच तो यह है कि ग्यारह, इक्कीस, आदि में हम एक+दस, दो+दस आदि अंगों को मान रहे हैं। इस प्रकार हम उसमें दो भागों की कल्पना करते हैं: पूर्ण संघ और संघ का अंश। अतः ११ और २१ आदि लिखकर ग्यारह और इक्कीस को व्यक्त करते हुए हम एक ही संख्या को दो भागों में विभाजित करते हैं: प्रथमतः पूर्ण संघ के रूप में तत्र अंश भूत अवशेष के रूप में।[१] यद्यपि सत्य यह भी है कि बीस, तीस, आदि कहते समय हम दो दस, तीन दस, आदि की मूल भावना को भूल कर उन्हें एक नए संख्या-संघ के रूप में व्यवहृत कर रहे होते हैं।[२] वास्तव में ये संख्यावाचक शब्द संज्ञामात्र है, जिनका कार्य किसी समूह का संख्यान कराना मात्र होता है।[3] संख्या का सम्बन्ध सामान्यतः द्रव्य या नाम से है।[४] कर्त्ता के संख्याश्रित वचन के अनुसार ही क्रिया के वचन का भी प्रयोग किया जाता है। अन्यथा, क्रिया में संख्या का प्रश्न नहीं उठता।

७. **साधन या कारक :** मूलतः छह कारक माने जाते है: कर्त्ता-कर्म-करण-सम्प्रदान-अपादान और अधिकरण। शेष या सम्बन्ध कारक इस से किंचित् भिन्न स्थिति का है।[५] हेतु कर्त्ता का ही भेद है।[६] सम्बोधन को कारकों में न गिनना ही उचित है।[७] उक्त छहों कारकों को हम मूलतः कर्तृत्व के छह भेद ही मान सकते हैं।[८] वास्तव में इन सभी कारकों का योगदान भी क्रिया के निष्पादन में कर्त्ता के तुल्य ही होता है। अन्तर यही है कि कर्तृत्व के ही भेद होते हुए भी कर्तृ-भिन्न पांचों कारक कर्ता द्वारा निष्पाद्यमान मुख्य क्रिया में अपनी-अपनी गौण क्रियाओं के द्वारा योगदान देते है। इस प्रकार एक ओर वे अपने कर्त्तृत्व को कर्त्ता के अधीन कर देते हैं, दूसरी ओर उनकी क्रियाएं गौण होकर मुख्य क्रिया में ही समाहित हो जाती हैं। परिणामतः वाक्य प्रयोग में हम केवल मुख्य क्रिया की ही अभिव्यक्ति पाते हैं, जब कि अन्य कर्ता मुख्य कर्त्ता से अपने नये सम्बन्धों को समन्वित करके उसके साधन बन जाते हैं।[९] यह स्थिति उसी समय परिवर्तित हो

---

१. वाक्य०, ३.११.२० तथा व्याक० दार्श०, १०.१०
२. वाक्य०, ३.११-२२-२४
३. वही, ३.१११.५, २६
४. वही, ३.१.५१, ३.११.१,१२
५. वही, ३.७.१५६
६. वही, ३.७.१२५
७. वही, ३.७.१६३,६
८. वही, ३.७.३७, ४४
९. वही, ३.७.२०-२३

जाती है, जिस क्षण इन तथाभूत गौण कारकों में से कोई भी कारक मुख्यता ग्रहण कर लेता है। उस समय उसके द्वारा अनभिहित निष्पाद्यमान क्रिया मुख्य बन कर अभिधेय हो जाती है।[1] तब वह भी स्वतन्त्र कर्त्ता हो जाता है।[2] कर्त्ता को स्वतन्त्र कहने का अर्थ है, अन्य कारकों की भांति वह किसी अन्य कारक के प्रति परतन्त्र नहीं होता, बल्कि अभिहित क्रिया के निष्पादन में वह अन्य साधनों या सहायकों के बिना भी समर्थ हो सकता है।[3] अन्य कारक उसकी तुलना में उसके द्वारा निष्पाद्यमान क्रिया की दृष्टि से गौण या परतन्त्र होते हैं।[4] सम्बन्ध कारक के विषय में यह विशेष है कि वह भी मूलतः अन्य कारकों की भांति क्रिया-कारक ही होता है, यद्यपि प्रयोगावस्था तक पहुँचते हुए वह स्पष्टतः किसी क्रिया से सम्बद्ध न रह कर मूलकर्त्ता या अन्य कर्त्तृत्वयुक्त कारक से सम्बद्ध हो जाता है।[5] सम्बोधन में कर्त्तृत्व निवास नहीं करता। उसका मुख्य कार्य है, कर्त्ता के प्रति अभिमुखीभाव।[6]

ये सभी कारक अपनी सत्ता के लिए दिक् पर आधारित होते हैं,[7] यद्यपि साधन (कारक) स्वतः दिक् के समकक्ष ही शब्द की एक शक्ति है।[8]

८. पुरुष और चित् : नाम में साधन या कारक की जो स्थिति है, आख्यात या क्रिया में वही स्थिति पुरुष की है। दोनों का ही सम्बन्ध कर्त्ता से है। किन्तु कारक का आधार दिक् पर है, जब कि पुरुष का आधार चित् पर है। चित् नित्य, अविभाज्य और अविच्छेद्य है।[9] दिक् और काल को इसके समान ही अविच्छेद्य कहा गया है।[10] इस पर भी वक्ता अपने अहं को केन्द्र बना कर समस्त चित् को आत्म और पर के दो विभागों में विभक्त मानकर आत्माभिव्यक्ति करता है। स्वयं को वह आत्म या केन्द्र मान लेता है, शेष चित् को वह पर मान लेता है।[11] आत्म की अभिव्यक्ति उत्तम पुरुष के रूप में की जाती है। पर की अभिव्यक्ति प्रत्यक्ष और अप्रत्यक्ष के भेद से दो प्रकार की हो जाती है। इनमें से प्रत्यक्ष चित्

१. वाक्य०, ३.७.२१, २२
२. वही, ३.७.२१
३. वही, ३.७.१०१-३, १२२.३
४. वही, ३.७.२२-३
५. वही, ३.७.१५६
६. वही, ३.७.१६३, १६६-७
७. देखें, व्याक० दार्श०, पृ० ३१२ से ३१५
८. वाक्य०, ३.६.१
९. वही, १.४१
१०. वही, ३.६.१८
११. वही, ३.१०.१

को मध्यम पुरुष के द्वारा व्यक्त किया जाता है,[1] अप्रत्यक्ष चित् प्रथम पुरुष या अन्यपुरुष का विषय ठहरता है। किन्तु यही अवधेय है कि क्रिया की दृष्टि से अचित् भी अप्रत्यक्ष चित् के ही समकक्ष ठहरता है। अर्थात्, उन दोनों की अभिव्यक्ति प्रथम पुरुष के ही माध्यम से होती है।[2] इसीलिए मूलत कर्तृत्व को चित् और अचित् के भेद से भिन्न माना जाता है। चित् को द्विधा-भिन्न मान कर पर के दो भेद प्रत्यक्षादि के रूप में स्वीकार किये जाते हैं। इनमे से आत्म-चित् को उत्तम पुरुष, प्रत्यक्ष पर-चित् को मध्यम पुरुष, एवं अप्रत्यक्ष पर-चित् तथा अचित् को प्रथम पुरुष के द्वारा अभिव्यक्त किया जाता है।[3]

९. उपग्रह : किसी साध्यावस्था या क्रिया को जब अन्याभिमुख या कर्त्तभिमुख फल की दृष्टि से वर्णित किया जाता है, तब उसके इस भेद की सूचना उपग्रह के प्रयोग द्वारा दी जाती है।[4] कर्त्तभिमुख फल को आत्मनेपद सूचित करता है, अन्याभिमुख को परस्मैपद।[5] एक ही क्रिया का प्रयोग दोनों प्रकार से सम्भव होने पर उसका प्रयोग यथायोग्य दोनों उपग्रहों में हो सकता है।[6] वस्तुतः यह उपग्रह भी चित् के आत्म-पर-विभाग पर ही आश्रित है। इसकी अभिव्यक्ति तिङ् और कृत् दोनो ही प्रत्ययों से हो सकती है।[7]

१०. लिंग : लिंग के सत्त्वात्मक या द्रव्यात्मक विभाजन के पीछे एक सर्वमान्य या निश्चित सिद्धान्त नही है।[8] केवल लिंग-भेद के कारण ही अर्थ-भेद नही हो जाता। पर जब एक ही पद विविध लिगो मे प्रयुक्त होता है, तब उसका हेतु कोई न कोई भाव-भेद ही होता है।[9] लिंग-संख्या तीन होने पर भी प्रयोक्ता उसे भिन्न-भिन्न रूप मे प्रयोग करते हैं।[10] नपुसक को पुम् और स्त्री के मध्य की एक स्थिति मान लिया जाता है।[11] वास्तव मे सारी लिंग-कल्पना ही विवक्षाश्रित और

---

१. वाक्य०, ३.१० १-२
२. वही, ३.१०.३
३. वही, ३.१०.१-३
४. वही, ३.१२.१-२, ५, ६
५. वही, ३.१२.१, ५, ६
६. वही, १२.६-७, २०, २३-२७
७. वही, १०.३, १२.१
८. वही, ३.१३.१-४
९. वही, ३.१३.१२-१४, २६
१०. वही ३.१३.१६,२३
११. वही, ३.१३.१३-१४, १७, २७

बुद्ध्याश्रित होती है। अतः लिंग के प्रयोगभेद के पीछे भावात्मक भिन्नता या सुरुचि होना आवश्यक है।[1] भिन्नलिंगात्मक शब्द व्याकरण की दृष्टि से एक ही समान होकर भी भिन्नात्मा होते हैं।[2] अतः उन्हें नाम्ना गिनना ही उचित है।[3] पुंलिंग की मूल भावना है—प्रसव और आविर्भाव, जब कि स्त्रीलिंग की मूलभावना संस्त्यान और तिरोभाव हैं।[4] लिंग-विनिश्चय सर्वदा ही सामान्य लक्षणों के आधार पर नहीं किया जाता।[5]

११. समास और वृत्ति : सम्पूर्ण समास-रचना का अस्तित्व एक पद के ही समान है।[6] जिस प्रकार पद-कल्पना अपोद्धार पर आश्रित है, उसी प्रकार समास में पदों की स्थिति भी अपोद्धार पर ही आश्रित होती है।[7] अत एव वह निरर्थक एवं अव्यावहारिक कल्पनामात्र ही है।[8] इसलिए समास में भी पदों की स्थिति मान कर उनमें पदभेद, प्रत्ययलोप, आदि जैसी अवास्तविक स्थिति को भी व्यवहारतः अपनाना पड़ता है।[9] इस दृष्टि से वाक्य और समास में अन्तर भी अवास्तविक ठहरता है।[10] वाक् की अविभाज्य इकाई है—वाक्य। समास का अन्तर्भाव उसमें सामान्य पदों की ही भांति हो जाता है। प्रत्ययहीनता, प्रत्यय-संयोगादि की बात पद में ही सम्बद्ध होती है। अतः वाक्य के रहते समासाश्रित वृत्ति का विचार केवलमात्र तर्काश्रित एवं महत्त्वहीन ही कहा जा सकता है। स्पष्ट है कि वृत्ति में आ जाने वाली अधिकतर शब्दराशि मात्र कल्पित होती है। यही बात लिंग वचन-विभक्ति आदि एवं अलंकार-विधान आदि के सम्बन्ध में भी है।[11]

---

१. वही, ३.१३.१६
२. वही, ३.१३.२०-२३
३. वही, ३.१३.२६
४. वही, ३.१३.१३, १७। साथ ही देखें, व्याक० दार्श०, पृ० ४५२
५. वाक्य०, ३.१३.२०, ३१
६. वही, ३.१४.१५, १६, एवं पा० १.२.४६
७. वही, तुल० ३.१.१, ३.१४; ४६, ७४-५, ६६
८. वही, ३.१४.३३-४
९. वही, ३.१४.७४-८१
१०. वही, ३.१४.४६.५१
११. विस्तृत विवेचन के लिए देखें, व्याक० दार्श०, अन्तिम अध्याय 'वृत्ति या भावना।'

उपसंहार : ये हैं वे कुछ चुनी-चुनी बातें, जिन्हें हम भर्तृहरि की भाषाविज्ञान एवं व्याकरण को देन के रूप में कह सकते हैं। इनके अतिरिक्त अनेक चमत्कारी बातें ऐसी भी हैं, जिन्हें यहां गिनाने का अवकाश नही है। मेरा निवेदन है कि इनके लिए मेरे द्वारा लिखे गये भाषातत्त्व और वाक्यपदीय, व्याकरण की दार्शनिक भूमिका, एवं संस्कृत व्याकरण का उद्भव और विकास नाम के ग्रन्थों के सम्बद्ध स्थलों का अनुशीलन करना चाहिए। वहाँ सभी उपस्थापनाएं सप्रमाण एवं विस्तार से विचारी गई हैं।

# हिन्दी की प्रशासनिक शब्दावलियों के निर्माण में संस्कृत की भूमिका

नारायणदत्त पालीवाल

हमारे देश में काश्मीर से लेकर कन्या कुमारी तक तथा गुजरात से लेकर नागालैण्ड तक अनेक भाषाएं, उप-भाषाएं, बोलियां तथा उप-बोलियां बोली जाती हैं। इनमें विभिन्नता के होते हुए भी एकता के दर्शन होते हैं। प्राचीन काल से ही भावनात्मक एकता के संदेश के साथ-साथ भारतीय साहित्य में देश की सांस्कृतिक गरिमा, यहां की सभ्यता, यहां के आदर्श और जीवन के शाश्वत मूल्यों को समान रूप से वाणी मिली है। यही कारण है कि सभी भारतीय भाषाएं भावनाओं और विचारों की अभिव्यक्ति के माध्यम के रूप में इस धरती पर सांस्कृतिक एकता की पावन गंगा प्रवाहित करती हैं। भाषा मानव को मानव से जोड़ती है। यह विचारों के आदान-प्रदान में सहायक होने के साथ-साथ परम्पराओं, संस्कृतियों और मान्यताओं तथा विश्वासों को समझने का माध्यम भी है। प्राचीन काल से ही विभिन्न भाषाएं इस देश में पारस्परिक स्नेह, भाई चारे की भावना तथा सांस्कृतिक एकता और अखण्डता को बनाये रखने में महत्वपूर्ण भूमिका निभाती रही है। इस दृष्टि से देखा जाए तो संस्कृत और हिन्दी साहित्य भारतीय संविधान में मान्यता प्राप्त अन्य प्रादेशिक भाषाएं इस देश की सामाजिक संस्कृति के विकास के लिए महत्वपूर्ण स्थान रखती हैं।

संस्कृत भाषा के विषय में संस्कृत के प्रसिद्ध पाश्चात्य विद्वान् मोनियर विलियम ने कहा है कि "यद्यपि भारत में पांच सौ से अधिक बोलियां प्रचलित हैं, परन्तु हिन्दुत्व को मानने वाले सभी व्यक्तियों के लिए, चाहे वे कितनी जाति, कुल, मर्यादा, सम्प्रदाय और बोलियों की भिन्नताओं के क्यों न हों, सर्व-सम्मति से स्वीकृत और समादृत एक ही पवित्र भाषा और साहित्य है और वह भाषा है—संस्कृत और वह साहित्य है—संस्कृत साहित्य"।[1] संस्कृत को वाल्मीकि, व्यास, कालिदास, मम्मट, विश्वनाथ और पंडितराज-जगन्नाथ जैसे काव्य मर्मज्ञ और पाणिनि जैसे वैयाकरणों पर गर्व है। गीता जैसी कर्म-सिद्धान्त की पुस्तक संस्कृत

१. मोनियर विलियम, हिन्दुइज्म, (के. एम. मुन्शी द्वारा सम्पादित इन्डिया इन हैरिटेज, जिल्द २, पृ० ९१, में राधाकुमुद मुखर्जी द्वारा उद्धृत)

की देन है इसी प्रकार वेदांत जैसा आध्यात्म-सिद्धांत विश्व में अपनी बराबरी नहीं रखता। दर्शनों का सूक्ष्म विश्लेषण भी संस्कृत भाषा की अपनी निधि है। इतना ही नहीं, चरक, सुश्रुत जैसे आयुर्वेदाचार्य संस्कृत भाषा ने पैदा किए हैं। अतः इस कथन में अत्युक्ति नहीं है कि वाङ्मय के सभी रूपों का विवेचन तथा समाज विज्ञान परक समग्र चिन्तन केवल संस्कृत मे उपलब्ध है।[1]

संस्कृत-भाषा : राष्ट्रीय चेतना की सहजवाहिका :

जहां तक संस्कृत-भाषा का सम्बन्ध है यदि पिछली कई शताब्दियों के इतिहास पर दृष्टि डालें तो हमें ज्ञात होगा कि जब देश छोटे-छोटे राज्यों और प्रान्तों में बँटा था तो संस्कृत को कार्य-व्यवहार के लिए महत्त्वपूर्ण भाषा के रूप में अपनाया गया था। इन राज्य-इकाइयों को तत्कालीन व्यवस्था के अन्तर्गत राष्ट्र का नाम दिया जाता था और लगभग सभी राज्यों में राजभाषा के रूप में संस्कृत अपनाई गई थी। देश की भौगोलिक, राजनीतिक और आर्थिक परिस्थितियों के अनुसार इनमें स्थानीय भाषाओं और बोलियों का अलग-अलग होना भी स्वाभाविक था। परन्तु यह उल्लेखनीय है कि सभी प्रादेशिक भाषाएं संस्कृत के प्रभाव-क्षेत्र में थी। गुप्तकाल के सरकारी लेख-पत्रों, कानूनों, नियमों तथा सरकार और नागरिकों से सम्बन्धित अनेक अभिलेखों का संस्कृत में पाया जाना इस बात का प्रमाण है कि प्रशासनिक कार्यो में इसका प्रचलन था। इसके अतिरिक्त हमारे धर्म-ग्रन्थों तथा शैक्षणिक, सांस्कृतिक और वैज्ञानिक साहित्य की यह भाषा प्राण रही है। वैदिक काल से लेकर मुसलमान राज्य की स्थापना तक इसे राष्ट्रभाषा का रूप प्राप्त था। यही कारण है कि विद्वानों द्वारा संस्कृत-साहित्य को राष्ट्रीय साहित्य कहा गया है।[2]

संस्कृत भाषा के इतिहास का अध्ययन करने से पता चलता है कि यह भारतीय संस्कृति की सहजवाहिका के रूप में इस देश की सेवा करती आई है। इस भाषा को जहाँ समृद्ध धार्मिक साहित्य का गौरव प्राप्त है वहीं ललित-साहित्य और धर्म-निरपेक्ष वैज्ञानिक विषयों पर प्रभावशाली साहित्य प्रस्तुत करने का श्रेय भी है। गणित, राजनीति, अर्थशास्त्र, रसायन, भूगोल, ज्योतिष, दर्शन, काव्य-शास्त्र, शिल्पकला आदि से सम्बन्धित महत्त्वपूर्ण साहित्यिक योगदान का श्रेय भी इस भाषा को है। शिक्षा का माध्यम रहने के साथ-साथ प्रशासनिक कार्यों में प्रयुक्त-होकर इस भाषा ने भारत को एक सूत्र में बांधने का महत्त्वपूर्ण कार्य किया है।

संस्कृत को विश्व की तीन प्राचीन महान् भाषाओं में परिगणित किया गया है। चीनी और लैटिन की भांति संस्कृत का इतिहास भी बड़ा पुराना और

---

१. जगदीश प्रसाद कौशिक, भारतीय आर्य भाषाओं का इतिहास, जयपुर १९६९, पृ. ५५

२. वासुदेव शरण अग्रवाल, भाषा (त्रैमासिक), १९६५, दिल्ली, पृष्ठ २५

व्यापक है। भारत ही नहीं इसका प्रभाव क्षेत्र थाइलैण्ड, मलाया, अफगानिस्तान, जावा, सुमात्रा, श्रीलंका, फिलिपीन, इंडोनेशिया, कम्बोडिया, वोनियो, चाइना, तुर्किस्तान आदि देशों तक है। जौर्ज ब्रैडली मैकफर्लेण्ड द्वारा बनाये गये थाई-कोश में एक ही पृष्ठ पर उपमा, उपमान, उपमेय, उपयुवराज, उपसम्पदा, उपाध्याय, उपरिभाव आदि शब्द मिलते हैं। इसी प्रकार सरकारी विभागों के सम्बन्ध में कर्म-जलप्रदान (इरिगेशन डिपार्टमेंट), कर्म-नगरादार (डिपार्टमेंट ऑफ म्युनिसिपल अफेयर्स), बीजगणित (एलजब्रा) तथा त्रिकोणमिति (ट्रिग्नोमेट्री) जैसे शब्द प्रचलित हैं।[1]

हिन्दी पर संस्कृत का प्रभाव :

हिन्दी भाषा और साहित्य पर संस्कृत का अविराम प्रभाव पाया जाता है इसे किसी काल और सीमा में नहीं बांधा जा सकता। हिन्दी-साहित्य की अनेक कृतियों पर संस्कृत का प्रभाव स्पष्ट है। यदि हिन्दी के आदिकाल को ही लिया जाए तो उससे पहले की भाषा अपभ्रंश पर भी संस्कृत का व्यापक प्रभाव रहा है। शैली, शब्दावली, परम्परा, काव्यांग-विवेचन और आलोचना के क्षेत्र में हिन्दी साहित्य पर संस्कृत का प्रभाव स्पष्ट है।[2]

कालिदास के प्रकृति वर्णन में सरोवर, सागर और ऋतुओं का जिस प्रकार वर्णन हुआ है द्विवेदी युग में भी कविता में प्रकृति का वैसा ही चित्रण मिलता है।[3]

शैली के प्रसंग में यह उल्लेखनीय है कि कहीं-कहीं कतिपय हिन्दी के क्रिया पदों को छोड़कर समस्त वर्णन तत्सम शब्दावली में ही पाया गया है। जैसे राधा के स्वरूप का वर्णन करते हुए लिखा गया है :—

"रूपोद्यान-प्रफुल्ल-प्राय-कलिका राकेन्दु-विम्वानना
तन्वंगी कल-हासिनी सुरसिका क्रीडा-कला-पुत्तली।

---

१. डा० रघुवीर, कम्प्रीहैन्सिव हिन्दी इंग्लिश डिक्शनरी—पृष्ठ २३-२४

२. जगदीश प्रसाद कौशिक, भारतीय आर्य भाषाओं का इतिहास, जयपुर, १९६८, पृ० ५५

३. द्रष्टव्य, अयोध्यासिंह उपाध्याय की निम्न पंक्तियाँ—

जंबू अंब कदम्ब निम्ब फलसा जंबीर औ आंवला
लीची दाड़िम नारिकेल इमिली औ शिंशपा इंगुदी।
नारंगी अमरूद बिल्व बदरी सागौन शालादि भी
श्रेणी-बद्ध तमाल ताल कदली औ शालमली थे खड़े॥

—अयोध्यासिंह उपाध्याय, प्रियप्रवास, ९.२५

शोभावारिधि की अमूल्य-मणि सी लावण्य-लीलामयी
श्रीराधा मृदुभाषिणी मृगदृगी माधुर्य्य की मूर्त्ति थीं ॥"[1]

कहानी, उपन्यास, अतुकांत कविता, कहावतों और यहां तक कि छन्दों पर भी यह प्रभाव विद्यमान है। अतः संस्कृत भाषा और साहित्य समृद्ध और विविध है। पं० जवाहर लाल नेहरू के शब्दों में "संस्कृत भाषा और जो कुछ उसके साहित्य में विद्यमान है, वह महान पैतृक सम्पत्ति है और जब तक उसका हमारे जन-जीवन पर प्रभाव कायम रहता है तब तक भारत की मौलिक प्रतिभा जीवित रहती है।"[2]

**प्रशासनिक शब्दावलियों के निर्माण में अरबी, फारसी उर्दू तथा अंग्रेजी का प्रभाव**

१००० ई० के बाद मुसलमानों के आगमन पर संस्कृत-भाषा का प्रयोग सीमित हो गया। जब भारत में मुस्लिम शासन स्थापित हुआ तो अदालती भाषा तथा राजभाषा के रूप में फारसी और अरबी के प्रचलन ने संस्कृत भाषा के ऊपर से राजकीय संरक्षण हटा दिया। परन्तु जनता ने फिर भी पठन-पाठन, धार्मिक कृतियों और परम्पराओं, मन्दिरों तथा पुनीत स्थानों में सम्पन्न किए जाने वाले विधि-विधानों में इस भाषा का प्रयोग जारी रखा। यह उल्लेखनीय है कि इस अवधि मे शासन का कामकाज ऐसी भाषा में चल पड़ा जिसमें फारसी-अरबी का प्रभाव था और उसे न्यायालयों में भी स्थान मिला। इसका प्रशासनिक भाषा पर व्यापक प्रभाव पड़ा जो आज तक है। यह कहना अनुचित न होगा कि प्रशासनिक क्षेत्र की भाषा के रूप में संस्कृत की भूमिका उल्लेखनीय होते हुए भी जनसाधारण की लोकप्रियता की दृष्टि से उर्दु के महत्त्व को नकारा नहीं जा सकता।

मुसलमान शासकों के समय, धर्म, शासन, सेना, खानपान, स्वास्थ्य, व्यवसाय और साज-समान सम्बन्धी ऐसे अनेक शब्द प्रचलन में आए जो मूल रूप से अरबी अथवा फारस के थे। सरकार, तहसीलदार, चपरासी, वकील, सिपाही, अमीन, खजांची, माल, कमान, जिला, तहसील दफतरी, दलाल, दवा, ईमानदार और बेकार आदि शब्द आज भी सरकारी कामकाज और जनता के दैनिक प्रयोग में बराबर लोकप्रिय हैं। यहां तक कि कप्तान, अलमारी, कमरा, नीलाम आदि के समान पुर्तगाली मूल के शब्द भी आमतौर पर प्रचलित हो गये। दैनिक प्रयोग में आने वाले चाकू, कैंची, चेचक, सुराग, कुर्ता और लाश जैसे तुर्की शब्दों का प्रचलन भी चलता रहा है। मेरे विचार में यह ठीक ही रहा है क्योंकि परिवर्तित परिस्थितियों तथा ज्ञान और विज्ञान की विकसित अवस्था के साथ-साथ जीवंत भाषा नए शब्दों और अर्थों को अपनाते हुए अपना व्यापक प्रचार और प्रसार कर सकती है। यही कारण था कि सरकारी और सामान्य जनता के प्रयोग

---

१. अयोध्यासिंह उपाध्याय, प्रियप्रवास, ४.४

२. पण्डित जवाहरलाल नेहरू, भण्डारकर, ओरियन्टल रिसर्च इन्स्टीट्यूट, पूना में दिया गया भाषण, १, अगस्त, १९५६.

में इस काल में पुराने समय से चली आ रही लीक से हट कर राजभाषा को नई दिशा मिली।

अंग्रेजी राज्य में संस्कृत, पाठशालाओं तथा आश्रमों के माध्यम से जनता से जुड़ी रही। जनता के मन और मस्तिष्क में इसके प्रति स्नेह बना रहा। अतः पठन-पाठन में रुचि लेने वाले विद्वानों और परम्पराओं से जुड़े हुए व्यक्तियों ने किसी न किसी रूप में संस्कृत का चलन जारी रखा। परन्तु राजकाज के लिए अंग्रेजी धीरे-धीरे अपने क्षेत्र को व्यापक करती गई। इस अवधि में शिक्षा, विज्ञान और राजनीति के क्षेत्र में ज्ञान का प्रचार और प्रसार हुआ। अतः नए आयाम और नई दिशाओं को वाणी देने के लिए भाषा भी अपने रूप को उसी के अनुकूल परिवर्तित करने लगी। जहां तक शब्दावली का प्रश्न है भाषा में संस्कृत, अंग्रेजी अरबी, फ़ारसी और उर्दू के शब्द खपने लगे। अंग्रेजी ने अपने शासन की सुविधा के लिए हिन्दी और संस्कृत के शब्दों को भी अपनाया। छोटे-छोटे न्यायालयों में उर्दू के तकनीकी शब्द जैसे मुकदमा गवाह आदि चलते रहे। पर समन, जज, वारंट जैसे शब्द भी आम प्रचलन में आ गये।

**हिन्दी को राष्ट्रव्यापी रूप दिलाने में संस्कृत की भूमिका :**

इस बीच एक उल्लेखनीय बात यह रही कि अंग्रेजी शासन के विरुद्ध जन-आंदोलन दक्षिण से लेकर उत्तर तक तथा पूर्व से लेकर पश्चिम तक अधिकांश हिन्दी भाषा के माध्यम से चला और हिन्दी को राष्ट्रव्यापी रूप मिलने लगा। इससे हिन्दी एक अखिल भारतीय भाषा के रूप में इस देश को जोड़ती हुई धीरे-धीरे पारस्परिक कार्य-व्यवहार की भाषा के रूप में विकसित होने लगी और उसे संस्कृत के पश्चात् इस देश के जनमानस को जोड़ने वाली भाषा का रूप मिला। डा० सुनीति कुमार चटर्जी का कथन है कि "अपने देश से प्रेम रखने वाले जो भारतीय राष्ट्र को अखण्ड मानते हैं, अवश्य स्वीकार करेंगे कि हमारी राष्ट्रीय, व्यापारिक तथा सांस्कृतिक एकता के बाद हिन्दी को ईश्वर के आशीर्वाद स्वरूप मानता हूं।"[1] इससे हम इस निष्कर्ष पर पहुँचते हैं कि संस्कृत की महत्त्वपूर्ण भूमिका के साथ साहित्यिक और अन्तर्प्रान्तीय व्यवहार में हिन्दी को जो महत्त्वपूर्ण स्थान प्राप्त हुआ उसमें बदली हुई परिस्थितियों और उर्दू तथा भारत की सभी आंचलिक भाषाओं का सहयोग सम्मिलित है। चूंकि संस्कृत की भूमिका भारत के संविधान में मान्यता प्राप्त अन्य सभी क्षेत्रीय भाषाओं के संदर्भ में भी महत्त्व रखती है अतः इन सभी भाषाओं और हिन्दी के विकास तथा पोषण का मार्ग सुगम बनाने में उसका योगदान महत्त्वपूर्ण सिद्ध हुआ। अन्तप्रांतीय विचार से हिन्दी की शब्दावली में संस्कृत अथवा तत्सम शब्दों को प्रधानता देना आवश्यक है। इसी आधार पर हिन्दी की शब्दावली का आवश्यक अंश अखिल भारतीय रूप में स्वीकार किया जा सकता है।

मेरा मत तो यह है कि हिन्दी को राष्ट्रभाषा (जो नाम अब भारत की

१. शौरसेनी की प्राचीन परम्परा—पोद्दार अभिनन्दन ग्रन्थ, पृ० ७६

सभी मान्यता प्राप्तभाषाओं के लिए प्रयुक्त होता है) का स्थान इसलिए प्राप्त नहीं हुआ कि वह सभी भारतीय भाषाओं में श्रेष्ठ है वरन् इसलिए कि इस भाषा का देश में सबसे अधिक प्रचार और प्रसार हैं तथा इसे अधिकांश जनता समझती अथवा बोलती है। हिन्दी प्रारम्भ से ही भारत के सभी प्रान्तों में बोली व समझी जाती थी और प्राय: सभी प्रांतों के अहिन्दी भाषी लेखकों ने इस भाषा में साहित्य सृजन भी किया है। इससे इस भाषा को संस्कृत की भाँति अखिल भारतीय रूप मिला है। हिन्दी को उसका अखिल भारतीय स्वरूप प्रदान करने में देश के कोने-कोने में फैले हुए मजदूर-वर्ग, व्यापारी-वर्ग, आजीविका व विभिन्न व्यवसाय वाले लोगों की भी महत्त्वपूर्ण भूमिका रही।

**राजभाषा-हिन्दी की संवैधानिक स्थिति :**

जब भारत स्वतन्त्र हुआ तो इस बात की आवश्यकता पड़ी कि नवोदित राष्ट्र की गरिमा और आत्मसम्मान के अनुकूल हिन्दी को राष्ट्र-भाषा के रूप में अंगीकृत और विकसित किया जाए। अत: समाज की नई-नई आवश्यकताओं की पूर्ति के साधन के रूप मे और भारतीय जन-जीवन के चिन्तन तथा भावनाओं और संवेदनाओं की अभिव्यंजना के माध्यम के रूप मे अन्य भारतीय भाषाओं के सहयोग के साथ-साथ हिन्दी को सम्पर्क भाषा के रूप में चुना गया। भाषायी स्वाभिमान स्वतन्त्र राष्ट्र के जीवन का एक अंश होता है। अत: स्वतन्त्रता के पश्चात् हिन्दी को राजकाज की भाषा बनने के पीछे यह भावना थी कि सम्पर्क भाषा के रूप में विकसित होकर हिन्दी, ज्ञान-विज्ञान, अध्ययन-अध्यापन और साहित्य की ही भाषा न रहे वरन् उसे प्रशासनिक भाषा का रूप भी दिया जाए और सरकारी काम-काज बोलचाल तथा कार्य-व्यवहार की भाषा बना दिया जाए। यह ठीक भी था क्योंकि कोमलकांत पदावली प्रशासनिक कार्यों के लिए प्रयोग में नहीं लाई जा सकती। जिस भाषा ने संत कबीर की साखियों को सजाया, सूरदास और तुलसीदास की कविता को संवारा और प्रसाद, पंत तथा महादेवी के गीतो को मधुर रूप दिया उसे संपर्क भाषा के रूप में विकसित करने तथा प्रशासन के क्षेत्र में जन-जन की भाषा बनाने के प्रयत्न किये गये। अत: साहित्यिक हिन्दी तथा बोलचाल की हिन्दी को न्यायालयों, विद्यालयों कर्मशालाओं, प्रशासनिक संस्थाओं और सरकारी पत्र-व्यवहार में अपनाये जाने के लिए नया रूप दिया जाने लगा। अत: यह प्रयास किया गया कि धीरे-धीरे सरकारी क्षेत्रों में ऐसा वातावरण बने जो हिन्दी को अपने दैनिक कार्य में अपनाने के लिए सहायक हो। इस के लिए वैधानिक व्यवस्था के साथ-साथ मानवीय और भौतिक साधन जुटाने का प्रयास किया गया और राजभाषा के रूप में हिन्दी को सरकारी कामकाज का माध्यम चुन लिया गया।

भारत के संविधान निर्माताओं ने हिन्दी का महत्त्व समझते हुए उसे राज-भाषा और सम्पर्क-भाषा के रूप में अंगीकार करने की व्यवस्था की। फलत: भारत

के संविधान के अनुच्छेद ३४३ खण्ड १ में यह व्यवस्था की गई कि देवनागरी लिपि में लिखी हुई हिन्दी यहां की राजभाषा होगी। संविधान में इसके लिए जो निर्देश दिए गए हैं वह इस प्रकार है—

"हिन्दी भाषा की प्रसार-वृद्धि कर उसका विकास करना ताकि वह भारत की सामाजिक संस्कृति के सब तत्त्वों की अभिव्यक्ति का माध्यम हो सके तथा उसकी आत्मीयता में हस्तक्षेप किए बिना हिन्दुस्तानी और अष्टम अनुसूची में उल्लिखित अन्य भारतीय भाषाओं के रूप, शैली और पदावली को आत्मसात करते हुए तथा जहां आवश्यक या वांछनीय हो वहां उसके शब्द-भंडार के लिए मुख्यतः संस्कृत से तथा गौणतः वैसी उल्लिखित भाषाओं से शब्द ग्रहण करते हुए उसकी समृद्धि सुनिश्चित करना संघ का कर्त्तव्य होगा।"

प्रारम्भ में यह व्यवस्था थी कि अंग्रेजी का प्रयोग १९६५ तक चलता रहे तथा बीच में हिन्दी को विकसित रूप दे दिया जाए। भाषा के प्रश्न पर १९५५ में खेर आयोग की स्थापना की गई और उस आयोग की सिफारिशों पर विचार करने के लिए १९५७ में पंत समिति बनाई गई। इस आयोग तथा समिति दोनों ने जहाँ हिन्दी का प्रयोग बढ़ाने की सिफारिश की वहीं अंग्रेजी का प्रयोग १९६५ के बाद भी जारी रखने की सिफारिश की। इन सिफारिशों को कार्य-रूप देने के लिए १९६३ में संसद द्वारा राजभाषा अधिनियम १९६३ पास किया गया। इसके अनुसार यह व्यवस्था की गई कि संघ के जिन कार्यों के लिए २६ जनवरी, १९६५ से पहले अंग्रेजी का प्रयोग किया जाता था उनके लिए उस तारीख के बाद भी हिन्दी के अतिरिक्त अंग्रेजी का प्रयोग किया जा सकता है। बाद में परिस्थितियाँ बदलीं और १९६७ में राजभाषा (संशोधन) अधिनियम १९६७ पास किया गया। इस प्रकार यह व्यवस्था हुई कि "हिन्दी ही संघ की राजभाषा होगी, किन्तु अंग्रेजी के इस्तेमाल की छूट तब तक बनी रहेगी, जब तक हिन्दी को राजभाषा के रूप में न अपनाने वाले सभी राज्यों के विधानमंडल अंग्रेजी का प्रयोग समाप्त करने के लिए संकल्प न पारित करें और उनके संकल्पों पर विचार करने के बाद संसद के दोनों सदन भी ऐसा ही न करें।"

इस प्रकार कानून के विचार से सरकारी कागज पत्रों, लिखा-पढ़ी और दैनिक कार्यों में हिन्दी और अंग्रेजी दोनों ही भाषाओं को चलाने की व्यवस्था हुई। हाल ही में भारत सरकार द्वारा हिन्दी के सम्बन्ध में एक अधिसूचना जारी की गई है जिससे प्रशासनिक कार्यों में हिन्दी के व्यापक प्रयोग की व्यवस्था की गई है।[२]

---

१. श्री रमाप्रसन्न नायक—सरकारी कामकाज में हिन्दी, राजभाषा हिन्दी, पृ० ३४

२. भारत सरकार द्वारा जारी अधिसूचना, दिनांक २५ जून, १९७६

**तकनीकी शब्दावली में संस्कृत का योगदान :**

हिन्दी को प्रशासनिक कार्यों में प्रयोग में लाने के लिए सबसे पहले तकनीकी-शब्दावली की आवश्यकता पड़ी। इस दिशा में केन्द्रीय हिन्दी निदेशालय तथा वैज्ञानिक और तकनीकी शब्दावली आयोग ने बड़ा काम किया। उनके प्रयास से विभिन्न विषयों की शब्दावली के संकलन तैयार किये गये और प्रशासनिक क्षेत्र में प्रयोग के लिए पारिभाषिक शब्द संग्रह बनाये गये। यह उल्लेखनीय है कि संस्कृत की शब्द-निर्माण-सामर्थ्य की बराबरी कोई भाषा नहीं कर सकती। संस्कृत की लगभग २००० धातुएं अनेक शब्दों के निर्माण में सहायक हैं। इसके साथ ही प्रत्यय और उपसर्ग लगाकर नए शब्दों का निर्माण किया जा सकता है। यहाँ तक कहा गया है कि उपसर्ग, प्रत्यय और धातुओं की सहायता तथा शब्दों के क्रम परिवर्तन, संधि आदि से लगभग ८५ करोड़ शब्द बनाये जा सकते हैं। परन्तु यह देखना है कि अनेक शब्द केवल कोश की ही शोभा बढ़ाते हैं। अथवा व्यवहारोपयोगी भी हैं। अतः अति-उत्साह और केवल संस्कृतनिष्ठ शब्दावली के प्रयोग का मोह छोड़ना व्यावहारिक दृष्टि से से कहीं अधिक उपयोगी है। यही कारण है कि आरम्भ में संवैधानिक, विधि और प्रशासनिक क्षेत्र में शब्दावली से सम्बन्धित समस्या को हल करने के लिए बनाये गये कुछ कोश महत्त्वपूर्ण होते हुए भी लोकप्रिय नहीं हो सके।

प्रशासन के क्षेत्र में ऐसी शब्दावली का स्वागत होता है जो व्यावहारिक रूप में सहज, स्वाभाविक और समझ में आ सकने योग्य हो। हिन्दी भाषा की शब्दावली के विकास और शब्दकोश के निर्माण के लिए संस्कृत भाषा की सम्पन्नता अवश्य ही वरदान सिद्ध हुई है। यहाँ तक कि मध्यकालीन हिन्दी कोशों पर भी संस्कृत के कोशों का प्रभाव रहा है। हिन्दी ही नहीं भारत की अन्य भाषाओं जैसे तमिल, तैलगू, बंगला, मराठी आदि के कोशों पर भी इसका प्रभाव पड़ा है। हिन्दी के अनेक कोशकारों ने संस्कृत के कोशों से विषय और पद्धति सम्बन्धी सहायता ली। इस प्रकार के अधिकांश कोशों के निर्माण में मुख्य रूप से 'अमरकोश' की सहायता ली गई है।[1] तमिल के कोश 'तिवाकरम्' पर भी 'अमरकोश' का प्रभाव पड़ा है।

यह बात तो सत्य ही है कि हिन्दी में संस्कृत के तत्सम और तद्भव शब्द अधिक हैं। इसी प्रकार साहित्यिक भाषा और बोलचाल की भाषा में भी उस शब्दावली का प्रभाव है। संस्कृत की बहुत सी लोकोक्तियां हिन्दी में ज्यों की त्यों प्रयोग में आती हैं जैसे—'अति सर्वत्र वर्जयेत्' अथवा 'विनाशकाले विपरीतबुद्धि' आदि। परन्तु जिस भाषा का प्रयोग सरकारी कार्यों में किया जाता है या विभागों के आपसी पत्रव्यवहार में होता है अथवा एक राज्य से दूसरे राज्य के बीच होता

१. हिन्दी शब्द सागर, पृ० ८-९

है उसकी भाषा का स्वरूप कुछ अलग ही होता है और उसकी शब्दावली भी उसी के अनुरूप होनी चाहिए।

जहाँ तक हिन्दी की अपनी शब्द-सम्पदा का प्रश्न है हमें अनेक शब्दकोश मिलते हैं। इस बीच नए-नए शब्द इन कोशों में और भी जुड़ गये हैं। यहाँ तक कि हिन्दी शब्दसागर के ११ भागों में लगभग २,११,५०,००० शब्द उपलब्ध हैं।[1] प्रश्न हिन्दी की सम्पदा का उतना नहीं है जितना भाषा की अभिव्यंजना शक्ति और समय की सम्पूर्ण परिस्थितियों के अनुरूप ज्ञान-विज्ञान की विभिन्न शाखाओं से सम्बन्धित पारिभाषिक और प्राविधिक अर्थ रूपों को समझा सकने योग्य होने की उसकी सामर्थ्य का है। अतः हिन्दी के विकास की यह नई दिशा अत्यन्त महत्त्वपूर्ण रही है और भाषा को नए-नए शब्द और अर्थ मिले हैं। अब वह धीरे-धीरे न्यायालयों में, कार्यालयों में समाचार-पत्रों में, कर्मशालाओं में और जनता तथा सरकार के पारस्परिक कार्यव्यवहार में एक नए रूप में उभर कर सामने आ रही है। इस कार्य में विभिन्न राज्यों ने शब्दावली के निर्माण का कार्य किया है और उसके द्वारा बनाये गये अनेक कोश, शब्द-संग्रह अथवा शब्द-संकलन निरन्तर प्रयोग में आ रहे हैं। इनमें उत्तरप्रदेश विहार, राजस्थान, मध्यप्रदेश, हरियाणा, हिमाचलप्रदेश तथा दिल्ली प्रशासन आदि सम्मिलित हैं।

**विधि-शब्दावली तथा संस्कृत :**

विधि के क्षेत्र में शब्दावली के निर्माण का कार्य भी राजभाषा (विधायी) आयोग द्वारा किया गया। यह आवश्यक है कि कानून के क्षेत्र में जनता को अपनी भाषा के प्रयोग की छूट होनी चाहिए। जब तक न्यायालयों में हिन्दी-भाषा-क्षेत्रों में हिन्दी और अन्य क्षेत्रों में वहाँ की क्षेत्रीय भाषा को स्थान नहीं मिलता तब तक यह समस्या उलझी ही रहेगी। यह कैसी विडम्बना है कि न्यायालय में जिस समय निर्णय सुनाया जाता है उस समय अंग्रेजी न जानने वाले अपराधी या पक्ष को यह मालूम भी नहीं हो पाता कि उसे क्या दण्ड दिया जा रहा है अथवा उसके मामले में क्या किया गया। यहाँ हमें यह ध्यान रखना आवश्यक है कि कानून के क्षेत्र में शब्दों का विशेष महत्त्व है। वहां एक शब्द के लिए निर्वचन द्वारा एक ही निर्धारित अर्थ होता है जैसे—

| | | | |
|---|---|---|---|
| **नियम** | (रूल) | **अभियोग** | (चार्ज) |
| **उपनियम** | (बाइ-लाज) | **अभियोजन** | (प्रोसीक्यूशन) |
| **विनियम** | (रेगूलेशन) | **अभियोक्ता** | (प्रोसीक्यूटर) |
| **अधिनियम** | (एक्ट) | **अभियुक्त** | (क्रिमिनल) |
| **नियमावली** | (रूल्स एंड रेगूलेशन) | **दोष** | (कनविक्शन) |

---

१. श्री सुधाकर पाण्डेय, **राजभाषा की प्रगति का दशक, राजभाषा,** पृष्ठ ५२

| | | | |
|---|---|---|---|
| विधेयक | (विल) | दोष-युक्त | (एक्विटेड) |
| धारा | (सेक्शन) | सिद्ध-दोष | (कंविक्ट) |
| उपधारा | (सव सेक्शन) | दोषी | (एक्यूज्ड) |
| खण्ड | (क्लौज़) | वादी | (प्लैंटिफ) |
| उपखण्ड | (सब-क्लौज) | प्रतिवादी | (डिफेन्डैन्ट) |

कानून की भाषा मे वाक्य की यथावतता भी आवश्यक है। इस क्षेत्र में यदि हम भाषा को सरल और सुबोध बनाने के लिए प्रयास द्वारा शब्द परिवर्तन करेगे तो अर्थ का अनर्थ भी हो सकता है। अतः कानून की शब्दावली मे हमे कभी कभी कठिन शब्दों का स्वागत करना पड़ेगा जो प्रयोग द्वारा ही सरल लग सकेंगे। संस्कृत शब्दावली इस दिशा मे सहायक हुई। सरलता के विचार से इस समय आज प्रचलन में आए शब्द जैसे **समन, अर्जी, हलफनामा, बयान, बहस, वारंट, जिरह, वकील, अपील** आदि शब्दों को प्रयोग मे लाते रहने की परम्परा बनी हुई है। कानून के क्षेत्र मे प्रत्येक शब्द का अपना निश्चित और स्पष्ट अर्थ होने के कारण कानूनी शब्दावली के निर्माण मे कानूनी पहलू का विचार भी महत्त्वपूर्ण है। इस दिशा मे हिन्दी भाषी राज्य के विधि वा भाषा मंत्रियों के जयपुर और भोपाल के सम्मेलनो में नीति सम्बन्धी दिशा संकेत दिया गया है और कानूनी शब्दावली के अनेक मानक शब्दकोश तैयार किए गए हैं।

**प्रशासनिक शब्दावली तथा संस्कृत :**

सरकारी कामकाज की शब्दावली में कुछ तो पद-नाम होते है और कुछ पत्रव्यवहार के लिए प्रयोग में आने वाले विशिष्ट शब्द तथा वाक्यांश होते हैं। इसके अतिरिक्त नियमों, विनियमों, अधिसूचनाओं, संहिताओं और विभिन्न विभागो से सम्बन्धित नियमो की शब्दावली होती है आरम्भिक स्थिति मे उपसर्ग और प्रत्यय लगाकर अनेक शब्द बनाये गये। उदाहरण के लिए **सचिव** (सेक्रेटरी) शब्द को ले। इसके साथ आरम्भ में अथवा बाद मे कुछ जोड़ कर सरकारी कार्यालयो में प्रयोग में आने वाले पर्याप्त शब्द आसानी के साथ बन गये। **उप सचिव, अवर सचिव, सह सचिव, संयुक्त सचिव, निजी सचिव, वैयक्तिक सचिव, महा सचिव, संसदीय सचिव, मंत्रि-परिषद् सचिव** आदि हैं। इसी भांति **सचिवालय** (सेक्रेटैरियेट), **सचिवालयीय** (सेक्रेटैरियल) आदि शब्द भी गिने जा सकते है। ऐसे शब्दो के निर्माण में संस्कृत का प्रभाव स्पष्ट है।

इस पद्धति को अपनाने पर विभिन्न प्रकार की संकल्पनाओ को व्यक्त करने के लिए थोड़े बहुत परिवर्तन के साथ हमारे पास एक शब्द समूह उपलब्ध हो जाता है। जैसे **प्रारूप** (ड्राफ्ट) शब्द की सहायता से **प्रारूपण, प्रारूपकार, प्रारूपित** आदि शब्द बनाये जा सकते हैं। परन्तु इसके उर्दू समानार्थी **मसौदा** शब्द को इस प्रकार के रूपो में परिवर्तित नही किया जा सकता। यही नियम हिन्दी के **पत्र, परिपत्र** (सर्कुलर)

**प्रपत्र** (फार्म) **पत्रावली** (फाइल) **पत्राचार** अथवा **पत्रव्यवहार** पर भी लागू होता है जो कदाचित् **चिट्ठी** अथवा **खत** शब्द से पूरा नहीं हो सकता। विभिन्न प्रकार की संकल्पनाओं को अभिव्यक्त करने के सिलसिले में **अधिकार** शब्द को भी लिया जा सकता है। जिसको यदि **अधिकृत** बना दिया जाए तो अंग्रेजी के औथराइज्ड शब्द का अर्थ बन जाता है। हमें औथैंटिक के लिए शब्द की आवश्यकता होती है तो इसी की सहायता से **प्राधिकृत** और औथैरिटी के लिए शब्द की आवश्यकता होती है तो **प्राधिकरण** शब्द बना लिया जाता है इसी संदर्भ में **आफिसर** के लिए **अधिकारी** शब्द का प्रयोग भी अफसर के स्थान पर अधिक उपयोगी लगता है। यही बात कानून के के क्षेत्र में प्रयोग की जाने वाली शब्दावली पर भी निर्भर है। उदाहरण के लिए **विधि** शब्द को लीजिए। इसका प्रयोग **कानून** के बदले किया जाता है। हम इसकी सहायता से **उपविधि** (बाइ-ला), **विधायक** (लेजिस्लेटर), **विधायिका** (लेजिस्लेचर), **विधिक** (लीगल), **विधिसम्मत** (इन कंफर्मिटी विद ला), **विधिवेत्ता** (कानून का जानकार), **विधिविशेषज्ञ** (स्पेशलिस्ट इन ला) आदि शब्द बना सकते हैं। यह स्पष्ट है कि केवल **कानून** शब्द से हम इतने अधिक शब्द नहीं बना सकेंगे। इसी प्रकार **विधान, वैधानिक, संविधान, वैधानिकता** और **संवैधानिक** आदि शब्दों का उदाहरण दिया जा सकता है।

प्रशासनिक क्षेत्र में कुछ शब्द ऐसे भी प्रयोग में आते हैं जिनका अर्थ सामान्य तथा एक सा लगता है और साधारण बोलचाल में ऐसे शब्दों के लिए हम एक ही शब्द से काम चला सकते हैं। परन्तु जब कार्यालय की औपचारिकता का ध्यान रखते हुए यदि सरकारी प्रयोजनों के लिए उन शब्दों का प्रयोग किया जाए तो यह आवश्यक हो जाता है कि हम उनके लिए अलग-अलग शब्द प्रयोग में लाएं। उदाहरण के लिए **आदेश, निदेश, अनुदेश, अध्यादेश** तथा **समादेश** शब्दों को लिया जा सकता है जो क्रमशः अंग्रेजी के **औॅर्डर, डायरेक्शन, इंस्ट्रक्शन, ऑर्डिनेंश** और **कमांड** के लिए प्रयोग में आते हैं। इसी तरह यदि हम कार्यालयीय बातचीत में कहें कि **आप क्या रिमार्क देंगे** या **आपके कमेंट्स क्या हैं** अथवा **आपका औब्जरवेशन क्या है** या **आपकी ओपिनियन क्या है** अथवा **आपके व्यूज क्या हैं** तो ऐसा लगता है कि हम किसी विषय पर किसी के विचार जानना चाहते हैं और साधारणतया **आपकी क्या राय है** कहने से काम चल सकता है। परन्तु व्यावहारिक प्रयोग में जहां कभी-कभी ये शब्द साथ-साथ प्रयोग में आ जाएं वहाँ कठिनाई आती है और नए-नए शब्दों की आवश्यकता होती है। परिणामस्वरूप **रिमार्क** के लिए **टिप्पणी, कमेंट्स** के लिए राय, **ओबजरवेशन** के लिए **मन्तव्य, ओपिनियन** के लिए **मत** और **व्यूज** के के लिए **विचार** शब्द का प्रयोग करना आवश्यक हो जाता है। जब कि सामान्य बोलचाल में हम इन सब के लिए **सलाह** शब्द से भी काम चला सकते हैं।

**हिन्दी शब्दों के नव-निर्माण में सामान्य बोलचाल की भाषा का महत्त्व :**

प्रशासनिक भाषा में शब्द-चयन में बड़ी सतर्कता आवश्यक है, जिससे मूल सामग्री का अर्थ परिवर्तित न हो। शब्दावली के क्षेत्र में एक बात यह भी है कि किसी विशेष क्षेत्र में कार्य करने वालों को उस क्षेत्र विशेष की शब्दावली की ही अधिक आवश्यकता पड़ती है। जैसे शिक्षा के क्षेत्र में प्रयोग में आने वाली शब्दावली का चिकित्सा के क्षेत्र में या न्यायालयों में काम करने वाले कर्मचारियों को उतना प्रयोग नहीं करना पड़ता। इसके लिए उन्हें अपने दैनिक कार्य से सम्बन्धित बुनियादी शब्दावली के ज्ञानार्जन की ही अधिक आवश्यकता रहती है।

हिन्दी में **मशीन, डायरी, बस, कार, मोटर, बैंक, चैक, बैंक-ड्राफ्ट, मनीआर्डर, रेडियो, सिनेमा, गैस, कार्ड, मैनेजर, कमिशन, बिल** आदि शब्द बहुत ही लोकप्रिय रूप में चल रहे है। इसी तरह **सलाहकार बोर्ड, जिला-बोर्ड, जांच-कमेटी, वार्ड-अधिकारी, जनाना-वार्ड, सेमिनार-कक्ष** जैसे शब्द सामान्य बोलचाल के अतिरिक्त प्रशासनिक कार्यों में भी पूरी तरह से अपना लिये गये हैं। यहाँ तक कि कल के बदले **मशीन** और **सुई लगाना** या **टीका लगाना** के बदले **इनजैक्शन लगाना** अधिक आसान प्रतीत होने लगा है।

इतना ही नहीं अंग्रेजी के **एटम** शब्द से **एटमी, मैनेजर** से **मैनेजरी, इंजीनियरिंग** से **इंजीनियरी** और **डाक्टर** से **डाक्टरी** आदि शब्द हिन्दी की प्रकृति के अनुकूल ढाल लिये गये है। इसीलिए **अभियांत्रिकी** या **चिकित्सकीय** जैसे प्रयोग अधिक लोकप्रिय नहीं रहे हैं।

उपर्युक्त स्थिति से यह स्पष्ट हो जाता है कि संस्कृत की शब्दावली में नए शब्दों का निर्माण भले ही सुगम हो जाता हो परन्तु ऐसे शब्द जो जनता की जबान पर चढ़ चुके है और आम बोलचाल अथवा सामान्य कार्यव्यवहार में निरन्तर प्रयोग में आ रहे हैं, हिन्दी को अधिक जीवंत और लोकप्रिय बनाने मे सहायक हैं। शब्दकोश में जितने शब्द दिये जाते हैं सामान्य कार्यव्यवहार में प्रयोग के लिए अर्थ की स्पष्टता और विभिन्न संकल्पनाओं की अभिव्यक्ति के लिए शब्द-चयन में पूरी सतर्कता अपेक्षित होती है। केवल कोश के सहारे शब्दों का मनमाना या अंधाधुंध प्रयोग भाषा की एकरूपता की दृष्टि से तो ठीक नहीं ही है वरन् इससे अर्थ का अनर्थ भी हो सकता है।

**शब्दावली के नव-निर्माण में लोक प्रचलित प्रयोगों का औचित्य :**

यह पहले कहा जा चुका है कि प्रशासनिक कार्यों की भाषा का स्वरूप साहित्यिक भाषा तथा साधारण बोलचाल की भाषा से प्रायः अलग होता है। वहां न तो **ललित लवंग लता परिशीलन कोमल मलय समीरे** वाली भाषा चल सकती है और न ही **मैं राजी खुशी हूं और आपको राजी खुसी चाहता हूं** वाली भाषा ही। प्रशासन का कार्य एक विशेष पद्धति और कार्यप्रणाली के अनुसार चलता है। यही कारण है कि इस कार्य की भाषा भी तकनीकी स्वरूप ले लेती है। परन्तु

जिस प्रयोजन के लिए इस भाषा का प्रयोग किया जा रहा है उसका सीधा सम्बन्ध केवल सरकारी कार्यालयों से नहीं है वरन् सामान्य जनता से भी है। अतः जनता की सुविधा के लिए यह अधिक उपयोगी होता है कि इस भाषा को ऐसा स्वरूप प्रदान किया जाए जो आम लोगों की समझ मे आसानी से आ सके। यही कारण है कि सरकारी भाषा में सरल और कठिन भाषा की बात उठाई जाती है। भाषा को कठिन शब्दावली से बोझिल बनाना जनसाधारण की पहुँच से दूर करना है। परन्तु फिर किस शब्द या किस प्रकार की भाषा को सरल कहा जाये और किसको कठिन, इस पर भी मतभेद हो सकता है। उर्दू जानने वालों के लिए **मंजूरी, दखल, पेश करना** आदि सरल है तो संस्कृत अथवा बंगला आदि जानने वालों के लिए **स्वीकृति, हस्तक्षेप** तथा **प्रस्तुत करना** आदि सरल हो सकते हैं। वास्तव में भाषा का सम्बन्ध विषय से है। अतः भारत जैसे देश में जहाँ अनेक प्रकार *की क्षेत्रीय भाषाएं है, सरल और कठिन भाषा की समस्या और भी उलझ जाती है।* निरन्तर प्रयोग से शब्द सरल लगने लगने हैं और भाषा भी उन्हें आत्मसात कर लेती है। आरम्भ में **राष्ट्रपति, संसद्, विधेयक** आदि शब्द कठिन लगते थे परन्तु अब अभ्यास और प्रयोग के कारण ये शब्द बहुत लोकप्रिय हो गये हैं।

साहित्यिक भाषा की बात छोड़कर इस प्रकार के कार्य के लिए जो पद्धति अपनाई जाए उसके अनुसार किसी भाषा के प्रत्येक शब्द के लिए दूसरी भाषा में शब्द गढ़ा ही जाए यह आवश्यक नहीं है। उसके स्थान पर आमतौर पर प्रचलित शब्दों का प्रयोग किया जा सकता है यदि प्रमुख क्षेत्रीय भाषाओं शब्दों को भी अपनाना पड़े तो कोई हानि नहीं। आमतौर पर प्रचलित शब्द संस्कृत का, हिन्दी का या फिर किसी भी भारतीय भाषा का हो सकता है। इस प्रकार के प्रयोग से हिन्दी भाषा का पोषण होगा और एकरूपता भी बनी रहेगी। नये गढ़े जाने वाले शब्दों में यदि भारत की सभी क्षेत्रीय भाषाओं में से प्रचलित तथा जनसाधारण की समझ में आ सकने वाले शब्द अपना लिए जाएं तो यह कार्य भारत की सामाजिक एकता के अनुरूप होगा और हिन्दी में खप जाने के कारण ऐसे शब्द भाषा को बोधगम्य बनाते हुए अखिल भारतीय मान्यता प्राप्त करने में सहायक होंगे। **सब-डिवीजनल मजिस्ट्रेट** के लिए **खण्डमण्डलाधीश** तथा **एक्जीक्यूटिव इंजीनियर डिविजन वन** के लिए **अधिशासी अभियन्ता प्रखण्ड प्रथम** जैसे प्रयोगों से बचना ही उचित है।

पूर्णतया संस्कृतनिष्ठ अथवा विशुद्ध हिन्दी की शब्दावली के मोह ने नए-नए शब्द गढ़ने की होड़ लगा दी जिसका परिणाम यह हुआ कि कई ऐसे शब्द गढ़ लिये गये जो कठिन ही नहीं वरन् अटपटे तथा अस्वाभाविक भी लगने लगे। इसी प्रवृत्ति ने हिन्दी भाषा की अभिव्यंजना शक्ति की आलोचना करने वाले लोगों को इस भाषा का खुलकर उपहास करने का अवसर दिया और संस्कृत भाषा

आज हमें हिन्दी को ऐसा स्वरूप प्रदान करना है जो हमारे देश की आशाओं और आकांक्षाओं के अनुकूल तो हो ही अन्तर्राष्ट्रीय क्षेत्र में भी सुविधाजनक हो। इसके लिए हमें उदार दृष्टिकोण अपनाना होगा। संस्कृत का अपना महत्त्व रहा है और है। हिन्दी के विकास मे उसके योगदान की बात भी महत्त्वपूर्ण है। परन्तु बदलती हुई परिस्थितियों और ज्ञान-विज्ञान के क्षेत्र में असीम विकास की संभावनाओं को देखते हुए हमें हिन्दी को एक ऐसी भाषा के रूप मे विकसित करना है जो आज के युग में अभिव्यक्ति का सक्षम माध्यम हो। अतः केवल संस्कृतनिष्ठ भाषा की बात पर बल न देते हुए आज हमे भारत की सभी भाषाओं के लिये और विशेष कर प्रशासनिक क्षेत्र में राजभाषा तथा निजी क्षेत्र मे सम्पर्क भाषा के रूप में हिन्दी के पोषण के लिये अपना कर्तव्य समझना चाहिए। हिन्दी इस देश की भाषा है। इसका सम्बन्ध इस धरती, इस मिट्टी और यहाँ के जनमानस से है परन्तु सभी क्षेत्रीय भाषाएं यहां की सभ्यता व संस्कृति की पोषक है। क्षेत्रीय भाषाओं का विकास प्रचार व प्रसार सम्पर्क भाषा हिन्दी के लिए संजीवनी शक्ति है। यदि सभी भारतीय भाषाओं के लिए देवनागरी लिपि अपना ली जाए तो भाषायी एकता को बल मिलेगा और अंग्रेजी तो केवल सुविधा की भाषा कही जा सकती है। अतः इस देश में प्रत्येक नागरिक, कर्मचारी तथा अधिकारी का यह राष्ट्रीय कर्तव्य है कि वह अपने दैनिक कार्य व्यवहार में इस देश की राज भाषा हिन्दी को सम्पर्क भाषा के रूप मे प्रोत्साहित करे तथा संस्कृत के परिष्कृत सारगर्भित एवं सहज शब्दों से इस भाषा को वह रूप दे जिससे भारतवर्ष के सभी प्रान्तों में सहज गम्य सूत्र भाषा का विकास हो सके।

इस भाषायी एकता को और अधिक सुदृढ बनाने के लिए यह भी आवश्यक है कि भाषा की क्षेत्रीय एवं आंचलिक भाषाओ के शब्दों को भी राजभाषा की तकनीकी शब्दावली मे यथोचित स्थान दिया जाए। देश की विभिन्न प्रान्तों की राज्य सरकारें तत्तद्देशीय शब्दों को प्रशासनिक दृष्टि से लोक प्रिय बनाने में विशेष सहायक हो सकती हैं।

नागपुर और मौरिसस में आयोजित क्रमशः प्रथम तथा द्वितीय विश्व हिन्दी सम्मेलन में इस बात पर बल दिया गया है कि हिन्दी को अन्तर्राष्ट्रीय मंच पर प्रतिष्ठित किया जाए जिससे इसको विश्व भाषा का स्वरूप प्राप्त हो सके। इस लक्ष्य तक पहुँचने के लिए यह आवश्यक है कि पहले हम भारत के प्रत्येक राज्य में वहाँ की क्षेत्रीय भाषा को राजभाषा के रूप में प्रतिष्ठित करें और राष्ट्रीय स्तर पर सम्पर्क भाषा के रूप में हिन्दी को उसका अपेक्षित स्थान दिलाएं।

"निज भाषा उन्नति अहै, सब उन्नति कौ मूल।
बिन निज भाषा ज्ञान के, मिटै न हिय की सूल॥"

# A LINGUISTIC APPROACH TO HEMACANDRA'S ANEKĀRTHASAMGRAHA

J.B. KHANNA

Language is a dialectical unity of thought process and symbolic action. Usually the science of grammar is regarded as connected with teaching the correct forms (*Śabdānuśāsana*). But in the field of linguistic speculations the philosophical Sanskrit Grammar deals with mainly four sub-systems, namely Phonetics, Word-formation, Form formation and Syntex. Word is a unit of sentence and sentence has two distinct aspects, one related to lexicon and the other to Grammar. Hence, a word may fall into two classes, such as lexical and grammatical. The basic unit of lexicography is the lexeme or lexical word. So the principles, procedures and practices followed in making lexicons is called lexicography. These include compilation of a list of words in the language for which lexicon is being compiled, a presentation of their meanings and syllabification of words. List of words on vocabulary is the barometer to show the richness of any language. It is a well known fact that even the progressive development of a literature can be measured through its word treasury. Therefore, the lexicon is always the indication of intellectual and mental progress of the human mind. The scattered word treasure trove in a field of linguistics have no value. Hence, it has to be put in a systematic order to make it significant. Sanskrit language is equipped with a great word treasury whose lexicon is eternal and unperishable. Its coffers are being enriched since several centuries. The knowledge of lexicon is very important to understand the word symbols. It is necessary to have right knowledge regarding the application of the suitable words in the particular literary domain. There are mainly two principle processes for compiling words in Sanskrit lexicons, (1) Synonyms and (2) Homonyms which are termed as *Samānārthaka* and *Anekārthaka* in Sanskrit.

The second process of compiling Sanskrit lexicon is called *anekārthaka* or *nānārthaka* which treats of words used in many senses. In this regard the following lexicographical works are important to note-(i) *Nānārtha Varga* of Amara's *Nāmaliṅgānuśāsana* (ii) *Viśva-Prakāśa of* Maheśvara (iii) *Anekārtha Saṁgraha* of Hemacandra. (iv) *Anekārtha Kāṇḍa* of Halāyudha's *Abhidhāna-Ratnamālā* (v) *Nānārtha-Varga of* Puruṣottama Deva's *Trikāṇḍaśeṣa.* Most of these Lexicographies are of high historical importance from the viewpoints of semantics and phonetic developments of Sanskrit vocabulary. They have been Compiled not only from the literary circles but from texts of older lexicons also.

Jainas have contributed a lot to the field of Lexicography also. The celebrated Jain author, the Kalikālasarvajña : Hemacandra (1088-1175 A.D.) wrote four lexical works. (1) The *Abhidhānacintāmaṇi* (2) the *Nighaṇṭuśeṣa* (3) the *Deśīnāmamālā* and (4) the *Anekārthasaṁgraha*.

Ācārya Hemacandra's *Anekārthasaṁgraha*[1] which is a lexicon of homonym terms, gives various meanings for a single word in different contexts. This lexicon has 1931 *ślokas* or couplets and is composed in *Anuṣṭup* metre. Its language is easy and understandable. This lexcion is divided into six separate chapters with a supplement containing the indeclinables or *avyayas*. The arrangement of the lexicon is in a highly scientific manner and methodical approach is fully taken into consideration while enumerating the couplets of a single vowel class in the beginning and which is consistently followed by the enumeration of couplets in the respective sequence of two vowels, three vowels, etc.. This lexicon begins with single letter and culminates in six letters. Substantives and adjectives in the first six chapters from the monosyllabic, the disyllabic, up to six syllabic have been explained in an ascending order of the number of syllables. The sequence is according to the initial letters and final consonants. Each word is used in various meanings so this lexicon is known as *Anekārthasaṁgraha* which the lexicographer himself refers.[2] To substantiate our statement and to illustrate our points we quote instances in various cases from the text itself:—

Let us take word *ko*[3] whose various meanings given are : *brahman, ātman, ravi, mayūra, agni, yama, anila.* Similarly, in the case

1 *Anekārthasaṁgraha* of Śrī Hemacandrācārya ed. Jagannatha Shastri Hosinga and others. Chaukhamba Sanskrit Series Office, Varanasi. 1969,

2 *Anekārthasaṁgraha*, 1.4

3 *Ibid*, 1.6

of *kha*[1] different meanings listed are *svasmvid, vyoman, indriya*. These words are taken from the first chapter, These are monosyllabics. Now we proceed to the second chapter which deals with disyllabics. For instance, five meanings are given for the word *arka*[2] which are : *vṛkṣa sphaṭika, tāmra sūrya, indra* like wise *mūka*[3] is assigned four different meanings such as *gūṅgā raṅka, kṛpaṇa, manda*. Similarly in the third chapter he takes up trisyllabics and we quote the word *gaṇḍakī*[4] in this connection for which he gives the following meanings : *saridbheda* (kind of a river) and *gaṇikā* (a group of prosititutes) etc. . Then he proceeds to the fourth chapter where he states quadrasyllabics such as *sitacchatra*[5] whose different meanings enumerated are *meṣaja, puṇḍarīka, agni, diggaja*, etc. Afterwords pentasyllabic words are listed in the fifth chapter from which we take the word *sahasrapāda*[6] and it is used in various different senses like *kāraṇḍa bhāskara* and *yajñapuruṣa*, etc. Similarly different meanings are assigned to *yojanagandhā*,[7] *kastūri, sītā, vyāsamātā*, etc. on the same procedure several meanings are assigned to hectosyllabics in the sixth chapter of the lexicon. The lexicographer has paid particular attention to this fact that the meanings of the words should be based upon the chapter concerned such as monosyllabic in the first chapter and so on and so forth.

To cite an example let us take the word *dohada*[8] whose meanings furnished are *garbha, sandhi, yauvana* and meaning of *yauvana*[9] supplied are *vakṣaruha* and *lavaṇimā*

Finally in the supplement (*Pariśiṣṭa*) he refers to the meanings of indeclinables (*avyaya*). First of all he lists the deities in a regular sequence. Then he enumerates several meanings for the vowels of monosyllabic indeclinables, afterwards disyllabic indeclinables and so on and so forth. In the case of monosyllabic indeclinables he refers to the word *ku*[10] and gives its numerous meanings like

1. *Anekārthasaṁgraha*, 1.5
2. *Ibid*, 2.1
3. *Ibid*, 2.14
4. *Ibid*, 3.35
5. *Ibid*, 4.21
6. *Ibid*, 5.25
7. *Ibid*, 5.26
8. *Ibid*, 6.5
9. *Ibid*, 6.5
10. *Anekārthasaṁgraha* *Pariśiṣṭakāṇḍa*, 12

*pāpi, nindā, iṣad, nivāraṇa,* etc. Similarly *śam*[13] is assigned the meaning of *kalyāṇa, sukha* and several others. Likewise in the case of de-syllabics he mentions *uṣā*[2] as *rātri* and its last phase and *rātri* as *doṣa* and *niśā nukha.* In the case of tri-syllabic indeclinable *purvedyuḥ*[3] is ascribed the sense of *purataḥ, agra* and *ādya* as well as *pūrvāṇha* and *prabhāta.* Quadrisyllabic indeclinables are only two in the lexicon and they are *antareṇa*[4] whose meaning listed is *antarvinārthya* and *ahobata*[5] which implies *anukampā.* Similarly in the case of pentasyllabic indeclinable there is reference to only a single word *anapayati*[6] which is assigned the meaning of *prabhāta, kṣaṇaṁ kṣaṇam.*

1. *Anekārtha , Pariśiṣṭa.,* 21
2. *Ibid,* 55
3. *Ibid,* 66
4. *Ibid,* 67
5. *Ibid.* 68
6. *Ibid,* 68

## THE CONTRIBUTORS

1 R. C PANDEYA (1932, Varanasi), Vyākaraṇācārya, Śāstrī, M.A , Ph. D. . *Spec* : Philosophy—Indian Epistomology. *Pubs* : (i) *Problem of Meaning in Indian Philosophy* (ii) *A Panorama of Indian Philosophy* (iii) *Indian Studies in Philosophy* (iv) *Yuktidīpikā* (ed) (v) *Madhyānta-vibhāga-śāstra* (ed (vi) *Buddhist Studies in India* (ed)(vii) *Knowledge, Culture and Value* (ed. with S.R. Bhatt). *Posts* : Prof. and Head, Deptt. of Buddhist Studies, Univ. of Delhi; Prof and Head, Deptt. of Philosophy, Univ. of Delhi. *Pres* : Akhil Bharatiya Darshan Parishad; World Philosophy Congress. *Chmn* : Indian Philosophical Congress. *Org* : Philosophical Collequam. *Vice Pres* : International Institute of Philosophy; International Federation of Philosophical Societies. *Res* : 24, Cavalry Lines, Delhi 110007.

2. KAPIL DEVA DVIVEDI (1919, Ghazipur, (U.P.), Vyākaraṇācārya, Śāstrī, Vidyābhāskara, M.A. M.O L., D. Phil., Cert. of Proficiency in German, French, Russian and Chinese. *Spec* : Vedic Literature, Skt. Grammar, Linguistics, Epigraphy and palaeography. *Pubs* : (i) *Artha Vijñāna Aura Vyākaraṇa Darśana* (ii) *Prauḍha Racanānuvāda Kaumudī* (v edition) (iii) *Saṁskṛta Nibandha Śatakam* (iv) *Racanānuvāda Kaumudī* (xi edn.), (v) *Prārambhika Racanānuvāda Kaumudī* (viii edn.) (vi) *Saṁskṛta Vyākaraṇa* (vii) *Saṁskṛta Bhāṣāvijñāna Evaṁ Bhāṣā Śāstra*, (viii) *Atharva Veda Kālīna Saṁskṛti* (ix) *Saṁskṛta Śikṣā* (x) *Saṁskṛta Sāhitya Kā Samīkṣātmaka Itihāsa* (xi) *Śānti Stotram and Mahā Prayāṇam* (Skt. Poems) (xii) *Śakuntalā Nāṭaka* (xiii) *Abhijñāna Śākuntalam* (annotated, viii edn.) (xiv) *Uttara Rāmacaritam* (ann. iv edn.) (vx) *Pratimā Nāṭakam* (ann.) (xvi) *Rāma Kathā Aura Naye Pratimāna* (xvii) *Saṁskṛta Vyākaraṇa Praveśikā* (tras.) (xviii) *Kale's Higher Sanskrit Grammar* (Hindi tran.) (xix) *Saṁskṛt Sāhitya Kā Itihāsa* (Hindi tran. of V. Varadachari's *History of Sanskrit Literature*) (xx) *Saṁskṛta Gadya Taraṅgiṇī* (ed.) (xxi) *Saṁskṛta Gadya Navanītam* (ed) (xxii) *Saṁskṛta Gadya Mañjarī* (ed.)

